जायकै॥ घूंघटके पटमें ह्वै निरखि निशंक चितवनि ललचोहीं चाह चीकनों जतायकैं॥ कहै कविकृष्ण मृदुमुसकि अलीकी ओर चली काहूछल सों छबीली छ-वाह छायकैं। हाहा कहिकोही जाहि ए री छविसोहीं वह मोहीते न टरत रही जु रीझिजायकैं ९८॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४॥

दो॰ त्रिबलीनाभिदिखायकरि शिरढकिसकुचसमाहि॥
गलीअलीकी ओटकै चली भली बिधिचाय ९९

नायका परकीया की चेष्टा देखी है सो नायक सखी सों कहत हैं॥ कवित्त॥ भोरी वैस इंदुमुखी साँकरी गली में मिलि सुंदर गोविंद को अचानक ही आयकैं। कालिदास जरीजेब अंगनि जवाहिरकी बाहिरह्वै फैली चांदनीसी छवि छायकै॥ नेरोगयो श्यामसोई विहंसि बिलोकी वाम हेरयो तिरछौंहैं नारि नैसुकनवा-यकैं। गोरे तनु चोरे चित जोरेदृग मोरे मुख थोरे बीच कोरे लागिचली मुसकायकैं ९९ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४॥

दो॰ डगकुडगतिसीछ्वैचलीठुकचितचलीनिहारि॥
लियेजासु चितचोरटी इहैगोरटी नारि १००

यह नायका की चेष्टा नायक सखीसों कहत है॥ सवैया॥ भानुसुता जल न्हान हीं जात सुजानु सखीन में आनँदबाढ़ी। पीछेते आय सुनाय कछू कहिकै बतियां छतियां करिगाढ़ी॥ यों पलकै पलकैं चितई सुचितो ढिग न्यार रही फिर ठाढ़ी १००॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २०॥

दो॰ मोहऊंचीआंचरुउलटि मोरिमोरिमुंहमोरि॥
नीठिनीठिभीतरगई डीठिडीठिसोंजोरि १०१

यह नायका की क्रिया जो देखीहै सो नायकके चित्तमें बसी है बारबार सखी सों कहत है नायका परकीया॥ कवित्त॥ रूप की अपार राधा ठाढ़ी निज सद्वार जाकी छवि पर रति वारिये करोरिकै। मोहिदेखि नेकु लजाय कै दृढ़ाय भौंह बा-जी चितवनि मांझ लीनो चित चोरिकै॥ मोरिमोरे मोंह जमुहात अंगरानी पुनि आलस वलित नैन बहुरि ढोरिकै। नीठिनीठि गई भौन भीतर सरोजमुखी डीठिसों मिलाय डीठि नीके नेहजोरिकै १०१॥ त्रिकल अक्षर ३९ गुरु ९ लघु ३०॥

दो॰ ऐंचतसोंचितवनिचितै भईओटअलसाय॥

फिरिउभकानिकोमृगनयनदृगनलगानियांलाय १०२

यह नायका की चितवन नायकके चित्तमें बसी है सो नायक सखी सों कहत है वैसेही फिरि चितवै यह अभिलाप ॥ कवित्त ॥ खिरकी ढुवारि नवनागरि निहारि इत ठाढ़ो वनवारी मनमथ छवि छायकै। विहंसि विलोकि शशिवदनी लजायकै सुऐंचतसी मनुभई ओट अलसाय कै ॥ लगनलगाई चितलगई चुरायकै विहारीलाल रह्यो ठगकीसी मूरिखायके। उत चितवन सब काज विसरायकै सु फिर अवलोकिवेकी आश उरलायकै १०२॥करभ अक्षर ३२ गुरु १६ लघु १६॥

दो० वेठाढ़ेउमदाहउतजलनबुझैबड़वागि ॥
जाहीसोंलाग्योहियोताहीकेहियलागि १०३

यह नायका परकीयाकी मकाशचेष्टा है नायक को देखिकै सखी को आलिंगन करत है सो सखी प्रगटकहति है॥ कवित्त ॥ मेरोमुह चूमे तेरी पूजी साध चूमिवे की चोटें औस अनुकथोंसि रनप्यास डाटेहैं। छोटे कर मेरे कहा छुवावति छवीलीछानी छुवबो जाके छुवायवे को अभिलापबाढ़ेहैं। खेलन जो आयेही तौं खेलौ जैसे खेलियतु कैसे राय कीसौं ते ये कौन खेन काढ़े हैं। फूलफूल भेंटति हैं मोहिकहा मेरीभटू भेंटैकिन जायमेंजु भेटवे को ठाढ़े हैं १०३, मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २०॥

दो० देख्योअनदेख्योकियो अँगअँगसबैदिखाय ॥
पैठतिसीतनमेंसकुचि बैठीचितैलजाय १०४

यह नायका परकीया को चितैकै लाजकरिबो देखो सो नायक सखीसों कहत है॥ कवित्त ॥ सोहत स्वरूप सनी बैठीही छवीली राधा होहूं तहां निकस्यो अचानकही आयकै। मेरीओर देख उन देखो करि मुसकानि अंग अंग सकल सुसुन्दर दिखायकै ॥ पैठतसी तनमें सकुचात न रोचतसी चितवन वाह बैठी सिमट लजाय कै। वह मुसकान चितवन सकुचनि क्योंहूं टरत न रही मेरे हियमें डरायकै १०४॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४॥

दो० चिलकचिकनईचटकिसों लफतिसटकलौंआय ॥
नारिसलोनीसांवरी नागिनिलौंडसिजाय १०५

यह नायका की सांवरी सूरति देखि आसक्तभयो सो सखीसों कहत है॥ क-

बित ॥ चिलकति चारु चिकनाई की चटक भरी चलति फलति जैसे लग चलकति है। सांवरी सलोनी अतिलोनी अजौं होनी बैस शोभा सनीसी समनि सहत लसति है ॥ कुटिल सुभाई चितवनि प्रेम विषभरी नागिनि ज्यों यह ब्रजनागरि बसति है । मनको डसति अरु तनको लहरिआवै लागत न यंत्र मंत्र अद्भुत गति है १०५ ॥ करभ अक्षर ३२ गुरु १६ लघु १६ ॥

दो० मैंहौंजान्योंलोयननु जुरतबाढिहैजोति ॥
कोहौंजानतुडीठिको डीठिकिरकटीहोति १०६

यह नायका अपने नेत्रन को आसक्त सखीसों कहति है अरु यह प्रगट करति है कि जबते वे आंखदेखी तबते और कछू सूझत नाहीं ॥ कवित्त ॥ जादिनाते आलीमैं कही कि मनमोहनके लोचन सलोने देखे अतिहित वाढ़ि है। तादिनाते मैंहूं यह जानी चारि नैनभये ज्योतिकी प्रकाश कछू अधिकाई चाढ़ि है ॥ जोरतही नैन विथा तनमें बगरिगई मदनहुताशन बरतजाढ़ि जाढ़िहै । कौन यह जानतो डीठिही की डीठिबीर होत किरकटी कोऊ सकत न काढ़ि है १०६ ॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २० ॥

दो० त्योंत्योंप्यासेहीरहत ज्योंज्योंपियतअघाय ॥
सुगनसलोनेरूपको जनचषतृषाबुझाय १०७

यह नायका के नेत्रलगे हैं सो सखी सों कहत है ॥ कवित्त ॥ हरिमुखचंद त्यों चकोर है रहति जानि लोचन कमलगत भौंरकी गहत हैं। देखतहू देखतरहत दिखसाध लागी होत अनमेषयों बिशेष उमगतहैं ॥ टोने कछू प्राणप्यारेको सलोनो रूप ताते नेक न बुझात तृषा कल न लहतहैं। तृप्त न होत क्योंहू माईरी नयन मेरे पियत अघाय त्यों त्यों प्यासेई रहत हैं १०७॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४॥

दो० अलियनलोयनशरनको खरोबिषयसंचार ॥
लगेलगायेएकसे दोउनकरतसुमार १०८

यह अपने नेत्रकी अवस्था सखीसों कहत है अथवा नायककहै ॥ कवित्त ॥ शरजाके लागे ताहि सुधि न रहत कछू जो हनत ताके उर रंचक बियान हैं। तिनतें अधिक कुसुमायुधके पांचों बान जिनके लगे ते टरैं मुनिन के ध्यान हैं ॥ कृष्ण प्राणप्यारे की दुहाई जियजानी अली सबहीतें बिषम बिशेष नैन

वानहैं। दुहुन बिकलकरैं जतन लगैं न आने दुहूंभांतिलगेहू लगायेहू समान हैं १०८॥ त्रिकल अक्षर ३९ गुरु ९ लघु ३० ॥

**दो० दृगनिलगतबेधतहियहि बिकलकरतअँगआन ॥**
**ये तेरे सबते बिषम ईछन तीछन बान १०९**

यह नायका के नेत्र देखि नायकको बिकलताई भई सो सखी नायकसों कहतिहै ॥ सवैया ॥ भौंह कमान बिनाजिहतैं छुटिटेढ़ेचलैं दुहूंओर अनेरे। नैनन आनि अनूक लगे हिय वेधत क्योंहू फिरैंनहिं फेरे ॥ और सबै अँग व्याकुल है सरसातबिथा प्रहलात घनेरे। रीतिगहैं सबते बिषमैं बिषमै शर ईछन तीछन तेरे १०९ ॥ मद कल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२ ॥

**सो० कोड़ाआंसूबूंद कसिसांकरबरनीसजल ॥**
**कीनेंबदननिमूंद दृगमलंगडारेरहत ११०**

यह नायका देख नायक के नेत्र बिवश भयेहैं आंसूपरत हैं मूंदे रहत हैं सो सखीसों सखीकहति है ॥ सवैया ॥ तेजबनें बृषभानुसुता हरिके दृगनेक निहार हरे हैं। वे तबतें न हलें न चलें रहे वाहि चितौनकी चाह भरे हैं ॥ कोड़ाकिये अँसुवानकी बूँद जंजीरबड़ी बरुनीजकरे हैं। नेकु अबैं उनकी सुधिलेहु मलंगमनों मुंहमूंदपरे हैं ॥ पुनः कवित्त ॥ तपै बिरहानल में पलकउठाये भुजा ध्यान लीन मननिशिबासर बिहात हैं। डोरे लाल सजीसाज असुव फटकमाल कोये सोये बसन भगी हैं दरशातहैं ॥ आठौ यामजागैं अँगबिशद बिभूतिभरे बोलैं न मुख दुखसहे शीतबात हैं ॥ तेरे मितसके वे योगी हीन हेतुसधे योगी युगलोचन बियोगीके लखात हैं ११० ॥ शार्दूल अक्षर ४२ गुरु ६ लघु ३६ ॥

**दो० कहतसबैकबिकमलसे मोमतनैनबखान ॥**
**नतरुकुकतइननिपलगतउपजतबिरहकृशान १११**

यह नेत्र लगनि है आंखलगते बिरहरूपी आगिहोंत है यह बचन नायक कहे तो बने ॥ कवित्त ॥ बरनि बरनि दृग कहत सकल कवि कमल कुरंगमीन खंजन समान हैं। कहै कबिकृष्ण रचिरचि चतुराननने लोचन ये पाहनबनाये मेरे जान हैं ॥ कमलसों कमललगाय देखेकैयो बेर एकआंक क्योंहू उपजु न कृशान हैं। लागतही तिय नैन तबहीं उपजिउठें लगनि अगनि याते प्रकट प्रमान हैं १११ ॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४ ॥

दो० सबहीत्योंसमुहातिछिनुनचलतसबनदैपीठि॥
वाहीत्योंठहरातयहविकलनुमालौंडीठि ११२

यह नायका लक्षिताहै सखी नायकसों कहति है सखीको वचन सखीहूसों बनै॥ कवित्त॥ लालमनमोहन की छविपर तूतो बलि रीभि रहो मोहिं वह रावतिहै भोरी ज्यों। प्रीति उर अन्तरकी प्रकट विलोकि मति सोइकिये कैसे निबहत चोरी चोरी ज्यों॥ सब त्यों लखत मिले काहूसों न तेरी डीठि पीठि दै चलति पुनि सबही की ओरी ज्यों। इतउत हेरिचित चोरहीकी ओर आई रहत है ठहराय मंत्रकी कटोरी ज्यों ११२॥ करभ अक्षर ३१ गुरु१७ लघु १४॥

दो० ढरेढारतेहीढरति दूजेढारढरैन॥
क्योंहोंआननआनसों नैनालागतनैन ११३

यह नायक अपने नेत्रनकी आसक्ति कहतु है अरु नायका के भ्रमहै कि नायक और सों आसक्त है सो नायक नायका को भ्रम दूर करत है। जो नायका सों कहे तो उराहनोहू सम्भव है॥ सवैया॥ और ते बानपरी सुपरी न टरै वह कोटि उपाय कियेहूं। कृष्णकहै जिहिरीभि रचे तितते न लचै न कहूं लचेहूं। त्योंहीढरे जिहढार ढरे नहिं दूसरे ढारढरे सपनेहू। आनकिये कहूं आनन आन सों नैन हगनेक न लागत केहूं ११३॥ कच्छ अक्षर ४० गुरु ८ लघु ३२॥

दो० हरिछबिजलजबतेंपरेतबतेंछिनबिछुरैन॥
भरतढरतबूड़ततिरतरहतघरीलौंनैन ११४

यह नायका अपने नेत्रनकी आसक्ति सखी सों कहतिहै॥ कवित्त॥ आजु निरख्यो मैं ब्रजराज को कुँवर कान्ह जाके अंग अंग आली मनही हरतु है। कृष्णप्राणप्यारे की दुहाई वा निकाई देखे कोरि रतिपति अति लाजनि मरतुहै॥ ताकी शोभा सलिलमें जबते नयनपरे तबते घरीलों छिनहू न बिछुरतु है॥ ऐसे भये रचबही करत अनेकभाइ भरतढरत पुनि बूड़त तिरतुहै ११४॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४॥

दो० ललनतुम्हारेरूपकीकहौरीतियहकौन॥
जासोंलागतपलकपलुलागतपलकपलौंन ११५

यह नायका की अवस्था सखी नायकसों कहति है कि जबते तुम देखो हो तबके वाके पलकहू नाहिंलागत नायकाहू नायकसों कहै तो संभव है॥ स-

वैया ॥ वारक देखैसुध्यौ न रहै दिखसाधलगैं कुलकानिभगैं । मोहनी रीति कछू मनमोहन रावरे रूपको यों उमगैं ॥ कौनठगौरी लईकितकीहू रसानों बशीकर मंत्रपगैं । जाकी कहूं पलएकलगे पलताकी पलौं पलकैं न लगैं ११५ । मदकल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२ ॥

दो० हैहियरहतहईछईनईजुगतजगजोय ॥
डीठिहिडीठिलगेदईदेहदूबरीहोय ११६

यह नायका के नेत्र नायक को देखके लगे अरु देहदूबरी होति है। सो नायका सखी सों कहति है सखी सखीहू सों कहै तो बनै अद्भुतहू है ॥ सवैया ॥ देखत देखतहू न लहै कल प्रेम मरोरि उठै अति भारी । देखेबिना न सोहाय कछू पुनहाररटे अतिहोत दुखारी ॥ व्याकुल है अकुलाय महा मुरझाय रहै निशिनींद बिसारी । नैनलगे तन दूबरो होय अनोखी सनेह की रीति निहारी ११६ ॥ चल अक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६ ॥

दो० देखतकछुकौतुकइतैदेखौनेकनिहारि ॥
कबकीइकटकडटिरहीटटियांअँगुरिनफारि ११७

यह नायका कहति है नायका को देखति है सो सखी नायकके चाव बतावत है । सखी को बचन नायक सों प्रीति करायबो प्रयोजन ॥ कवित्त ॥ मैनहूंते ऐन मनमोहन तिहारी छबि नैनन में खुभी ब्रजबाल रिझवारिकैं । बगरको बाग सागुननँदको तिरासात तैं निरखिसकै न प्यारी बदन उघारिकैं ॥ बिनदेखे कल न परत याते देखिबेको करचो है उपाउ देखौं इतधौं निहारिकैं । कबकी निमेष भूलि लोचन लगायइत उठिरही टाटीकर पल्लव सों फारिकैं ११७ ॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २० ॥

दो० इनअँखियांदुखियानकोसुखहीसिरज्योनाहिं ॥
देखबनैनदेखिबोविनदेखेअकुलाहिं ११८

यह अपने नेत्रन की लगनि नायका सखी सों कहति है प्रौढ़ा परकीया ॥ कवित्त ॥ आपहीतें लागें येतौ कहेकाहू के न लागें रैनदिन जागे हैं वियोग आगिधखियां । रूप माधुरी को ज्योंज्यों पीवैं त्योंत्यों भूखी रहैं होहिं न अदूखी ये विदूखी सदा लखियां ॥ लपट निपट पट संपुट न रोकी रहैं अकुलाय दहैं जाय मधुरी समधियां । चैन है न आठोयाम इनहीं को कृपाराम सुविहायो तनु तामें

दुखिहाई आंखयां ११८ ॥ सेनक अक्षर २९ गुरु १९ लघु १९ ॥

दो० चकीजकीसीह्वैरहीबूझेबोलतनीठि ॥
कहूंदीठलागीलगीकैकाहूकीदीठि ११९

यह नायका लक्षिता है सखी नायकसों कहति है सखीहू सों कहति है ॥ सवैया ॥ आजचकीसी जकीसी कहा कछु अंग सम्हार हिराइसी हेरी । बूझेहूं नीठकहै मुखवैन हलै न चलै जनु चित्रनकेरी । मैरीलखे यह तेरी नईगति मोमति शोच समूहन घेरी । दीठिलगी किधौं काहूकी तोहिं कि दीठिलगी कहूं काहूसों तेरी ११९ ॥ मराल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२ ॥

दो० नेहननैननकोकछूउपजीबड़ीबलाय ॥
नीरभरेनितप्रतिरहैंतऊनप्यासबुझाय १२०

यह नायका अथवा नायक अपने नेत्रनकी आसक्ति सखीसों कहेहै सखी सखीसों इनकी व्यवस्थाकहै तऊ संभवहै ॥ सवैया ॥ एकपलौनलगैं पलकैं ललकैं लखिवेकिछिलागी चटी । नीरभरी निशिद्योसरहैं न मिटैं तऊ भरिवृषा उपटी ॥ आठहूयाम तपैं तरफैं उपचारहूसों न घटै न घटी । यह रीति लगी नहीं आंखिन को कोऊ पावक व्याधि भलैमगटी १२० ॥ मरालअक्षर ३३ गुरु १५ लघु १८ ॥

दो० कैवाआवतयहगलीरहैंचलायचलैन ॥
दरशनकीसाधैंरहैंसूधेहोयँननैन १२१

यह नायका अपने नेत्रनकी दशा सखीसों कहति है यहनायका मध्या परकीया है ॥ सवैया ॥ कान्हअली बहुबेरगलीमहँ आवत चारु सिंगार कियेहूं । देखिवेको तबहीं तबहीं ललचाइ रहौं न चलाय चलेहूं ॥ लाज अचानक आयगई पछितात यहै अपने जियमेंहूं । सो हैं चितैवेकी साधरहै बर सूधो विलोचन होत न केहूं ॥ १२१ ॥ मरकट अक्षर ३१ गुरु १७ लघु १४ ॥

दो० साजेमोहनमोहकोमोहींकरतकुचैन ॥
कहाकरौंउलटेपरैंटोनेलोनेनैन १२२

यह नायका मौढ़ा परकीया नायक को देख नेत्र याके अकुलात हैं सो सखी सखीसों कहतिहै ॥ सवैया ॥ बूझतहौं सतभाय सखी यहसीख इन्हैं सिखई कहु कौने । मैं सजे मोहन मोहिवेको बहुअञ्जन साज बनाय सलोने । देखतहीं

ललचाय रहे अब ये अपने सपनेहु न होने। मोहींको दैनलगे दुखनैन ये ज्यों उलटे परिजात हैं टोने १२२॥ मदकल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२॥

दो॰ मोहूंसोंतजिमोहदृगचलेलागिउहिगैल॥
छिनकछ्वायछविगुरुडरीछलेछबीलेछैल १२३

यह नायका अपने नैनन की आसक्ति सखी सों कहति है॥ कवित्त॥ जा घरीते मोहनी को मंत्र डारदीनों उन रूपकी मिठाई तावरी ते कलमले हैं। केतो हठकरि रोकिहारी ओट अबलकी त्यों त्यों अति बलकरि उनही को हले हैं॥ मोहूं सों जुहोतो नातो पलक मैं करिहोतो छोड़ि सब तातो वाकी गैललागि चले हैं। नन्द को कुँवर आली बीस बिस्वे ठगुहैरी देखनही देख मेरेदोऊ नैन छले हैं॥ १२३॥ नर अक्षर ३३ गुरु १५ लघु १८॥

दो॰ लोभलगेहरिरूपकेकरीसाटजुरिजाय॥
हौंइनबेचीबीचहीलोयनबड़ीबलाय १२४

यह नायका अपने नेत्रन की आसक्ति सखी सों कहति है॥ सवैया॥ नन्दकिशोर की मोहनी मूरति देखतहीं अति मोमन भाई। तौलगि लोभलगे दृग आगेई जायमिले मिलिसाद मिलाई॥ आपनौ स्वारथ साध्यौ सबै विधि होई न बीचही बीचरी माई। कैसे करों न कछू बनिआवत नैननके मतमें तो ठगाई १२४॥ चल अक्षर ३७ गुरु ११ लघु १६॥

दो॰ यशअपयशदेखतनहींदेखतश्यामलगात॥
कहाकरोंलालचभरेचपलनैनचलिजात १२५

यह नायका को सखी शिक्षा देत है तासों अपने नेत्रन की आसक्ति कहति है सवैया॥ सासु रिसाति भखै ननँदी जनि तू सिखवै सखि सीख के बैना। है ब्रजवास बवायभई चहुंओर चले उपहास की सैना। देखत सुन्दर सांवरी मूरति लोक अलोककी लीक लखैना। कैसी करों हठके न रहैं चलिजात तऊ लचिलालची नैना॥ १२५॥ नर अक्षर ३३ गुरु १५ लघु १८॥

दो॰ नैनानेकनमानहीं कितोकह्योसमझाय॥
तनमनहारेहूंहँसैं तिनसोंकहाबसाय १२६

यह नायका अपने नेत्रन की आसक्ति कहतिहै॥ सवैया॥ सहिये जगके उपहास निते रहिये गुरु लोगन मांझगसें। डर आनि यहै अपने उर हों समझाय

रहीं नाहिं नेकवसे॥ अरु रश्वक मेरो कह्यो न करैं तनहूं मनुहारें तऊ हुलसें। यह नेम गह्यो सजनी इन नैननु पै हरिहेर हँसैई हँसैं॥ १२६॥ चल अक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६॥

दो० सकेसताइनतमबिरहनिशिदिनसरससनेह॥
रहैवहैलागीदृगनिदीपशिखासीदेह १२७

यह नायका को ध्यानहूं करत है तऊ बिरह घटत नाहिं सो नायक सखी सों कहत है॥ सवैया॥ वा मृगलोचनि के बिछुरे जु भई गति सो नहिं जात उचारी। शुद्ध दशा परिपूरण नेह निवातथली उर अन्तर धारी॥ यद्यपि दीपशिखा सम नैनन लागिरहै तनकी द्युति प्यारी। तथापि सूझै हिये न कछू भरिपूर रह्यो बिरहातम भारी १२७॥ नर अक्षर ३३ गुरु १५ लघु १८॥

दो० लाजलगामनमानहींनैनामोबशनाहिं॥
येमुहँजोरतुरंगलौंऐंचतहूचलिजाहिं १२८

यह नायका सखी सों अपनी आसक्ति नैनन की अवस्था कहति है॥ सवैया॥ देखत वा नटनागरिकी छबि फांदिपरे हटके न रहाहीं। लोचनलोल तुरी मुहँजोर सुलाज लगाम को मानत नाहीं॥ ऐंचतहीं अपने इतको बलिये बलकैं उतही चलिजाहीं। कैसी करों नहिं मो बश ये कुल कान के चाबुक तें न डराहीं १२८॥ अथ चित्तजगनि मदकल अक्षर २५ गुरु १३ लघु २२॥

दो० फिरफिरचितउतहींरहतटुटीलाजकीलाव॥
अंगअंगसबझोरमेंभयोभौंरकीनाव १२९

यह नायका के अङ्गकी छबि पै रीझी है सो अपने चित्तकी आसक्ति सखीसों कहत है॥ कवित्त॥ यौवन महानद में रूप को सलिल भरयो तरल तरङ्ग हाव भावन को भाव है। अङ्गअङ्ग छबिकी उमङ्ग झकझोरी भौंर चपलकटाक्ष तहां फस्यो चित नाव है॥ चलिपै न सकत भ्रमत रहै वाहीं ठौर तरकि तनूका जिमि टूटी लाज लाव है॥ लागत न क्योंहीं कुलकानि की बिशाल बली धीरज प्रबल पतिवारी कौन दाव है १२९॥ त्रिकल अक्षर ३९ गुरु ९ लघु ३०॥

दो० इततेउततउततेइतेंछिनन्नकहूंठहराति॥
जकरनपरचकरीभईफिरिफिरिआवतजाति १३०

यह नायका मध्या परकीया है सो याकी व्यवस्था सखी सखीसों कहति

है जो सखी नायक सों कहै तो संभव है ॥ सवैया ॥ जबते अटकी नवनागर सों तबते न कहूं मन लावत है । ठहरात नहीं छिन एककहूं निशि वासर ज्यों वहरावत है ॥ कबहूं इतते उत धावत है कबहूं उतते इत आवत है । चकरी जिमि आवत जातबधू पलकौं न कहूं कलपावत है १३० ॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २० ॥

दो० कोजानेह्वैहैकहाव्रजउपजीअतिआगि ॥
मनुलागैननुनालगैचलेनमगलगिलागि १३१

यह नायक अथवा नायका के दृष्टानुरागते विरहभयो है सो विरह की आग सों मन व्याकुल है सो सखी सों कहत है ॥ सवैया ॥ दीसै न धूम बरै विन ईंधन उन्नहै प्रगटे न शिखाई । नैसक नैननलागतहीं मनु आगिलगे सब अंगन दाहै ॥ लोचन नीरढरै न बुझै उपजी ब्रजमें कोउ आग महा है । देखहूं दीठ परै न कछू अब जानेधौं आगे को ह्वै है कहा है १३१ ॥ वानर अक्षर ३८ गुरु १० लघु २८ ॥

दो० डरनटरैनींदनपरैहरैनकालविपाकु ॥
छिनकछाकुउछकैनफिरखरोविषमछविछाकु १३२

यह नेत्र लगनि है सो नायका अथवा नायक सखी सों कहै है कि छवि को छकु छकोखरो विषम है सो विषमता वर्णन करै है ॥ कवित्त ॥ सुधि कौन करै नींद नैसकोन परै महाभय ते न टरै मुख निकरै न वाकु है । कहैं कविकृष्ण क्यों हूं एक बेर छकै सोतो उछकै न नेको न समैको परिपाकु है ॥ सीरोलागे बरेनिशिदिन तरफरै पलकनि गतिहरै धरै काहूको न भाकुहै । और मतवारे ते तो मेरे मतवारे यह सवहीं ते विकट विषम छवि छाकु है १३२ ॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २० ॥

दो० उड़ीगुड़ीलखिललनकी अँगनाअंगनमांह ।
बौरीलोंदौरीफिरतछुवतिछबीलीछांह १३३

यह नायका परकीया प्रौढ़ा है सो नायक की चंगकी छांहछुयेते मिलेही को सुख मानतु है सखी सखी सों कहति है ॥ सवैया ॥ नन्दलला नवनागरि पै निजरूप दिखाइ ठगोरीसी नाई । बाहरजात बनै गृहते न, बिलोकिवेको अतिही अकुलाई ॥ प्यारे की चंग इतेमें उड़ी लखिमोद भरी निज आंगन आई । होत

गुड़ीकी जितेजित छांह तितैतित छूवेको डोलत धाई १३३ ॥ वारन अक्षर ३८ गुरु १० लघु २८ ॥

दो॰ चलतघेरघरघरतऊघरीनघरठहराय ॥
समझउहींघरकोचलैभूलवहीघरजाय १३४

यह नायका प्रौढ़ा परकीया है जहां चित्त लाग्योहै तहांजात है सखी सखीसों कहति है॥ कवित्त॥ निधरक भई आनि गावत है नंदघर और ठौर कहूंठोहैहून अहटाति है। पौरिपाछे पिछवारे देहरी उसारे द्वारे आंगन अटारी इहीवीच मँडराति है॥ हरि रसराती सिख नेकहू न होती होति प्रेम रस माती न गनति दिनराति है। जबजब आवति है तबकछु भूलिजात भूल्यो लेन आवति है फेरि भूलिजाति है १३४॥ मरकट अक्षर ३८ गुरु १७ लघु २१ ॥

दो॰ ह्याँ ते ह्वाँ ह्वाँ ते यहां नेको धरत न धीर॥
निशिदिनडाढ़ीसीफिरतबाढ़ीगाढ़ीपीर १३५

यह नायका के चित्त में लगन लगी है सो याको मनकहू कल पावतु नाहीं याकी दशा सखी सखी सों कहति है,॥ कवित्त॥ शोभा मनमोहन की परम रसालचित्त चुभि ब्रजवालकैन छिन विसरेकहूं। वरसत जल तरसत दृग देखिवो को कहो ऐसी लगनि दुसयेहू दुरेकहूं॥ घरते वगर आवे वगर ते घर धावे फिरै ज्यों विकल पल कल न लहै कहूं। वाढ़ो मनमथवीर नैस को धरै न धीर डाढ़ीसी फिरत ठाढ़ी छिनु न रहै कहूं १३५ चल अक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६॥

दो॰ पलनचलैजकसीरहीथकसीरहीउसास॥
अबहोतनुरितयोंकहौंमनपठयोकिहिपास १३६

यह नायकाकी प्रीति लगीय लगी है सुरति वहीं जाय है सो याकी दशादेखि सखी कहति है॥ कवित्त॥ सांसन उसासति है वासकी सम्हारहै न ऐसी ह्वैकै कौनकैधौं हिय में हितैरही। कितुहैरी तेरी मनुरीतो सों लगत तन अन्नहीं तू सुध वुध कोहि क्यों चितैरही॥ चित्रकीसी लिखीडरी जकित अचेत भई पलकन लगत भूल चकित चितैरही। काहू हेरि हरीमति विसरी सबै सुरति हां तो तेरीयहगति देखि थकितैरही १३६॥ पयोधर अक्षर ३९ गुरु ९ लघु ३०॥

दो० ज्यों ज्यों आवतनिकटनिशि त्योंत्योंखरीउताल ॥
झमकिझमकिटहलैंकरै लगीरहचटैंबाल १३७

यह नायका मौढ़ा है सो सखी सखीसों कहति है ॥ सवैया ॥ गौनोभये दिन केउ भये हियमें हरि हेतकी ज्योतिसीजागी। वासर ज्यों वहरावत नीठि विधीच सकैं रसमें अनुरागी ॥ आवते ज्यों ज्यों नजीक निशा तिय त्योंत्यों उछाह उमंगनि पागी। सत्वर काज करै घरके रवनी रतिकेलिके लाहके लागी १३७॥ त्रिकल अक्षर ३९ गुरु ९ लघु ३० ॥

दो० भृकुटीमटकनिपातपट चलतलटकतीबाल ॥
चलचखचितवनचोरचितलियोबिहारीलाल १३८

यह नायका मौढ़ा है नायक की शोभा देखि मोहित भई है सो अपने चित्तकी वृत्ति सखी सों कहति है ॥ सवैया ॥ वनते निकसये वनमालगरें वनिता भृग वांगुरिमें दृगकीने। फेंटकसे कटि पीतपटी उपटी छवि सिंधु सुधारस भीने ॥ कै नटनागर चेटक सों चलचाहनिही चितुगोसंग लीने ॥ लीनों सोकौन किशोर कन्हा मुरली कर मोरपखा शिरदीने १३८॥ चल अक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६ ॥

दो० छुटननपैयतुबसिछिनकु नेहनगरयहचाल ॥
मास्योफिरफिरमारिये खूनीफिरैखुस्याल १३९

यह लगन को वर्णनहै ताके जाके लगति है ताको अधिक दुखहै जाकी लगति है ताके कछूमनहूंमें नाहीं आवत सो नायका अवस्था सखीसों कहतिहै सखी सखीहू सों कहै तोजनै ॥ कवित्त ॥ छिनवसें छूटिये न विन बसे वनपटी नेह नगरी में यह अटपटी रीतिहै। लीजतछोंड़ाय मनुरतन यतन नाहिं अतनुमहीप तहां अधिक अनीति है ॥ मारेही को मारियतु खुशीभये खूनी फिरैं जीतेहीकी हारि अरु हारेहीकी जीतिहै। सरवसु दीजे तऊ परवश परियतु जहां कछूलोकपरलोक की न भीतिहै १३९॥ मदकल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२ ॥

दो० क्योंबसियेक्योंनिवहिये नीतिनेहपुरनाहिं ॥
लगालगीलोयनकरैं नाहकमनबँधजाहिं १४०

यह लगन है नेत्रनकेलगे मन बंधतु है यह अद्भुत अनीति है सो नायका अथवा

नायक सखी सों कहैहै ॥ कवित्त ॥ पावक मचण्ड याते भागेहूंनछूटियतु दरिय-तु ज्यों ज्यों उपचार कीजियतुहै । मदलक जानु पै मगन चलत पैये चितत्रितु दीजे ताऊ हित भीजियतु है ॥ ऐसे भैमपुर कैसे वसिये निवाहिये क्यों देखें ये अनीति छिनुछिनु छीजियतु है ॥ लागनिकरत धाय मैन मैन मतवारे नाइक विचारो मनु वांधि लीजियतु है १४० ॥ चारन अक्षर ३८ गुरु १० लघु २८ ॥

दो० झमकिचढ़तउतरतअटा नेकनथाकतदेह ॥
भईरहतनटकोवटा अटकीनागरिनेह १४१

यह नायका मौढ़ा नायक की शोभा देखि आसक्ति भई सो देखिबे को चढ़ति उतरति है सो याकी व्यवस्था सखी सखी सों कहति है ॥ कबित्त ॥ कान्हर की बनक विलोकिकै विकानी बाल तादिन ते देखिबे को यतन करतु है । सुरभी च-राय ब्रज आइबेकी बेर जानि सरवस होत गृहकाज विसरतु है ॥ सांक गुरुजन सांक है न ठाढ़ीरहे छिन इतु छिन उत याविधि ढरति है । नटकेवटा ज्यों नट-नागर के नेह पागी ऊंचे अटा झमकि चढ़ति उतरति है १४१ ॥ पयोधर अक्षर ३२ गुरु १६ लघु १६ ॥

दो० मैंतोसेकैवरकह्यो तूजिनइन्हैंपत्यात्र ॥
लगालगीकरलोयनन उरमेंलाईलाव १४२

यह लगन है नायका अथवा नायक अपने मन सों कहै है सखी सों कहिवो संभवित नाहीं ॥ कवित्त ॥ तोसों मैं कहीही केउ बेर समझाय इन नैनन के मतलागे भारीखता खायवो । तव तो न सिखमानी इनहीं की मति ठानी अब कहाहोत परवश पछतायवो ॥ लगालगी इनकीनी उरको लगाय दीनी लगनि अगनि ताके कहां भगिजायवो ॥ कीमत यतन सीरी त्यों त्यों होत दुख नेरो निशिदिन अंनत अनंग को सतायवो १४२ ॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २० ॥

दो० सारीडारीनीलकी चोटअचूकचुकैन ॥
मोमनमृगकरबरगह्यो अहेअहेरीनैन १४३

यह नायका के नेत्रदेख नायकको मन हाथ रहतनाहीं सो सखी सों कहै तोहू बनै ॥ कवित्त ॥ जाइचढ़े यौवन के वनमें विहार करैं काहूके न रोंके रहैं विक्रम अकथके । भृकुटी कुटिलचाल अंजन असित्रवास तरलकटाक्ष गहैं आयुध सुहथके ॥

सारीनीली टाटीवोट आवत अचानकही करतअचूक चोट रहत नथथके । मोमन कुरंगको ये करलेत हाथके राधे तेरे नैन ये अहेरी मनमथ के १४३ ॥ करभ अक्षर ३२ गुरु १६ लघु १६ ॥

दो० जेतबहोतदिखादिखी भईअमीइकआंक ॥
गैतिरछीदीठनिअबै ह्वैवीछीकेडांक १४४

यह पूर्वानुराग जे चितवन संयोग में सुख दीन्हों ते वियोग में सुधिआयों सालतिहै सो सखी नायक । अथवा नायक सखीसों कहै है विरहकी दशा अवस्थान में सुमिरन कहिये ॥ सवैया ॥ रंगरली में भलीविधि सों बहुभांतिनके सुख देत हैं जेई । ते इनकुंज अग्रेप्रतिकूल विलोकहिये दुखसूल सलेई ॥ नेहके आदिरसीली चितौन हुती इकआंक अमीसमतेई । वीसाविस्वे विष शायकह्वै उरसालत वांकी विलोकनि वेई १४४ ॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २० ॥

दो० नेकोवहनिजुदोकरी हरषजुदीतुममाल ॥
उरतेबासछुट्योनहीं बासछुटेहूलाल १४५

यह पूर्वानुराग है नायका की प्रीति सखी नायकसों कहतिहै तौ तुमसों कहा कसनहीं ॥ सवैया ॥ जादिन याही अलीनकी देखत रीझि हिये हितु मानकैभारी । आपनेहीं ते उतारदई तुम फूलकीमाल बिशालविहारी ॥ तादिनते वह बारिभतारको माणहूते लगी अतिप्यारी । बासगई कुंभिलाइगई पै करी न तऊ उरते छिनुन्यारी १४५ ॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४ ॥

दो० खिनखिनमेंखटकतसुहिय खरीभीरमेंजात ॥
कहजुचलीबिनहीचितै ओठनहीमेंबात १४६

यह नायका परकीया है कहीं भीर में नायक देखो है सो बाने जो कियो कीनों सो इन देखी पै बात न सुनी सो सखी सों कहति है ॥ सवैया ॥ आज मिली ब्रजबाल अचानक मोमति वोके सनेह गई है । जाती हुती आति भीर में सुन्दरि मोतनु हेरि हियो उमही है ॥ लाजते नैन विलोकिसकी वन कीन तऊ रसरीति सहीहै । ओठनही में गई जु कछू कहि मैं न सुनी पछताओ यही है १४६ ॥ मच्छ अक्षर ४१ गुरु ७ लघु ३४ ॥

दो० बनितनकोनिकसतलसतहँसतहँसतइतआय ॥
हगखंजनगहिलैगयोचितवनिचोपलगाय १४७

यह नायका प्रौढ़ाहै कैसी छबिसों श्रीकृष्ण देखतिहैं तैसेही अपने नेत्रन की लगनि सखीसों कहति है।। सवैया ।। आजकहो बनको इतहै चलि बालिकसों यशुदाको कन्हाई। मोर किरीट लसै मुरली लकुटी अरु पीतपटी छबिछाई ।। मोढिग आय भरयो रसभाय हरे मुसकाय मुरयो सुखदाई। कैथिकी चाहन चोपल गायकै लेगयो नैन में मोलिनिमाई १४७ ।।मदकल अक्षर ३५ गुरु१३ लघु २२।।

## दो० जबजबवहसुधिकीजियतुतबहिंसबहिसुधिजाहिं ।। अँखियनअँखिलागीरहैंआंखौलागतनाहिं १४८

यह पूर्वानुराग नायका अथवा नायक सखी सों अपनी बात कहै है।।सवैया।। यह प्रीति की रीति अनोखी लखी कछु जानि न जात कहा गति है। चितचाहकी चोप चढ़ेयेरहै अरु प्रेमविथा उरपागति है ।। नितआंखिनसों वेई आंखिलगी रहैं आंखिन कैसेहू लागति हैं। जबहीं जब वे सुधकीजतहै तबहीं सबही सुधि भागति है १४८ ।। वारन अक्षर ३८ गुरु १० लघु २० ।।

## दो० जहांजहांठाढ़ोलख्यो श्यामसुभगशिरमौर ।। बिनहूंउनछिनुगहिरहित दृगनअजौंवहठौर १४९

यह पूर्वानुराग है जहां श्रीकृष्ण देखे हैं तेई ठौर श्रीकृष्ण की भावना करिकै नेत्रन को आग्रहन करतु है सो नायका सखी सों कहै है ।। कवित्त ।। केलि सुखसागर में झेलि रंगरली परिपूरन विविध करती मनोरथनु। तनमन बाढ़ो उमगि अनुरागु भागु आगतहो मथवा सखीको अनहूतेअनु ।। कृष्ण प्राणप्यारे की दुराई अतिछवि छायो जिन जिन कुंजनि मिलत होरी श्याम घनु। तेई तेईकुंज अबहीनहूं विलोकैं विनु माई गहि राखत घरीकलौं अजौं दृगनु १४९ ।। वारन अक्षर ३८ गुरु १० लघु २८ ।।

## दो० सघनकुंजछायेसुखदसरसिजसुरभसमीर ।। मनहैजातअजौंवहै उहियमुनाकेतीर १५०

यह पूर्वानुराग है सो यमुना के तीर संयोग में जो चित्तकी वृत्ति होतही सो वही भावना करिवो सही होतिहै सो नायका सखीसों कहतिहै ।। कवित्त ।। सघन निकुञ्जछाये सुखरसुहाये अरु मंडित सरस गुंजपुंज मधुपन की । प्रफुलित मंजु अरविन्दनके वृन्द आवैं त्रिविध बयारिले सुगन्ध कुसुमनकी ।। लतिका ललित छविचलित लहलहाति जेहूती विहार भूमिनन्द के सुमनकी । कृष्ण प्राणप्यारे

की सों वेई यमुनाकेतीर अजहूं निरखि वेहगति होति मनकी १५० ॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १५ लघु २० ॥

दो० फिरिफिरिबूझतकहिकहाकह्योसांवरेगात ॥
कहाकरतदेखेकहाअलीचलीक्योंबात १५१

यह नायका अधिक आसक्त है सो सखीको वेरवेर वाहीकी बात बूझति है ॥ कवित्त ॥ कबहूंक आलीपर अंगिरायडारैं अंगुदिनवेहरावे क्योंहूं कलन पराति है। झतर सहेली लाय उनके संदेशो सुनि सुनिते मसिद्ध मनुयेसिये अरातहै ॥ हांहाकहि कैसेगई कैसी कैसी बातैंभई कहाहै लालन मनधीर न धरति है। एक वेरबूझि फिरि बूझि औरो बूझि फेरि फेरिफेरि वहै बात बूझिवो कहति है १५१ ॥ पयोधर अक्षर ३२ गुरु १२ लघु २४ ॥

दो० मननधरतमेरो कह्यो तूआपनेसयान ॥
अहेपरनिपरप्रेमकेपरहथपारिनप्रान १५२

सखी नायका सों कहति है कि प्रीतिके प्रसङ्ग तें प्राणपराये हाथ पराति हैं सतमति करै तो यह प्रसन्न है कि सखी प्रीतिकरति मनै क्यों करतिहै सो मनौ-नाहिं करति प्रीतिदृढ़ावति है कि प्राण पराये हाथ पैरंगे जो तोहिं कहति है तो कर मानवती के प्रसन्न सखी नायका सों कहै तो येहू बनै कि प्रेमकी पराग में तू पर अरु प्राणजुहैं नायक ताहि परायेहाथ मतिपरै ॥ सवैया ॥ तू नहीं मानत मेरो कह्यो अपने मनमानसयानपुआरी। देखवेको ललचावति ज्यों कछु थोसनि तैं यह रोस निहारी ॥ नेहकहूं नँदनन्दन सों लगि जैहै तो फेरि न ह्वैहै रारी। बेचत प्राणनु क्यों परहाथ फँसै प्रति प्रेमफँदा ब्रजनारी १५२ ॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४ ॥

दो० चितवतबचतनहरतहठिलालनदृगबरजोर ॥
सावधानकेबटपरायेजागतकेचोर १५३

यह नायक के नेत्रनपै आसक्त सो नायक के नेत्र याके मनको जोरावरी हरि हरिलेत हैं सो नायका सखीसों कहतिहै ॥ कवित्त ॥ राखत सलूक मिले मदन महीपतिसों सुतनु सरकि जात कानन की ओर हैं। चपरि हरति ब्रजबालनके मन धनु सरति मरोर भरे यौवन मरोर हैं ॥ जागतिहूं मुसै सावधान को बिवश करै चप-

लखितीन शरवेधतसजोर हैं। मोसों कहि आली ब्रजलाड़िले के लोलदृग ठग हैं कजाक हैं डकैत हैं कि चोर हैं १५३ ॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४ ॥

दो० नावकशरसेलायकैं तिलकुतरुणिइततांकि ॥
पावकझरसीझमकिकै गईझरोखाझांकि १५४

सवैया ॥ साजे शृङ्गार भरीछबिभार हिये बिरहागिनि बारिगई है। चोपभरी कछु ओखे सों ओढ़र झरोखेहू नेक निहारिगई है ॥ पावक जु वालसी बालि विलोकिकै नावक तीरसे मारिगई है। झांकतबांक लखी जबते तबते सुधिमोहिं विसारिगई है १५४ ॥ मदकल अक्षर ३४ गुरु १२ लघु २२ ॥ नायककौ ध्यान नायका ॥

दो० कबकीध्यानलगीलखों यहघरलागिहैकाहि ॥
डरियतुभृंगीकीटलौं मतवहई ह्वैजाहि १५५

यह नायका नायकके ध्यानमें लीनह्वै रहीहै सो सखी सखीसों कहतिहै॥सवैया॥ डिबिलोकति हौं कबहीं यह पूरण प्रेमहिये धरिबो। पाहन की पुतरी ह्वै रही स थो उर अबलाको धरिबो ॥ ध्यानहिं ध्यानमें जो कबहूं यहहोय वही तौ कहाकरिबो। याको घरा अबलागिहै काहि कहागति है डियहै डरिबो १५५ ॥ चल ६ . ३७ गुरु ११ लघु २६ ॥

दो० सरसतुपोंछतुलखिरहतु लगिकपोलकेध्यान ॥
करलैं यों पाटल बिमल प्यारीपठयेपान १५६

यह नायका की आसक्ति नायक सों अधिक है सो वाके हाथ के पान देखि जो चेष्टा करतु है सो सखी सखी सों कहति है ॥ सवैया ॥ प्राण पियारे तिया पठये करहेतु हिये सरसें परसें। पाटल पानखरे सुथरे जिनकी छबि देखि हियो तरसें ॥ पोंछत हैं पटलै कबहूं कबहूं दरसें कबहूं परसें। ध्यानकपोलन को कबहूंकरि चुंब तयों रसकी बरसें १५६ ॥ वारन अक्षर ३८ गुरु १७ लघु २१ ॥

दो० अधरधरतहरकेपरति ओठदीठिपटजोति ॥
हरितबांसकीबांसुरी इंद्रधनुषरँगहोति १५७

यह नायका मुरली बजावति देखि रीझी है सो वह शोभा भांति २ कर क-

हति है। सखी सखी सों कहतिहै॥सवैया॥ चलिदेखुरी वानकसी बनिकैव्रजराज को लाड़िलो आवत है। मुखचन्दकी चीर मरीचिनसों चलिनैन चकोर सिरावत है॥ जब दीठिको ओठनको पटको मुसकानको रंग मिलावतहै। तो बाँसुरी बाँस हरेकीलला सुरचापके रंगदिखावत है १५७॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२।२४॥

दो० कितीनगोकुलकुलवधू काहिनकाहिसिखदीन॥
कौनेतजीनकुलगली ह्वै मुरलीस्वरलीन १५८

यह मुरलीकी धुनिने रीझी सो सखी शिक्षादेतिहै तासों या मुरलीकी मोहनता कहति है॥ सवैया॥ कौनठगोरी भरीहरी आज बजाई है बांसुरिया रसभीनी। तान सुनी जिनहीं जितहीं तिनहीं तिन लाज विदाकर दीनी॥ घूमे खरीखरी नंद के द्वार नवीनी कहा अरु बालप्रवीनी। या व्रजमण्डलमें रसखान सुकौन भटू कुलटू नहिं कीनी १५८॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४॥

दो० लईसौंहसीसुननकी तजिमुरलीधुनिआन॥
कियेरहतदिनरातदिनकाननलागेकान १५९

यह मुरली सुनी है तबते और कछुसुनत नाहीं सो सखी सखीसों कहति है॥ सवैया॥ मोहनकी मुरलीकीअली जबते मधुरी धुनि कानपरी है। बालभई तबहीं ते लटू इहकाज समाज सबै बिसरी है॥ कानन कानन ओर किये रहैं कामखरी कलकानकरी है। बात सुहात न होत कछू सुनिबेकी मनोमनआनिकरी है १५९॥ पयोधर ३६ गुरु १२ लघु २४॥

दो० उरलीनेअतिचटपटी सुनिमुरलीधुनिधाय॥
हौंनिकसीहुलसीसुतोगोहुलसीउरलाय१६०

यह मुरली सुनि सबकाम छांड़ि हुलसी निकसी वह न देख्यो तब जु कछू अवस्थाभई सो सखीसों कहतिहै॥ सवैया॥ भौनके कोनमें बैठीहुतीहों कछू गृहकाज के साजपगीरी। वारककान्हकरी तबहीं मुरली धुनि प्रानन आनखगीरी॥ हौं लखिबेको उछाह भरी निकरी वह दीठपर्‌यो न ठगीरी। नैननको अरु काननको मन को तबते तलावेली लगीरी १६०॥ बारन अक्षर ३८ गुरु १० लघु २८॥

दो० फूलेफदकतलैफरी पलकटाक्षकरवार॥
करतबचावतवियनयन पाइकघाइहजार १६१

यह दोनों के नेत्र आपसमें कटाक्षन की चोट कराति हैं औरन की दृष्टि बचावत हैं सो सखी सखी सों कहति है ॥ सवैया ॥ अंगनु अङ्ग अनेकअंगनि सिखये नव यौवन नायक हैं। फांदत फूले निसांकगहे करवाल कटाक्ष सहायक हैं ॥ ओढेकों ढालकरी पलकैं ललकैं अति जोम सों लायक हैं। विपलोचन चोट बचावति हैं तिय नैन कि मैनके पायक हैं १६१ त्रिकलअक्षर ३९ गुरु ९ लघु ३० ॥

## दो० कहतनटतरीझतखिझतमिलतखिलतलजिजात॥ भरेभौनमेंकहत हैं नैननहींसों बात १६२

यह दोऊ भरे घरमें नेत्रनहीं में सब बात करत हैं सो सखी सखी सों कहति है सवैया ॥ जानतलालकी जानतलाल सखीहू कहूंनलखी अनखातें। नीचें है नारि निहारि प्रसिद्ध भौंमानु वसींठ दुहूंकी दिशातें ॥ चोरिहीं में चितचोरिबो जोहनि नैन निहोरिबोनेहकीघातें। रीझि रिसानि हँसी हठसों इम नैननहीं निबही सब बातें १६२ ॥ चल अक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६ ॥

## दो० डीठिपरतबाँधीअटनि चढ़िआवतजातडरात ॥ इतेंउतेंचितदुहुनके नटलोंआवतजात १६३

यह दो उनके चित्त लगे हैं सुपरस्पर अपने अटापरते निशंक देखतहैं सो सखी सखीसों कहतिहै ॥ कवित्त ॥ नैनके झरोखे आनि डीठ न परत बांधि गाढ़े सुत जोरते तनाव कररांखे हैं । अनमिल्यो तनमिले इमिकरिभाषत है ऐसी मनमिले मिलिवेन अभिलाखे हैं ॥ नटकी अटकी कहूंनटकी कलाकत ताऊपर दौरिदौरि दोऊ रसचाखे हैं। बड़े बंस बीच रसनितनसों बांधिराखे चाढ़े उतरत तेतौ उतरत भाखे हैं १६३ ॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४ ॥

## दो० जुरेदुहुनकेदृगझमकि रुकेनझीनेचीर ॥ हलकीफौजहरौलज्यों परतगोलपरभीर १६४

यह दो उनके नेत्र घूंघटकी ओट पलकैं मिलगये हैं सो सखी सखीसों कहति है ॥ सवैया ॥ बैठी अलीगण मैं नवनागरि आयौ तहांचलिप्यारो बिहारी । लालकी दीठि बचायबे को मुख घूंघट ओट करयो न निहारी ॥ नैनसों नैनउमंग मिले न रहैं पटओट कितो पचिहारी । रोकिसकै न हरौलकी फौज ज्यों गोलपै आनिपरै भरु भारी १६४ ॥ मदकल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२ ॥

दो० दूखोखरोसमीपकोलेतमानिमदमोद ॥
होतदुहुनकेदगनहीं बतरसहँसीविनोद १६५

यह दोऊ नेत्रनही में बातें करत हैं मिलिबे को सो सुख मानत हैं सो सखी सखी सों कहति है ॥ सवैया ॥ प्रेमप्रभाव दुहूनके कैसेहू मोपै बनें न बखानत हैं । चारुकली चितचातुरी की रस भाइभरी अरु आनत हैं ॥ यद्यपि दूरखरे, उतऊंचे समीपहीको सुख मानत हैं १६५ ॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४ ॥

दो० उनहरकीहँसिकैइतैइनसोंपीमुसकाय ॥
नैनमिलेमनमिलगयेदोऊमिलवतगाय १६६

यह दोऊ गाय मिलवति मन मिलगये सो सखी सखीसों कहति है नायका परकीया ॥ कवित्त ॥ उनहँसिहांकिये यहां की है नईसीगाय मोपै न धरति कालिहकेते दुखदये हैं । इन मुसकाय कही भृकुटीनचाय ऐसी गाइहै हमारी हीलै और सो बनाये हैं ॥ कहैं कविकृष्ण मिले बैननिसों बैन अरु नैनन सों नैन रीझि रस बशभये हैं १६६ ॥ चलअक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६ ॥

दो० यदपिचवाइनचीकनीचलतिचहूंदिशिसैन ॥
तदपिनछांड़तदुहुनकेहँसीरसीलेनैन १६७

यह नायका परकीया है सो दोउन के नेत्र देखत है तब हँसतही है सो सखी सखीसों कहति है ॥ सवैया ॥ नेहकी घातलगी जबते तबतें रसरीति रहै नहिंढांकी । देखतही उरमोद भरै उरकौन करै कुलकान कहांकी ॥ यद्यपि सैनचलायबसी उपहास समेत चलै चहुंघा की । तद्यपि छांड़तनैन दुहूंके रसीलीहसीर विलोकनि बाँकी १६७ ॥ करभअक्षर ३९ गुरु ९ लघु ३० ॥

दो० झूठेजानिनसंग्रहे मनमुंहनिकसेबैन ॥
याहीतेमानोकिये बातनकोबिधिनैन १६८

यह दोऊ आपसही में बात करति है सो सखी सखीसों कहतिहै कविकी उक्तिहूहोय ॥ कवित्त ॥ इत ब्रजराज को कुंवर रसराशि उत बीन वृषभानुकी कुंवारि बरवानिकै । ठाढ़े हितवाढ़े आप अपने अटानिपै करत कटाक्ष मनमथ की कलानिकै ॥ वदन ते निकसे ते झूठेहोत मेरेजान बैननकी संग्रहहू करयो न यह जानिकै । परम प्रवीन दोऊ याहीते परसपर लोचननहीं में बतरात सुख मानिकै १६८ ॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४ ॥

दो० चितवतजितवतहितहिये कियेतिरीछेनैन ॥
भीजेतनदोऊकँपत क्योंहूंजपनिवरैन १६९

यह दोऊ परस्पर आसक्त हैं सो जपकरत देखत हैं सखीसों सखी कहति है ॥ कवित्त ॥ यमुना के तीर नरनारिन की भारी भीर तदपि निरख बिनु हरषे रहेन हैं । कहै कविकृष्ण चित्तचैंपसों खगत अनुराग सों पगत उमगत मनमैन हैं । योंहीं दिन बितवति हियहेत जितवत चितवत चायसों तिरीछे किये नैन हैं । भीजे पट कंप तनकाहूते चपत दोऊ अधिक जपत क्योंहों जपनिवरेन हैं १६९ ॥ चल अक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६ ॥

दो० घामघरीकनिवारियेकलितललितअलिपुंज ॥
यमुनातीरतमालतरुमिलतिमालतीकुंज १७०

यह नायका परकीया वाग्विदग्धा स्वयंदूती नायका को वचन नायका सों ॥ सवैया ॥ चारुतमालकलिन्दीके तीर उसीर सुगन्ध समीर हरैमन । मालती माल निकुंजनि में मिल गुंजत मत्त मधुव्रत के गन ॥ फूलनिके भरि भूम लतारही बेलि लगी लपटाय तमालन । कीजै बिराम घरीक इतै यह आतप नेक निवारिये लालन १७० ॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४ ॥

दो० छैछिगुनीपहुँच्योगिलति अतिदीनतादिखाय ॥
बलिबावनकोव्यौतसुनिकोबलितुम्हैंपत्याय १७१

यह नायक के चित्तकी वृत्ति ललचो देखि नायका प्रीति बढ़ाइबे को कहत है अरसापराध देखि खंडिताहूकहै सो संभवहै ॥ कवित्त ॥ झूठकाज को बनाय मिसहीसों घरआय सेनापति श्याम बतियानिउचरत हैं । आयकै समीप करहँसी सुसयानहीसों हँसि हँसि बातनही बांहको धरत हैं ॥ मैंतो सब रावरेकेबातजिय में कीजानि जाके परपंचयेते हमसों करतहैं । कहां ऐसी चतुराई पढ़ीआप यदुराई अंगुरीपकरि पहुंचे को पकरत हैं १७१ ॥ मरकट अक्षर ३१ गुरु १७ लघु १४ ॥

दो० लाईलालबिलोकिये जियकीजीवनमूल ॥
रहीभौनकेकोनमें सोनजुहीसीफूल १७२

यहि नायका को सखी ले आई है सो नायकसों कहति है ॥ सवैया ॥ जाहि बिलोकि कै प्यारे बिहारी सम्हार तुम्हैं सबभूल रही है । आई सुजीवनमूल बिलोकिये तो हितसों अनुकूल रही है ॥ बैठी दुकूल में अंगदुराय तऊ तनकी द्युति भूल

रही है। चौंधत लोचन भौनके कोनमें सोनजुही मनो फूलरही है १७२॥ करभ अक्षर ३२ गुरु १२ लघु २०॥

**दो० रहीपैजकीनीजमें दीन्हींतुम्हेंमिलाय॥**
**राखहुचंपकमाललौं लालहियेलपटाय १७३**

यह सखी नायकाको लैआई है सो नायकसों कहतिहै॥कवित्त॥ नैनन के तारेनमें राख्यो प्यारेपूतरीकै मुरली ज्यों लाय राखौदशन बसनमें। राखौ भुजबीच बनमाली बनमालाकरि चंदनज्यौं चतुर चढ़ायराखौतनमें॥ केशोराय कलकंठ राखी वलिकंठुलके करमकरम क्योंहूं आनी है भवनमें। चंपककलीसी बाल सूंघि सूंघिदेवतासीलेहुप्यारेलाल इन्हेंमेलिराखौ मनमें १७३॥ मदकल अक्षर ३५ गुरु १२ लघु २३॥

**दो०अथसमागम॥दोऊचाहभरेकछूचाहतकह्योकहैन॥**
**नहिंयाचकसुनिसूमलौं बाहरनिकसतबैन १७४**

यह प्रथमदर्शनागममें लाजके अधिक दोऊ कछु कहिसकत नाहीं सो सखी सखीसों कहतिहै॥सवैया॥ आजदुहूं मिलिकै सजनी मनमोहनसों मनसाकरि खोर मिलायो। ठाढ़ेठगेसे रहैं टकलायकै नेहकोमेह तहीं बरसायो॥ चाह भरे दोऊ चाहकह्यो कछू बोलतयोंसुख आवतपायो। सूमज्योंआवै नभौनते बाहिर द्वारसुनैंजबै याचकआयो १७४ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४॥

**दो० करसमेटकचभुजउलटिखयेसीसपटुडारि॥**
**काकोमनबांधेनयहजूराबांधनहारि १७५**

यह जूराबांधननायका नायकने देखी सो सखी कहतिहै जाति वर्णन होय॥ कवित्त॥ नैन ऐन पैन कैसे बान खरसानधरे आनन की ओपकछू जैसी चन्दपूरे की। कनक लतासी भुज उरज उतंग गोरे खुलिखुभी कंचुकी सबजरंगकरेकी॥ कहैंकबिकृष्ण मटकीली चारुचितवन चटकीली चूनरी चटक चोखेचूरेकी। सीस पटुटारि भुज उलटि समेटि केश क्योंन मन बांधिबांकी बांधनि जूरेकी १७५ मच्छ अक्षर ४१ गुरु ७ लघु ३४॥

**दो० सहजसचिक्कनश्यामरुचिशुचिसुगंधसुकुमार॥**
**गनततनमनमथअपथलखिबिथरेसुथरेबार १७६**

यह नायकाके केशनकी शोभापै आसक्त नायक है सो सखी सों कहत है॥ सवैया॥ निंदतहै तम पुंजप्रभा जिनकी छबिहेरि शिलीमुख हारे। श्यामसुगंध सुभाय सचिक्कन सोहत सुंदरलांबेलछारे॥ मैनमनो अपनेकरिकै मखतूलकेचीर बनायसंवारे। देखतही मन थाकिरह्यो नवनागरि केश सुदेश तिहारे १७६॥ नर॰ अक्षर १३ गुरु १५ लघु १८॥

दो॰ वेईकरब्यौरनवहै ब्यौरोकौनविचार॥
जिनहीउरझ्योमोहियोतिनहीसुरझेवार १७७

यह नायककी आसक्ति नायकाके हाथनपै है सो बार ब्योरत देख नायक सखीसों कहत है॥ सवैया॥ पानलसेसरसी रुहसे तिन ऊपर सों दृगभौंरभये हैं। केलिफिरोसी खरोसुथरी अंगुरीनखचंद प्रभानिछये हैं॥ वेही हैं हाथवहै चलिवो कहि यामें विचारकहा धौं ठयेहैं। मेरोहियो उरझ्यो जिनसों तिन ब्योरे नहीं सुरझे कचयेहैं १७७॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २०॥

दो॰ छुटेछुटावतजगतते सटकारेसुकुमार॥
मनबांधतबेनीबँधे नीलछबीलेबार १७८

यह नायका के बार पै नायक को मन रीझ्यो है सो नायक सों कहति है अथवा सखी सों कहतिहै कविहूकी उक्तिहोय॥ सवैया॥ सोहत है सुकुमार महा उपमा को सिवारन लागत नेरे। मेचक लांबे सुगन्ध लसें छवि देखत नेकफिरें नहीं फेरे॥ छूटे छुटावत हैं जगते इनके कछु कोटिक टोना सेहेरे। नीरजनैनी कहा कहिये मनुबांधत बेनी बँधे कच तेरे १७८॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४॥

दो॰ कुटिलअलकछुटिपरतमुख बढिगोइतोउदोत॥
बंक बिकारी देत ज्यों दाम रुपैया होत १७९

यह मुखपै बार छूटेते शोभा अधिक भई है सो सखीसों कहति है सखी नायक सों कहै नायकासों कहै कविकी उक्तिहोय॥ सवैया॥ मानै भुजंग निकंज चढ़ी मुख ऊपर एकछुटी अलकैयों। कारीमहासटकारीहै सुंदर भीजरही मिलसौंधेनहीं यों। लटी लटवाइलकी ढिग वोर गई बढ़िकै छवि आननकीयों। आंकवही दिये दूजनेकारिकै होत रुपैयन ते मुहरें ज्यों १७९॥ अहिपर अक्षर ४३ गुरु ५ लघु ३८॥

दो॰ खौरिपनचभ्रकुटीधनुष बेधिकुसुमतजिकान॥

हनलतरुनमृगतिलकसरसुरकभालभरितान १८०

यह नायका कुलटा ललाट शृंगार है सो सखी नायक सों कहति है ॥ सवैया॥ कुञ्चितभौंहें कमानकसे तिहिको जिहिके शिर खोरि बनाई। ताकूं लै तीर करयो तिल है सुरके गहितापर भाललगाई ॥ खेलत यौवन के वनमें यह साज शृंगार मनोज अथाई। हेरिहनैंजु नवीन कुरंगन हीनदया उरकै कठिनाई १८०॥ बारन अक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६॥

दो० नीकोलसतललाटपरटीकोजटितजराय ॥
छबिहिंबढ़ावतरबिमनोंशशिमण्डलमेंआय १८१

यह ललाट परटीको है ताकी उपमा सखी नायक सों कहति है कविकी उक्ति हू होय ॥ सवैया ॥ यौवन ज्योति जगामग होति शृंगार प्रभा सरसावत है। रीभि रहैं लखिलालके लोचन मोदहिये भरआवत है॥ सोहत वाको जरायजरयो विय भाल महाछबि छावत है। मानहुँ चन्द्रके मण्डल में दिननायक शोभा बढ़ावत है॥ १८१॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४॥

दो० भीनेपटमेंभलमली झलकतिओपअपार ॥
सुरतरुकीमनुसिन्धु में लसीसुपल्लवडार १८२

यह भलमलनिको वर्णन है सो उपमासखी नायक सों कहै सखी सों कहै कवि की उक्ति॥ कवित्त॥ जाके करणाभरण रूप के दिवाकरसे नयनदीबरणकी छबिसरसाति है। अधर सुधाधर सुधाधर से बदनमें किलकति ललित कपोलन की काँति है॥ अंतर ललित भीनेबसन में भलमलीकहैं कविकृष्ण भलकत ऐसी भाँति है। मेरे जान सागर में डार कलपद्रुमकी पलवनि सहित प्रगट दरसाति है॥ १८२॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४॥

दो० तियमुखलखिहीराजरी बेंदीबढ़तिबिनोद ॥
सुतसनेहमानोलियोबिधुपूरनबुधगोद १८३

यह नायकाके भाल हीरेकी बेंदी है सो सखी शोभा उपमा नायक सों कहति है॥ कवित्त॥ कनकबरण तन जगर मगर होत वोप उपजवास भौन आसपास कीनो है। सकल सकलरूप विरचि विरंचिबाले खीन कटिकठिन उरोजयुग पीनो है॥ ललित ललाट पर हीराकी लसत बेंदी कहैं कविकृष्ण देखे मनु नेहभीनो है।

मेरेजात मोदभरि अधिक सनेहकारि पूरन मयङ्कभरि अङ्कबुधलीनोहै १८३ ॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४ ॥

दो० कहत सबैबेंदीदिये आँकुदशगुनोहोत ॥
तियललाटबेंदीदियेअगणितबढ़तउदोत १८४

यह बेंदीदियेते मुखकी शोभा अधिक बढ़ी है सो नायक सखी सों कहै अथवा सखी नायक सों कहै कविकी उक्ति होय ॥ कवित्त ॥ यौवनमों मिलि जगमगत अपार ओप महामुनिहूको मनदेखे रसभोत है । कहै कविकृष्ण छबिपुञ्जनसों छाजिरह्यो सरस शृङ्गार बरसत सुधासोत है ॥ सब कोऊ ऐसेही कहत महि मण्डल में बेंदी के दियेते आंक दशगुनो होतहै । वह नरनागरि के ललित लिलारपर बेंदी लगीबढ़ो अगणित सुउद्दोत है १८४ पयोधरअक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४ ॥

दो० पँचरँगरँगबेंदीखरी उठतऊगिमुखजोति ॥
पहिरेचीरचनोठिया चटकचौगुनीहोति १८५

यह नायका नायकने जैसी छबिदेखी है तैसी भांति सखी सों कहति है । सवैया ॥ बेंदी ललार लसे पचरंगलसै बिडरेकच कुञ्चित भौंहैं । अञ्जनरञ्जितदीरघनैनबड़ेगथके मुकतानथ सोहैं ॥ चीरचनोठियामें चमकै कछु गोरो अगोटि उरोज उठो हैं । भेदकी बातलखी बतरात परोसिनि सोहैं कपोल हँसोहैं १८५ ॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २० ॥

दो० भालललाबेंदीललन अक्षतरहेबिराज ॥
चंद्रकलाकुजमेंबसीमनोंराहुभयोभाज १८६

यह सिखनख में ललाटबेंदी आखतन की शोभा है सो सखी नायकसों कहति है अरु कोवहू की उक्तिहोय ॥ कवित्त ॥ उदय समैके राका चन्दसों बदन तैसें ईतरुनकी उमंगगोरे रंगमें । कंचनकी नारी बारीकाकरेजी सारी तामें दुरचो दरश तुकचबूंदतउमंगमें । भालपर रोचनको बिन्दुछबि देत तामें अलखलसै ज्यों गङ्ग सरसुती संगमें । त्रासु मानिवमको सुधाकरकी कलामानोबसी है निशङ्कभननि तुरअगमें १८६ ॥ मदकल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२ ॥

दो० भाललालबेंदीछये छुटेबारछबिदेत ॥
गह्योराहुअतिआहकरिमनुशशिसूरसमेत १८७

यह नायकाके ललाटपै बेंदी है अरु तापर बार छुटे हैं सो शोभा सखी कहति

है नायकसों अथवा सखीसों कविहूकी उक्तिहोय ॥ सवैया ॥ रमैरुचिसों रति संपति दंपति कान्ति दुहूंकी तहां सरसी । वृषभानुसुता घनमें जिमि दामिनि श्याम के संग सुरंग लसी ॥ क्रीड़तप्रारछुटे इकबार तिरछोनाड़पै मुखओपगसी । मनो रोपसों दोऊगहे स्वरभानु अचानक आनि कै भानुशसी १८७ ॥ त्रिकलअक्षर ३९गुरु ९ लघु ३० ॥

**सो० मङ्गलबिंदुसुरङ्ग मुखशशिकेसरिआड़गुरु ॥**
**इकनारीलहिसङ्गरसमयकियलोचनजगत १८८**

यह शिखनखमें ललाट शृङ्गार है सो सखी सखी सों कहति है ॥ सवैया ॥ मङ्गल बिंदु सुरंग विराजत भामिनि भाल महाछबि छायो । आनन चन्द्र कलापरिपूरण केसरि आड़मनों गुरुआयो ॥ कृष्णकहैं इकनारी में आई मनों परिपूरण योग लखायो । नैनभरे रस की बरषा करि चैनसमूह हिये उमगायो १८८ ॥ मदकल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२ ॥

**दो० हाहाबदनउघारिदृग सफलकरैंसबकोय ॥**
**रोजसरोजनकेपरैं हँसीशसीकीहोय १८९**

यह मुखवर्णन है सो सखी नायका सों कहै है नवोढ़ा के प्रसंग में बनै मान छुड़ायबे को कहै तो बनै ॥ कवित्त ॥ लोचन लहेको फल सफल हमारो करि प्यारी प्राण प्यारे को सनेहरस लीन करि । तेहीं पाई परम निकाईकी अवधिअब येतो वृषभानु की कुंवरि अरबीन करि ॥ टारि पट घूंघट को हाहाहे उघारि मुख निजछवि पानपर्मे पीकेनैन मीनकरि । कंजछविछीनकरि शशिहि मलीनकरि सौतिकको दीनकरि प्यारेको अधीन करि १८९ ॥ करभ अक्षर ३२ गुरु १६ लघु १६ ॥ डिठोना वर्णन ॥

**दो० लौनेमुंहडीठनलगै योंकठिदीनोईठि ॥**
**दूनीह्वैलागनलगी दियेडिठौनाडीठि १९०**

यह डिठौनाको वर्णन नायक सखीसोंकहै नायकासों कहै सखीसों कहै ॥ सवैया ॥ तोहिलखेरतिकी द्युतिलाजत राजतओप शृंगार कियेते । भौंहनकी बरणीन परै छबिमोहन न्यायही मोल लियेते ॥ सुंदरआनन डीठिनलागे कह्योअलियों हितमानहियेते । तोमुखतैं अवलागन लागीरीदूनी है डीठिडिठौना दियेते १९० ॥ त्रिकल अक्षर ३९ गुरु १३ लघु २६ ॥

**दो० सूरउदितहूमुदितमन मुखसुखमाकीओर ॥**

चितैरहैचहुंओरते निहचलचखनचकोर १९१॥

यह मुखवर्णन सखी नायकासों कहै ॥ कवित्त ॥ सुखको समूह वृषभानु की कुँवरितेरे मुखको प्रकाश जगमगत अमंद है । याहितें विलोकि छविहरषि लटू है भंवु भांवरी भरत फिरै प्यारो नँदनन्दहै ॥ योंवहू निशाकोरहै विधिने बिनानकहू देखे उमगत अतिआनंदको बृंद है । सकल विलास छोडिएक आश लगेरहै भौंर जानें कमल चकोर जानें चंदहै १९१ ॥ करभअक्षर ३२ गुरु १६ लघु १६ ॥

दो० पियतियसोंहँसिकैकह्यो लख्योडिठोनादीन ॥
चंद्रमुखी मुखचंद्रते भलो चंद्रसम कीन १९२

यह डिठोना वर्णन नायक नायकासों कहै अथवा शृङ्गारकर्ती सखीसों कहै सवैया ॥ प्यारी को चारुश्रृंगार निहारि हिये पतिके अतिमोद भरयो है । वाहि चपोड़ा कहो मुसकाय सही विधिरूप सकेल धरयो है ॥ जामुखकी अकलंक प्रभासकलंक मयंकखरोनिदरयो है । सो मुखतें वै डिठोनादै आजु भलो यह चन्द समानकरयो है १९२ ॥ करभअक्षर ३२ गुरु १६ लघु १६ ॥

दो० छप्योछबीलीमुखलसैं नीलेअंचलचीर ॥
मनोंकलानिधिझलमलै कालिंदीकेनीर १९३

यह नायकाके मुखको वर्णन सखी नायकसों कहै है नायकाहू सों कहै है ॥ कवित्त ॥ भावती तिहारी को गईही लैंद गिरिधारी ताहि देखेमेरोमन परयो छवि भौरमें । कृष्णमाणप्यारे की लुनाई होत जगरमगर वाके सोनेसे शरीरसों ॥ खंजनमैंत्ररविवकीरकी प्रभा निदर बदनदुराय बैठीझीने नीलेचीरमें । मेरेजान पूरण कलानिसों झलमलात परदसुधानिधि कालिंदजाके नीरमें १९३ ॥ मर्कट अक्षर ४१ गुरु ७ लघु ३४ ॥

दो० कियेहायचितचारुलगि बजिपायलतुवपायँ ॥
पुनिसुनिसुनिमुखमधुरधुनि क्योंनलाललल्चायँ १९४

यह नायका की आसक्तिजानि सखी नायकासों प्रीति बढायबेको कहति है वाणीवर्णन ॥ कवित्त ॥ गजगतितेरी हेरीलटू तबही भयो तापै सुनी पायलकी झनक सुहाईरी । तबहीतें वाके उरलागी अति चटपटी तुवमिलवेको ललकतु है कन्हाईरी ॥ वीनाकेसुरनहूतें मधुरसरसधुनि कालिहकहूंने उनवानी सुनिपाईरी । काहेते नवाके उरमदनमरूरि उठैं कहोसेही कहन जरूर तोसों आईरी १९४ ॥ पयोधर ३६ गुरु १२ लघु २४ ॥

दो० छिनकुऊबीसेऊखवह नहिंजौलगिबतरात ॥
ऊषमयूषपियूषकी तौलगभूखनजात १९५

यह नायका के बानकी मधुराई सखी नायकसों कहति है ॥ सवैया ॥ जाके सुने धुनबीनकहा गहिलाज पिकी बनभागत है । जो सुनिकै कविकृष्ण कहैं मुनि की मतसा अनुराग है ॥ जौलों छबीले लला तुमसों वह बालन बातन पागत है । तौलों महूष पियूषकी ऊखकी भूख न कैसे हूं भागत है १९५ ॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४ ॥

दो० जरीकोरगोरेबदन बढ़ीखरीछबिदेख ॥
लसतमनोंबिजुरीकिये शारदशशिपरिवेख१९६

यह नायका के मुखपै किनारी की शोभा नायक सखीसों कहै है ॥ कवित्त ॥ पून्योसीतिहारी लाल प्यारें में निहारी वह तारेसम मोतिन के शृंगारही साजिकै । झीनोपट गातन चांदनीसी औरदार जालजोचनच कोरनकों देखें दुखभाजिकै ॥ सेनापति तनसुख सारीकी किनारी बीचि नारी के बदन अधिकछबिरही छाजिकै । पूरणशरदचन्द चिंताकै आसपास रह्यो है अखण्ड मानो मण्डले बिराजिकै ॥ १९६ ॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २० ॥

दो० नासामोरनचायदृग करीककाकीसौंह ॥
कांटेसीकसकतहिये गड़ीकटीलीभौंह १९७

यह नायकाकी भौंह नचायेकी चेष्टा देखि नायक सखीसों कहतहै ॥ सवैया ॥ मोननहेरिपरोसन सों बतरानिकछू बनोरसकाकी । ये करगोरनिकों घुतिहोतन वांको निकाई तखे संपनाकी ॥ नाकचढ़ाई उचाय के ओदन छायकरी दृगसौंह ककाकी । वा छबिकी नेकटीलीसी भौंह कोजेमें शूलसी सालबाकी १९७ ॥ मदकल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२ ॥ नेत्र वर्णन ॥

दो० वारोंबलितोहगनपर अलीखंजमृगमीन ॥
आधीडीठिचितौनजिहिकियेलालआधीन१९८

यह नायकाके नेत्रनकी अधखुली चितवन देखि नायक आधीनभयो सोसखी नायकसों कहै ॥ कवित्त ॥ कारे भपकारेरतनारे अनियारे सोहैं लहज हरारे मनमथ मतवारे हैं । लाजभरिभोरे सारे चपल तिहारेतारे साचेकेसे ढारे प्यारे काके बवारे हैं ॥ आधीचितवनही में आधीन किये तैं हरिडोनेसे वशीकरके लोने । गि-

हारेहैं। कमलकुरंग मीन खंजन भँवर वृषभानुकी कुँवरि तेरे नैननपै वारेहैं १९८॥ मच्छ अक्षर ४१ गुरु ७ लघु ३४॥

दो० चमचमातचंचलनयन बिचघूंघटपटझीन॥
मानहुंसुरसरिताबिमलजलउछलतयुगमीन १९९

यह नायका के नेत्रन की शोभा सखी नायक सों कहै नायकहू नायकासों कहै सखी सखीसों कहै छन्द उपजाति॥ कवित्त॥ रूपकी रसाल आज देखी ब्रजबाल एक केती शोभासनी वाके सोनेसे शरीर में। टारयो न टरत वह भाव मोहिबे में क्योंहू बैठी मुखढांकि गुरु लोगनकी भीरमें॥ कहै कविकृष्ण अतिचंचल बिशाल वांके लोचनयुगल झलकत झीने चीर में। क्यों न मनहोय छबि निरखि अधीर विवमीन उछलत मानों सुरसरि नीरमें १९९॥ मराल अक्षर ३३ गुरु १४ लघु २०॥

दो० करैचाहसोंचुटकिकै खरेउड़ौंहैंनैन॥
लाजनवायेतरफरत करतखुदीसेनैन २००

यह नायका के नेत्रलाज अरु चाह दोउनके वश खुशीसी करत हैं सो सखी सखीसों कहति हैं नायकाहूसोंकहै॥ कवित्त॥ नैननवनागारेकै ललतुरंग अङ्ग छबि की तरंग रंगन धरैं धरैं। मदन मवीन तिन्हें फेरिबो सखावतहै घूंघटकी ओट ऐसे कौतुक करैंकरैं॥ कीने चाह आतिगीसों चूकिकै चपलहोत खरेई उड़ौंहैं ते उमंग सों भरैं भरैं। लाजवागवस ज रफततांइभरे करतखुदीसी पगधरत हरैं हरैं २००॥ मच्छ अक्षर ४० गुरु ८ लघु ३२॥

दो० शायकसमलायकनयन रँगेत्रिबिधरँगगात॥
झखौबिलखिदुरिजातजल लखिजलजातलजात २०१

यह नायका के नेत्रनकी शोभा सखी नायकसों कहै॥ कवित्त॥ शायक से घायकहैं तीखनतरलदृग श्वेतश्याम अरुण त्रिविधरँगे गातहै। कहै कविकृष्णजाके उरमेंभिदत ताहि सुधि न रहत गातघूम घननातहैं॥ येतेपर भौंहैं ये विषम विषअञ्जन सों याहीते बिशेषबिथा उरसरसात हैं। सफरी बिलोकिजल बिलखि दुरितमृग भटकत बिपिन लजात जलजात हैं २०१॥ मर्कट अक्षर ३० गुरु १८ लघु १२॥

दो० बरजीतैशरमैनये ऐसेदेखेमैन॥
हरिणीकेनैनानते यहरिणीकेनैन २०२

कवित्त ॥ चीरेकीने खंजनकसेरेकीने कंजपुंज उपमाको नेरे आलिरंचक लगे-नहें । सोहत विशाल ये रसालसाल सौतिन के देखे मनुहरत करत चितचैन हैं ॥ चपलकटाक्षवर जीतत मदन शर सुखके निकर औरै देखेऐसे नैन हैं । कामदुख दन्दनीके वृषभानुनन्दनीके हरिणके नैनतें हरिणी के नैन हैं २०२ ॥ पयोधर अक्षर १५ गुरु १२ लघु २३ ॥

## दो० रसशिंगारमंजनकिये कंजनभंजनदैन ॥
## अंजनरंजनहूंबिना खंजनगंजननैन २०३

यह नायकाके नेत्रनकीशोभा सखीसों नायक कहै नायकाहू सों कहै नायका नायक सों कहै सखी सों कहै ॥ सवैया ॥ कंजकुरंग गुमाननगंजन पीमन अंजन हैं अनियारे । खंजन मीननके मदभंजन अंजनहूं बिनयेकजरारे ॥ लाज समाज सुशी-लहसी रसरंगभरे विधिमैनसुधारे । कृष्णकहा उपमा कहिये तिय याजगमें हग तेरे उभारे २०३ ॥ मदकल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२ ॥

## दो० जोयुगगतसिखयेसबै मनोमहामुनिमैन ॥
## चाहतपियउद्वैतता सेवतकातनुनैन २०४

यह नायका के नेत्रनकी शोभा अरु तरुणाईको बिलोकि पियकी चाह सखी नायकसों कहतिहै सखीसखीसों कहै ॥ कवित्त ॥ लीनोउपदेश महामुनिमनिकेत को योगकलाकुशल बिमल बिलसंत हैं । तनमन मोहनसों एकभयोचाहतहैं कानन को सेवत जगत ज्योतिवंत हैं ॥ कृष्णमांणप्यारेकी दुहाई जिन्हैं देखतही विरह क-लेश दुख सकल निहसंत हैं । सरलसुभाई उरमांभधरे श्याम छवि प्यारी तेरे नैन मनहरनमहंत हैं २०४ ॥ वानर अक्षर ३८ गुरु १० लघु २८ ॥

## दो० सबअँगकरराखीसुधर नायकनेहसिखाय ॥
## रसयुतलेतअनंतगत पुतरीपातुरराय २०५

यह नायका की पुतरीन की शोभा अरु नेह की अधिकाई सखी नायकसों क-हति हैं ॥ सवैया ॥ चारुमभा पलकैं झलकैं मृदुपीतपटी पहरे सुथरी हैं । नायकनेह सिखायसबै रसभेदसुधाय मवीन करीहैं ॥ कृष्णकहैं अतिचाइनसों गतलेतमनो बहुभाय भरी हैं । लेतरिझाय मनैं अतिचातुर पातुरराय किधौं पुतरीहैं २०५ ॥ त्रिकल अक्षर ३९ गुरु ९ लघु ३० ॥

## दो० लागतकुटिलकटाक्षशर क्योंनहोहिबेहाल ॥

कढ़तजुहियेदुशालकर तऊरहतनटशाल २०६

यह नायकाके नेत्र नायक के हृदय में खुभे हैं सो सखी नायका सों कहति है नायक सखी सों कहतहै नायका सखी सों कहै ॥ कवित्त ॥ भिदेभूवतीर तें तौ तनकौ बढ़ावैं पीर जानियह बात जिय सकलड़रात हैं । लागे ब्रजनागरि के कुटिलकटाक्ष शर क्यों न होहि बिकल बिहाल सबगात हैं । बिकमनिधान अति पारथ के बानहूते मेरे जान इनके अनोखे उतपात हैं । देखिये न घाय उरकटक दुशालकरें येतेपर देखो नटशाल रहिजात हैं २०६ ॥ मदकल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२ ॥ नासावेधवर्णन ॥

दो० वेधतअनियारेंनयन वेधतकरननिषेध ॥
बरबटबेधतमोहियो तोनासाकोवेध २०७

नायका की शोभा नायक नायकासों कहत है ॥ कवित्त ॥ अनियारे नैन वेधत बिराने मन को अचरिज पैन सहज सुभायकै । तोहिं निरखत वृषभानु की कुँवरि अदभुतकी तरंगरही मेरेउर छायकै ॥ सोहैं किधौं नहकी निकाई को निकेत किधौं सुख मधुकरने सुरुचिकीनों आयकै । बरवटसों हियो वेधत है प्यारीतेरी नासिका को वेधमन रहै क्योंधिरायकै २०७ ॥ मदकल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२ ॥

दो० बेसरमोतीद्युतिझलक परी अधरपरआय ॥
चूनोहोयनचतुरतिय क्योंपटुपोंछ्योजाय २०८

यह नायकाके ओठ ऐसे उज्ज्वल हैं जो मोतीकी झलक ललाईके मध्य श्वेत झलकतिहै सूयचूनो जानिपोछत है सखी याकी भ्रांति दूर करति है अथवा नायका झलकदेखि निश्चय करतिहै सो सखी कहतिहै जो नायका सखी सों कहै तो रूपगर्वितहूहोय ॥ सवैया ॥ आज शृंगार बन्यो तियतेरो जगमग ज्योति समूह करै । देखत आरसी बारही बार हिये हरिको कहि क्यों न हरै ॥ वेसरके मुकता की प्रभा अति उज्ज्वल आनि परी अधरै । होय न चूनो लग्यो मृगलोचन क्यों पटसों अब पोंछपरै २०८ ॥ त्रिकल अक्षर ३९ गुरु ९ लघु ३० ॥

दो० इहद्वैहीमोतीसुगथ तूनथगरबनिशाँक ॥
जेहिपहिरेजगदृगग्रसतिलसतहँसतसीनाँक २०९

यह नायकाके नथकी शोभा सखी कहतिहै अन्योक्ति कवित्तहू में बनै कवित्त॥ सुरनसमेत नाकहीते कहति मुकतनियुत मुकति पुरीसी दीसतिहै॥ कहैं कविकृष्ण मनमोहन के मोहिबे को मोहनी की सिधिमान शोभा सरसति हैं॥ तोहिं पहरेते जग नयन ग्रसति अति छवि बरसत मानों नासिका हँसति है। अहे नथ उर में निशाक तू गरबकरि द्वैही मुकता के मोल सहति लसति है २०९॥ बारनअक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६॥

दो० जटितनीलमणिजगमगति सींकसुहाईनाँक॥
मनोअलीचंपककली बसिरसलेतनिशाँक २१०

यह नायका की सींक पहिरेते सुशोभा भई सो उपमा सखी सखी प्रति कहतु है सखी नायक सों कहति है नायकाहू सों कहै॥ कवित्त॥ पूरण मयङ्क केकि अङ्क में लसत किरु नैक निरखतही हरत चितचेत है। प्रफुलित पङ्कज पै सोहै कर-हाट किधों तिलको सुमनु सुख सौरभ समेत है॥ नीलमणि जटित छबीली तेरी नाकपर सींक यों लसति महाशोभा को निकेत है। मेरेजान मुकलित चम्पककी कलिकापै बैठ्यो अलि साँकु निशांक रस लेत है २१०॥ मदकल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२॥

दो० यदपिलौंगललितौतऊ तूनपहरइकआँक॥
सदाशङ्कबाढ़ी रहै रहै चढ़ीसी नाँक २११

यह नायकाकी नाक में लौंगहै ताकरि नाक चढ़ीसी दीखतिहै सो सखी नायकासों कहति है॥ कवित्त॥ किधौं है वदनछबि दीपको सुमेरु जाकी जगर मगर ज्योति पूरण प्रकासिका। किधौं कविकृष्ण चारुचम्पक की कलिका है सहजसुगन्ध निकसत जाते श्वासिका॥ तदपि लवंग अति ललित लसत तऊ तू मतपहरि डरपति उरदासिका। मानके भरमभूलि मोहन विलोकिरहे मृगनैनी निरख चढ़ीसी तेरी नासिका २११॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २०॥

दो० सालतहैनटशालसी क्योंहूंनिकसतनाहिं॥
मनमथनेजानोकसी खुभीखुभीजियमाहिं २१२

यह नायकाकी खुबीकी शोभा नायक सखीसों कहत है॥ सवैया॥ राधिका प्यारी के आननपै छवि तीनहूं लोककी आनि गुभीहै। मैं निरखी जबते तबते मनमेरो लुभाइ तहांही चुभी है॥ रूपकेनो इयकान स वाके विराजत ओप अनूप

खुभी है। सालत है जु मनोज के नैनेकी नोक मनो उरमांझ खुभी है २१२॥ चलअक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६॥

दो० लसतसेतसारीढप्यो तरलतर्योनाकान ॥
पर्योमनोसुरसरिसलिलरविप्रतिबिम्बविहान २१३

यह तरयोना वर्णन सखी को वचन नायकहू को वचन कविहूकी उक्तिहोय॥ कवित्त ॥ सुंदरसुकुमार बालचलति मराल चाल अंगअंग भूषन समूह वरसत है। कद्दर पदरपन लसतकपोल फल बलदेव सुसमासमूह वरसत है॥ नगमणिजटित जरायको तरौना तामें ताकी झलकनि ऐसी भांउ परसत है। सुरकाति माणि की मयूखन सों मिल्योएक प्रभाकर मानों प्रतिबिम्ब दरसत है २१३॥ चल अक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६॥

दो० तरवनिकनककपोलद्युति बिचबीचहीबिकान ॥
लाललालचमकतचुनी चौकाचिह्नसमान २१४

यह तरवनिकी शोभा सखी नायकसों कहै तो सुरतगोपना होय॥ कवित्त॥ आजकीबनक बरणत न बनत तेरी छविकी छटान की घटासी उमँगतिहै। दमकत सरस शृङ्गारकी अपार ओप यौवनकी कांति जगाज्योतिसी जगति है। कनक तरयोननुको ललित कपोलन की द्युति में समायगयो अदभुत गति है। कृष्ण प्राण प्यारे कीसी चारु चमकति येतोलाल लालचुनी चौका चिह्न सी लगति है॥ २१४ पयोधरअक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४॥

दो० लैसमुरासातियश्रवण योंमुक्तनद्युतिपाय॥
मानोपरसकपोलके रहेस्वेदकनछाय २१५

यह मोतिनको मुरासा को वर्णन करिकहै तो लक्षिता जानिये॥ कवित्त॥ आज नवनागरीकी आगरी विलोकी छवि देखवेको नैनन्जलचाय ललकत है। कहै कविकृष्ण वही बानिक विलोकि ठगे रीझिरगे तबते लगत पुलकत है॥ आननकी छवि लखि चन्द द्युतिमन्दहोत ताइपै अनारवे चिह्न अति सरसन है। मेरे जान परस कपोल इनहूकेउर लह्यो है प्रस्वेदवेई बुंद झलकत हैं २१५॥ मदकल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२॥

दो० नखशिखरूपभरेखरे तोमांगतमुसकानि ॥
तजतनलोचनलालची येललचाहींबानि २१६

हवेततिय ॥ तरुभये तीर ब्यालभई बल्लिय जगुभई यमुन कुसुममये कतिय ॥ जिन वन हम विहरति श्रीपतिसंग तिनवन अब विहरन लगि छतिय ४६० ॥ मदकल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२ ॥

दो० इतआवतचलिजातउत चलीछसातकहाथ ॥
चढ़ीहिंडोरेसेरहे लगी उसासन साथ ४६१

यह नायका प्रोषितपतिका कृशताको आधिक्य सखी को वचन नायक सों सखी सखीहूं सों कहै तो होय जस अवस्थानमें ब्याधि श्वास संचारी सुकुमारता न संभवैहै ॥ सवैया ॥ मोहनलाल चलो चलि देखिये आपही जाय वियोगनके ढँग । थोरेई थोसनगे लखिये सबदेह चढ़ी जरदी हरदी रँग ॥ बैसहूके भरमें यहि भांति परे पर हीन खरे दुबरे अँग । पैंड़ छसात हिंडोरेसे वैठी जु आवतजात उसासनके सँग ४६१ ॥ त्रिकल अक्षर १९ गुरु ९ लघु ३० ॥

दो० हरिहरिकरिबरिबारिउठति करिकरिथकीउपाय ॥
वाकोजुरबलिबैदज्यों तौरसजायतोजाय ४६२

यह नायका प्रोषितपतिका व्याधि अवस्था विरह निवेदन सखीको वचन नायकसों ॥ कवित्त ॥ हरि हरि रटन बड़न ब्यथा छिनु छिनु बरि बारि उठत वाके नेरेजात जरिये । करि करि थकीहै उपाय सब आली अब कछु न वसाय उरशोच भार भरिये ॥ येहो बलिवैद अब रावरे सुरसही बचै तो बचै बाल बलिवाकी पीर हरिये । तीखो ताप टारिये धरम उरधारिये निवारिये गहरु करुणा के ढार ढरिये ४६२ ॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४ ॥

दो० मरी डरी कि टरी ब्यथा कहा घरी चलिचाहि ॥
रहीकराहिकराहिअतिअबमुखआहिनआहि४६३

यह नायका प्रोषितपतिका दशअवस्थाभेदमें जड़तासखी को वचन सखीसों ॥ सवैया ॥ ऐसीको छांड़ि विदेशगयो हरि जो कबहूं बिछुरी न घरी है । हाय यहै रट लायरही गति याकीलखे मतिमेरीहरी है ॥ बाल बियो बरजामि भरी बेकराहनि क्यों अबही बिसरी है । पीरटरी कि परीहै मरी चलि देखिअरी कहा दूरखरी है ४६३ ॥ त्रिकल अक्षर ३९ गुरु ९ लघु ३० ॥

दो० मरनभलोबरबिरहते यहबिचारचितजोय ॥
मरनमिटैदुखएकको बिरहदुहूंदुखहोय ४६४

यह नायका प्रोषितपतिका नायका को वचन सखीसों अरु नायकहू को वचन सखीसों संभव है ॥ सवैया ॥ नेकहीके बिछुरे सबही सुखसाज भये दुखदायक भारे। नैननीर झरीबरसैं तरसैं छतियां बिन प्राण पियारे ॥ आली बियोग व्यथा हरिवेते भलो मरिबो मन मान्यो हमारे। एक को दुःख मरे मिटिजात बियोग में होत हैं दोऊ दुखारे ४६४ ॥ मदकल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२ बिरह निवेदन ॥

**दो० करकेमीड़ेकुसुमलौं गई बिरहकुँभिलाय ॥**
**सदासमीपनसखिनहूं नीठपिछानीजाय ४६५**

यह नायका प्रोषितपतिका सखीको वचन नायकसों अरु सखीको वचन सखीसों होय ॥ कवित्त ॥ प्यारे नँदनंदन तिहारे बिछुरे ते मोपै कहत बनैन जैसी भई वाकी गति है। आली जे रहत निशिवासर समीप तिनहूं पै पहिचानी वहनीठहीपरतिहै ॥ त्रासदेखि पास जैवो छांड्यो पासवान नेह येते मान मदन हुताशन बरति है। कोमल कुसुम मानो मीड़्यो करबर करि ऐसे कुँभिलाय मुरझाय गई आतिहै ४६५ ॥ मदकल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२ ॥

**दो० नेकनजानी परतयों पर्‍यो बिरहतन छाम ॥**
**उठतदियेलौंनादिहरि लियेतिहारोनाम ४६६**

यह नायका प्रोषितपतिका बिरह निवेदन सखीको वचन सखीसों ॥ सवैया ॥ लाल तिहारे बियोगते वाको बिहात घरी बिधिबासर कीसी। छाम भयो अतिही तनबाम को काम दहै सुधि बुद्धि हरीसी ॥ सेज में नेकहू जानी परै नहिं देखिये कंचनरेख लिखीसी। रावरो नाम सुनै इकबारही नादि उठै द्युतिदीप गहीसी ४६६ ॥ मरअक्षर ३३ गुरु १५ लघु १८ ॥

**दो० जो वाके तनकी दशा देख्यो चाहत आप ॥**
**तौबलिनेकबिलोकिये चलिअचकाचुपचाप ४६७**

यह नायका प्रोषितपतिका व्याधि अवस्था सखीको वचन सखी सों नायक को लै चलिवो प्रयोजन है ॥ सवैया ॥ पाहनकी पुतरी ह्वै परी बरसैं अँसुवा ससैं तनतावैं। ज्यों ज्यों करै उपचार बरै त्यों पर्‍यो हम लोगनको अति पावैं ॥ वाकी दशा अब ऐसी भई हरि जिव अवलोकोई चाहत आवैं। तो वह शोच रहै न बजाय त्यों यों अचका चलिये चुपचावैं ४६७ ॥ मदकल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२ ।

दो० तजतअठाननहठपस्यो शठमतिआठौयाम ॥
भयोबामवाबामको रहतबामकेकाम ४६८

यह नायका प्रोषितपतिका विरह निवेदन सखी को वचन नायक सों सखी सखी हूसों कहै तो संभवहै ॥ कवित्त ॥ लाल मनभावन तिहारे बिछुरेते वाल विरह अगिनिमें बरत नेहनाधे हैं। वेईकाम काम बामदेवके भरमभूलि दस्योंवाही वाम सों विषम बैरवांधे हैं ॥ शठमतिहठभरि दयाघरपरिहरि आठों यामरहत सरोस रससाधे हैं। कीजेधोंकहाउपाउ छोड़त न औटपाउ तकैंहनिवेको दाउ लग्यो इह धांधे हैं ४६८ ॥ मदकलअक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२ ॥

दो० बालबेलिसखिसुखदई रहीरूठिरुखधाम ॥
फेरडहडहीकीजिये सुरससींचिघनश्याम ४६९

यह अनुराग निवेदन सखीको वचन नायकसों पुरुषमानहूके प्रसंगहूमें संभव है ॥ कवित्त ॥ हितकर जाको हरिलीन्यो चितलाल यह कितहै उचिततांहि येतो दुखदीजिये। जानतहौ नीके प्रीतिरीति को प्रवीणपनु कीजे न गहर सुख दैकै सुख लीजिये ॥ रावरे दुसहयेही रूखे रुखधामहीं सो वालबेलि सूखी जाहि निरख सुखीजिये। प्यारे घनश्याम जगजरनि निवारतहौ सींचिकै सुरस फिरि डहडही कीजिये ४६९ ॥ मदकल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२ ॥

दो० लालतिहारेबिरहकीअगिनिअनूपअपार ॥
सरसैंबरसैंनीरहू झरहूमिटैनझार ४७०

यह नायका प्रोषितपतिका सखीको वचन नायकसों विरह निवेदन ॥कवित्त॥ कृष्ण प्राणप्यारेलाल बिछुरेतिहारे बाल अतिही विकल मिलबेको तरसति है। सारीहोत सीरे उपचार ताते ताती छिन छिन अकुलात छाती पीर परसति है। वाकेतन रावरे बियोगकी अगिनि ऐसी अद्भुत गतिसों अपार दरसति है। महाझरहूते झार सीरीन परत परिजरत ज्योंज्यों नीरकी झरनि बरसति है ४७० ॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २० ॥

दो० देखतदुरैकपूरज्यौंउपैजायजिनलाल ॥
छिनछिनजातखरीखरीछीनछबीलीबाल ४७१

यह नायकाको अनुराग निवेदन सखीको वचन नायक सों विरह निवेदन हू होय ॥ कवित्त ॥ बिछुरे तिहारे लाल बिलखी बिकल बाल रीबिललात क्यों

हूं धीर न धरातहै। ऐसेमानकृश भई परे परयङ्कपर नीठि निठ निरख्यो परत वाको गातहै॥ कालहही सुआजुनाहिं आजुही सुअबनाहिं याते परजननको जीव अकुलात है। ऐसी छिन छीजनि विलाय जिन जाय वाल ज्यों कपूरदानी में कपूर उड़ जात है ४७१॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४॥

दो० हँसिउतारहियतेदई तुमजतिहींदिनलाल॥
राखतप्राणकपूरज्योंवहैचुहटनीमाल ४७२

यह अनुराग निवेदन है सखीको वचन नायकसों॥ सवैया॥ दूबरी ऐसी भई बिछुरे तिय सेजहूमें नलखी परै सोतौ। आली विलोकिके मंडित हाथ गयो इकसाथ सबैसुख जोतौ॥ बीसबिसे उड़जाते कपूरलौं राखो तौ प्यारीके प्राणन कोतौ। जो वह लाल तिहारोद्यो घुंघचीको हराउरमांझ न होतौ ४७२॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २०॥

दो० कहाकहौंवाकीदशाहरिप्राणनकेईश॥
बिरहज्वालजरिबोलखैमरिबोभयोअशीश४७३

यह नायका प्रोषितपतिका सखीको वचन नायक सों॥ कवित्त॥ प्यारे मनमोहन तिहारे बिछुरेतें वृषभानुकी कुमरिभई खरी कलिकान है। जलबिन मीन ज्यों विकल तलफत अति कहौं कविकृष्ण ऐसीहोत आनबान है॥ ज्यों ज्यों करियत उपचारनकी भीर त्यों बढ़त दूनी पीररहै आंखिनहीं प्रान है। बिरहकी ज्वालनि सों जरिवेके लेखे वाको मरिबेको बचन अशीश के समान है ४७३॥ त्रिकल अक्षर ३९ गुरु ९ लघु ३०॥

दो० यहबिनसतनगराखिकैजगतबड़ोयशलेहु॥
जरीबिषमजुरजाइयेआयसुदरशनदेहु ४७४

यह नायका प्रोषितपतिका व्याधि अवस्था सखीको वचन नायक सों॥ कवित्त॥ जरी है विषमजुर गिरी है अचेत वह घिरीहै जहूंधा व्याधि द्वन्दन में खरिये। कंचन से तनको अतन वृथा बारत है रतन उबारिये यतन हरि करिये॥ ऐसीगति देखो हौंतो मरत परेखो अब कछुन बसात छिन छिन जात बरिये। लीजियेजगत यश कीजिये धरम यह दीजिये सुदरशन वाको ताप हरिये ४७४॥ मदकलअक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२॥

दो० मैंलैदयोलयोसुकरछुवतछिनकगोनीरु॥

लालतुम्हारोअगरजा उरह्वैलग्योअबीरु ४७५

यह नायका प्रोषितपतिका सखी को वचन नायक सों ॥ कवित्त ॥ कृष्ण प्राणप्यारेलाल बिछुरे तिहारे अब हियो ब्रजबालको अनंग दुखदाग्यो है। कोंवरी निपट कुंभिलायगई फूल जिमि दुखअनुकूलभौ समूलसुख भाग्योहै ॥ तुमपै गयोसो मैन दीनोजाय वाही उनलीनो अति हितकारि चित अनुराग्यो है । करपरसतही छिनकगयो नीर अरुअगरजा वाके उरमें अबीर ह्वैकै लाग्यो है ४७५ ॥ मदकल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२ ॥

दो० थाकीयतनअनेककरि नेकनछांड़तगैल ॥
करीखरीदुबरी सुलखितेरीचाहचुरैल ४७६

यह नायका की लगन सखी को वचन नायक सों ॥ सवैया ॥ रोमनि रोमनि पोयगई हिय में धसि प्राणन मांझ खगी है । हौंकरिथाकी उपाय सबै हरियंत्रन मंत्रनहू न जगी है॥ देह सुखाय करी दुबरी तब बाबरी ज्यों सुधि बुद्धि भगी है। येते पै वाकी न छांड़त गैल चुरैलह्वै रावरीचाह लगी है ४७६ ॥ नर अक्षर ३३ गुरु १५ लघु १८ ॥

दो० पियकेध्यानगहीगही रहीवही वहनारि ॥
आपआपहीआरसी लखिरीझतिरिझवारि ४७७

यह नायकाकी लगन तनमें ता सखी को वचन सखीसों ॥ सवैया ॥ नेह लग्यो मनभावन सों उहितो अंगई यह बात नई है। ध्यानही ध्यान में आज कछू वृष-भानुसुता भई कान्हमई है ॥ आरसी में लखि आपनी मूरति आपही रीझि नि-हालभई है। पूरनप्रेमकी ज्योतिजगी उर आनसबै सुधिभूलिगई है ४७७ ॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २० ॥

दो० अरैपरैनकरै हियो खरैजरे परजार ॥
लावतघोरगुलाबमें मलैमिलैघनसार ४७८

यह नायका प्रोषितपतिका नायक को वचन सखीसों ॥ सवैया ॥ कौहे को तू घनसार गुलाब में घोरि घनोघसि चंदन लावै । काहे को सिगरे नीर भिगोय उसीरपपान समीर डुलावै ॥ तोहींकहा जक ऐसीपरी मजरी उर आगि खरी भज-रावै । ये उपचार करै न परै कल जातेपरै किन ताहि मिलावै ४७८ ॥ मरकट अ-क्षर ३१ गुरु १७ लघु १४ ॥

दो० रँगरातीरातैहिये पातीलिखीबनाय॥
पातीकातीविरहकी छातीरहीलगाय ४७९

यह पातीसखी को वचन सखी सों॥ कवित्त॥ जबतें वियोग भयो लाल मनभावन सों तबहींते प्यारी तलफल मुरझायकै। तैनजल बरसति मिलिवेको तरसति सरसति मदनमरूर बहु भायकै॥ अतिअनुराग में बनाये लिखि प्राणपति ऐसेमें अचानकही दीनी काहू आयकै। हित अकुलाती सोतो विरहकी काती जानि राती पाती रही ताती छाती सों लगायकै ४७९॥ नर अक्षर ३३ गुरु १५ लघु १८॥

दो० कहाभयोजोबीछुरे मोमनतोमनसाथ॥
उड़ीजाहुकितहूगुड़ी तऊउड़ायकहाथ ४८०

यह नायककी पत्री नायका को॥ सवैया॥ जो करतार रची सु सही विधि और विचार अकारथही है। वेदपुरान पुरानैसुनी सब कोऊ कहै यह गाथही है॥ अंतर बीचपरयो तो कहाभयो मोमन तो तुव साथही है। जाहु गुड़ी कितहूं बढ़ि डोर उड़ावनहार के हाथही है ४८०॥ वारन अक्षर ३८ गुरु १० लघु २८॥

दो० करलैचूमिचढ़ायशिर उरलगायभुजभेंटि॥
लहिपातीपियकीलखति बांचतिधरतिसमेटि ४८१

यह नायक की पत्री आई ताहि देखि नायकाकी जो दशाभई सो सखी सखी सों कहति है॥ कवित्त॥ नैननीर बरसत देखिवेको तरसत लागे काम सरसत पीरउर अतिकी। पाये न संदेशे ताते अधिक अंदेशे बड़े शोचै सुकुमार पै न कहै मन गतिकी॥ ताही समय काहू औचकही आनि चिट्ठी दीनी देखतही सेनापति पाई प्रीति रतिकी। माथे लै चढ़ाई दोऊ दृगनलगाई चूम छाती लपटायराखी पाती प्राणपतिकी ४८१॥ चल अक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६॥

दो० कागदपरलिखतनबनत कहतसँदेशलजात॥
कहिहैसबतेरोहियो मेरेहियकी बात ४८२

यह पत्री नायक की अथवा नायका की परकीया॥ कवित्त॥ पाती में लिखत कैसे बनत जिती है चाह सागर को सलिल चुरूमें कैसे कीजिये। कहत संदेश उर आवत है लाज अति अधिक अंदेश यही छिन छिन छीजिये॥ मन ऐसो मानसमिलैन कोऊ मधिमाती जासों समझाय जियकी भेदकहि दीजिये।

यातेप्रीति रीति अवदातमेरे हियेकी बात आपने हियेते नीकी भांति जानि लीजिये ४८२ ॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४ ॥

दो० तरझुरसीऊपरगिरी कज्जलजलछिरकाय ॥
पियपातीबिनुहीलिखीबांचीबिरहबलाय ४८३

यह नायका प्रोषितपतिका विरहकी अधिकाई पत्री लिखबेते जानीगई ॥ कवित्त ॥ प्यारे को संदेश लिखिवे को बैठी साहसुकै लिखत बन्योना अति विरह मलीनी है । सरताते पानिके परसपरजरी और ऊपरते गिरी अँसुवनि जलभीनी है ॥ ऐसीपै लपेटि उनसौंपी सजनीके हाथ उनजाय त्योंहीं प्राणनाथ हाथ दीनी है । खोलतही पाती पिय तानीकी सुरतिकरि छाती गहबरि आई आंख भरलीनी है ४८३ ॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २० ॥

दो० बिरहबिकलबिनहीं लिखी पातीदई पठाय ॥
आंकबिहूनीयोंसुचित सूनेबांचतजाय ४८४

यह नायका प्रोषितपतिका की पत्री आई यातें दोउन के विरहकी अधिकाई की शून्यता जानिपरी ॥ कवित्त ॥ विरह मकरते न तनकी तनक सुधि बाल अति व्याकुल अचेत ऐसी हैगई । लिखिबकोलई पाती लिखन बन्यो न कछू वैसीये लपेटि प्राणपतिपै पठैदई ॥ वाकी बिकलाई की कहांलौं अधिकाई कहौं एकसी दुहूँकीगति एकबेर है भई । चपरी प्रवीनी वह जऊ अंकहीनी तऊ बांचि सुनि हियके लगाय छातीस लई ४८४ ॥ चल अक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६ ॥

दो० चलतचलतलौंलैचले सबसुखसंगलगाय ॥
ग्रीषमवासरशिशिरनिशि पियमोपासबसाय ४८५

यह पत्री नायकाकी नायकसों ॥ सवैया ॥ रैनदिना रहतेई मिले रसरंग उमंगनमें मनहारे । ऐसोसनेह बढ़ायकै देखरी कैसीकरी उनकान्ह पियारे ॥ लैगयो संग लगायसबै सुख दैगयो शोचटरै नहिं टारे । पूसकी यामिनी जेठ के द्योस बसाय गयो अब पासहमारे ४८५ ॥ चल अक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६ ॥

दो० गोपिनकेअँसुवनभरी सदाअसोसअपार ॥
डगरडगरनैह्वैरही बगरबगरकेबार ४८६

यह ब्रज को विरह निवेदन ऊधोको वचन श्रीकृष्ण सों सखी को वचन सखी सों ॥ कवित्त ॥ योग दैन गयोहौं वियोग बारि बारिधि में बूड़तबच्यो हौं नाथ

नारी नैनयों बहै । गंगहू सहस्रधार अधिक सुधारजानि बरषा न होहि जो रहोगे गिरिहू गहै ॥ येतोजल उनैहै न बारिधि समैहै कछू मुनिपर अच्यो न जैहै कानखोलिकै कहै । कवि महलाद जो मिलाप पारि बांधिहो न बदुकि बटाके पात रात्रेभलेरहै ४८६ ॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २० ॥

**दो० कियोसयानसखीनसों नहिंसयानबहमूल ॥**
**दुरैदुराईफूललों क्योंपियआगमफूल ४८७**

आगमोत्सव नायका सखीसों सखीको वचन ॥ कवित्त ॥ ललित कपोल आजु मंदमुकुतन लागे आननपै भई कछू औरै अरुणाईरी । मैंतो पूछी सुखमानि तैं कछू रुखाई ठानि घूंघुटमें ढांकि मुख डीठ क्यों चुराईरी ॥ नाहींनै सयानपु बीस बिसे भूलिहै सयानी सजननसों करी जो चतुराईरी । फूलकी सुबासलों बिकास पहली होत फूलहरि आगमकी क्यों दुरे दुराईरी ४८७ ॥ त्रिकल अक्षर ३३ गुरु १५ लघु १८ ॥

**दो० आयो मित्र बिदेशते काहू कही पुकार ॥**
**सुनहुलसीबिकसीहँसीदोऊदुहुननिहार ४८८**

यह नायका परकीया इक नायक उपलसों दोउनको सनेह है गयो आगम में दोउनके हर्षभयो याही ते परस्पर जानिपरी सखीको वचन सखीसों ॥ सवैया ॥ कान्हर के बिछुरे ब्रजबाल दुबौमनही मनमें मुरझानी । कृष्ण कहै वहरायवे को मनु वैठ दुहूंमिलि चौपड़ठानी ॥ मोहन मीत बिदेशते आयो पुकारिकै काहू कही जब बानी । सो सुनि दोउदुहून बिलोकि लसी बिलसी हुलसी मुसक्यानी ४८८॥ त्रिकल अक्षर ३९ गुरु ९ लघु ३० ॥

**दो० मृगनैनीदृगकीफरक उरउछाहतनफूल ॥**
**बिनहीपियआगमउमगि पलटनलगीदुकूल ४८९**

यह आगम स्वप्न पतिका सखीको वचन सखी सों ॥ सवैया ॥ बालबरी अकुलात हिये नँदलाल बियोग व्यथा उरजागी । ऐसेमें आन अचानकही हुलसी छतियां सुघरी अनुरागी ॥ वाम बिलोचन के फरके मृगलोचन जीसे उछाहन पागी । फूलभरी बिनहीं पिय आगम चारु दुकूल चुवावन लागी ४८९ ॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४ ॥

**दो० मलिनदेहवेईबसन मलिनबिरहकेरूप ॥**

पियआगमऔरैउठी आननओपअनूप ४९०

यह आगमस्यत्पतिका सखीको वचन सखीसों ॥ कवित्त ॥ लाल मनभावन के बिछुरे मयंकमुखी अतिहि बिकल चित परयो चिंता कूप है। अधिक अनंग पीर तीरसी खगत हिय चांदनी लगत जैसी ग्रीषमकी धूपहै ॥ कीनो न शृंगारु चारु वैसी ये मलिन देह वसन मलिन उही बिरह के रूपहै। कहै कवि कृष्ण पिय आगम सुनतबाढ़ी और ओप आननपै उमँगि अनूप है ४९० ॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २० ॥

दो० रहेबरोठेमेंमिले प्रियप्राणनकेईश ॥

आवतआवतकीभई बिधिकीघरीघरीश ४९१

आगमोत्सव नायका को वचन सखीसों संचारी के भेद में औत्सुक्य जानि ये सवैया ॥ आये विदेशतें प्राणपती यों तियाकी सुनै छतियां सियराई। नैनन लागिरही दिखसाध मनोज उमंग हिये भरिआई ॥ कृष्णकहैं मिलवे कहै काहूसों पौरि में जौलौं रह्यो सुखदाई। आवत आवतकी सुघरी विधि वासरहू ते खरी सरसाई ४९१ ॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २० ॥

दो० कहिपठायजियभावती पियआवनकीबात ॥

फूलीआंगनमेंफिरै आंगनअँगनसमात ४९२

आगमोत्सव सखीको वचन सखीसों सञ्चारहर्ष ॥ सवैया ॥ बाल वियोग मलीन महा बिसरी सुधि हास विलासहू भूलै। येवे पै औधि व्यतीतभई उरमें कही साथ सबै दुख झूलै ॥ आवन त्यों मनभावनकी सुनिकै उमहै सुखपुञ्ज समूलै। आंगन में हुलसी फिरै सुंदर आंगन अंग समात न फूलै ४९२ ॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४ ॥

दो० नाचअनाचकहीउठे बिनपावसबनमोर ॥

जानतहीनंदितकरी यहदिशनंदकिशोर ४९३

यह आगमोत्सव नायकाको वचन सखी सों सखीहूको वचन नायक सों कवित्त ॥ राधा यों विशाखासों कहति जाको रूप मोहि चारु चित्रपट अवरेखते दिखायोरी। जानियत वह चितचोर नंदपून धूत आली यहि कानन कहूंते आज आयोरी ॥ लहलही होत बहुकालकेरी सूखी बेल फूलत सुमन ऐसो वनछवि छायोरी। बिन उनएहूं घन भये हरषित मन नाचनाच मोरन कुलाहल मचायोरी ४९३ ॥ ... अक्षर ३२ गुरु १६ लघु १६ ॥

दो० बामबाहुफरकतमिले जोहरिजीवनमूरि ॥
तौतोहीसोंभेंटिहौं राखिदाहिनीदूरि ४९४

आगमोत्सव भुज फरकतहीं नायकाको वचन वाम भुजा प्रति ॥ सवैया ॥ कान्ह बिसासी बिदेश रह्यो वसि मैन दही वहु भांति हिये हौं । वाम भुजाफरकी तू भने अवहौंहू यहै निश्चयपन कोहौं ॥ कैसेउ वा मनभावन को अब जो भरिआंखिन देखनपैहौं । राखिहौं दूरि या दाहिनी वामको तोहीसों गाढ़े आलिगन दैहौं ४९४ ॥ नर अक्षर ३३ गुरु १५ लघु १८ ॥

दो० बिछुरेजियसंकोचयह बोलतबनैनबैन ॥
दोउदौरिलगेहिये कियेनिचोहेंनैन ४९५

यह परदेशतें इन दोउनके हितको आधिक्य सखीको वचन सखीसों ॥ सवैया ॥ दम्पति आपुस में कहतें पलु ओटभये पलभाण रहैना । आयो विदेश बितै वह वासर नंदलला अति चैनको ऐना ॥ येतो बिछोह भयेहू जिये यह लाजते बोलत बैनबनैना । दोऊलगे लपटाय हिये पै निचोहे किये संकुचोहें से नैना ४९५ ॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २० ॥

दो० यदपितेजरोहालबल पलकौलगीनवार ॥
तउग्वैंड़ोघरकोभयो पैंड़ोकोसहजार ४९६

यह परदेशतें आगम आगतपतिका नायका औत्सुक्यसंचारी ॥ सवैया ॥ कौनहूं काजको प्राणपिया परदेश समो बहुतै बितयो है । राधिका की सुधि कै कविकृष्ण तिहींछिन भौनको गौनु ठयो है ॥ यद्यपि तेज जुरी नियरोघर तद्यपि कोस हजार भयो है । ग्वैंड़ेको पैंड़ो न काट्योकटै अभिलापसमूह हिये उनयो है ४९६ ॥ चल अक्षर ३७ गुरु ११ लघु २२ ॥

दो० छिरकेनाहनवोढ़दृग करपिचकीजलजोर ॥
रोचनरँगलालीभई बियतियलोचनकोर ४९७

यह ज्येष्ठा कनिष्ठा को भेद अन्यसंभोग दुःखिताहू होय सखीको वचन सखीसों ॥ सवैया ॥ नंदलला ललनागण में जलकेलिरची रसरीति रलाई । चूम कले हरे बहुभांति दुरे भरिअंक करी तरलाई ॥ भावती लोचनके छिरके करकी पिचकी जलधार चलाई । सौतिके लोचन कोरन मांझ तहाँ भई रोचनरंगललाई ४९७ ॥ त्रिकल अक्षर ३९ गुरु ९ लघु ३० ॥

दो० मिसहीमिस गतपदुसह दईऔरबहराय॥
चलतललनमनभावतिहतनकीछांहछिपाय ४९

यह ज्येष्ठा कनिष्ठाके भेदमें संभवहै सखीको वचन सखीसों॥ सवैया॥का
सुजानके मोपैकछू रसरीतिके भेद कहे नहिंजाहीं। आतप को मिसकै बहराय द
संग औौर तिती बनिताहीं॥ छैलगहीं वह गैलभटू यमुनातट केलि निकुञ्ज जह
हीं। राधिका प्यारी को लैचल्यो संग किये अपने तनकी परछाहीं ४९८॥ म
कल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२॥

दो० लाजगहौ बेकाजकत घेररहे घर जाहिं॥
गोरसचाहतफिरतहो गोरसचाहतनाहिं ४९९

यह नायका प्रौढ़ा दानसमैं॥ कवित्त॥ लाज क्यों न गहौ बिनकाज मगघे
रहौ इतराइबोल कहत अनैसेहौ। गोरस न चाहतहो गोरसको चाहतहौ भ
भांति जानतहौं कान्ह तुम जैसेहौ॥ कृष्ण प्राणप्यारे ब्रजबिदित तिहारेगुण
खनके चोरबेको घरघर पैसेहौ। अब यह बनऐसे चलन चलावतहौ सोहै ल
हसत लसत मन लेसेहौ ४९९॥ नर अक्षर ३३ गुरु १५ लघु १८॥

दो० पहलाहार हिये लसे सनकीबेंदीभाल॥
राखतखेतखरीखरी खरोउरोजनबाल ५००

यह नायका जातिवर्णन नायकाको बचन॥ सवैया॥ पातरीलांक कठोर
कुचगोरी अंगठलुनाई भरी है। मेचकपीन गरेबड़े दृगओठन में अरुणाई धरी
हार हिये पहुलाको लसै बिलंदीसन को पखुरी की करी है। राखत खेद
ब्रजनागरि यौवन जाति खरी निखरी है ५००॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु
लघु २४॥

दो० टटकीधोई धोवती चटकीली मुख जोति॥
लसतरसोईकेबगर जगरमगरद्युतिहोति ५

यह जातिवर्णन सखी नायकके रूपकी निकाई नायकसों निवेदन करति
कवित्त॥ बैठी अपरस ब्रजनागर सरवसवेप पेखि मनमोहनकी सुध बुध ह
कृष्ण प्राणप्यारे की दुहाई बैस तैसीदई विधिने सकेल शोभा कीन्ही मानों स
दमके वदन ज्योति विदस बरन धौति पहिरे लसन सौति रूपगुण आगरी।

ह्यो प्रकाश अति जगर मगर तिहि बगर रसोई के अपार ओप बगरी ५०१ ॥ मदकल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२ ॥

दो० यदपिनाहिंनाहींनहीं बदनलगीजगजाति ॥
तदपिभौंहहांसीभरिनु हांसीपैठहराति ५०२

यह जातिवर्णन नायका मौढ़ा सुरतारंभ ॥ सवैया ॥ बैठि शृंगार सँवै व्रजनारि अचानक मोहन आयो तहांहीं । पांखि गहो अवलोकि अकेलि अलौकिक केलि कलोचित चाहीं । यद्यपि वा नवनागर के मुहलागी यहै जकनानन नाहीं । तथापि हांसिभरी भृकुटीनमें वीस बिसे ठहरात है नाहीं ५०२ ॥ चल अक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६ ॥

दो० दृगथरकाहे अध खुले देह थको है डार ॥
सुरतसुखदसीदेखियतदुखितगरभकेभार ५०३

यह जातिवर्णन गर्भिनि की शोभा सखी नायकसों कहै सखी सखी सों कहै नायक सखी सों कहै ॥ सवैया ॥ बोलत बैन हरेई हरेरु भई छवि आनन की पियरीहै । आधे खुले अलसाहैं से लोचन देह थकीहै से ढारढरी है ॥ गरभको भार धरै सुकुमार जक दुखितो नवनारि खरी है । नीकी तऊ अति लागतहै मनोकेलि कलोलकी रंगभरी है ५०३ ॥ मदकल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२ ॥

दो० ज्योंकरत्योंचुटकीचलति ज्यों चुटकीत्योंनारि ॥
छबिसोंगतसीलै चलतिचातुरकातनहारि ५०४

जातिवर्णन नायक को वचन सखी सों ॥ सवैया ॥ ज्योंकर त्योंहीं चलै चुटकी उघरे भुजमूल बड़ी छबिभारी । चारु कताई की मोरन ग्रीवकी टोरन जीव टरै नहीं टारी ॥ भौंह उचे तिरछे करलोचन लेत किधौं गतिरूप उजारी । पातुर मानो मनोजपकी अति चातुर कातनहारि निहारी ५०४ ॥ वारन अक्षर ३८ गुरु १० लघु २८ ॥

दो० मुखउघारिप्योलखिरहत रह्यो नगो मिससैन ॥
फुरकेओठउठेपुलक गये उघरि जुरनैन ५०५

यह जातिवर्णन परिहास सखी को वचन सखीसों ॥ सवैया ॥ पौरिते बोल सुन्यो पियको उठि पौढ़िरही पटओट सयानी । झीने दुकूलमें लाललखी बड़री अँखियां झलकैं सरसानी ॥ शिरोमणि पंचिलियो अचरा वहरायकै कान्हर त्यों

तिरछानी। ओठसों ओठ लगायरही दृगदावि कपोलनहीं मुसकानी ५०५ मच्छ अक्षर ४१-गुरु ७ लघु ३४॥

दो० नहिंअन्हायनहिंजायघर चितचहुंट्योतकितीर॥
परसपुरहरीलैफिरत बिहँसतिधसतननीर ५०६

यह जातिवर्णन नायका परकीया क्रियाविदग्धा सखीको वचन सखी सों॥ सवैया॥ न्हायवेको यमुनागई बाल तहां वनितानकी है अतिभीरो। त्योंहीं अचानक कृष्णकहै कहुँडीठपरचो नटनागरनीरो॥ चाह चुभ्यो चित न्हाहि सुकौन गयो नहिं जातु कँपातुशरीरो। अंजलिनीरभरै गहिडारत नाकसकोरि कहै यह सीरो ५०६॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४॥

दो० मुँहपखारिमुड़हरभिजे शीशसजलकरछवाय॥
मोरउचैघूंटैनुतै नारिसरोवरन्हाय ५०७

यह जातिवर्णन कविकी उक्ति॥ सवैया॥ बैठिके तीर पखारिकै आनन हाथ भिजै जलकेशन छ्वैकै। कृष्णकहै कसुसों उसराइ कधौंधरचो शीशकी चीर भिजैकै॥ ढूकर पंकज दोऊखये धरिमोरि उचैकटि खीनलचैकै। यों ब्रजबाल सरोवरन्हात महाछविसों घुटुवानते नेकै ५०७॥ चल अक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६॥

दो० बिहँसतिसकुचतिसीदिये कुचआंचरविचबांह॥
भीजेपटतटकोचली न्हायसरोवरमांह ५०८

यह जातिवर्णन कविकी उक्ति सखी नायका की शोभा नायकको दिखायवे को कहै तौहू संभव है॥ सवैया॥ देव दिवाकरको करि वंदन कृष्ण कहै मनहीमें मनावति। बांहदिये कुचअंचल बीच लजाय हिये हँसि नैन नचावति॥ भीजेदुकूल रहै लपटाय महाछवि कंचनसे नछावति। यों ब्रजनागरि रूपउजागरि न्हाय सरोवर तीरको आवति ५०८॥ चल अक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६॥

दो० मुंहधोवतियेड़ीघसति हँसतिअनगवततीर॥
धसतनइंदीवरनयन कालिंदीकेनीर ५०९

यह जातिवर्णन नायका की चेष्टा सखी सखीसों कहतिहै॥ कवित्त॥ न्हायवेको आई अति रीझि मुडरायहिये कृष्ण मोहणप्यारेको स्वरूप दरसनि है। इंदीवरनैनी अनगावति अनेकभांति पैवह कालिंदीके न सलिल धसंति है॥ परसि बिसारै करु कोरिकोरि शोभानिधि नासिका सकोरि मुंहमोरि बिहँसति है। बदन पखा-

रतिहै वाके दृग ढारतिहै गुलफ घसति अतिरंग बरसति है ५०९ ॥ नर अक्ष
गुरु १५ लघु १८ ॥

दो० ओठउचैहांसीभरी दृगमोहनकीचाल ॥
मोहनकहीसुचालियो पियततमाखूलाल ५

यह जातिवर्णन नायका को वचन सखीसों ॥ सवैया ॥ मैं निरख्यो जब
तेजिपकीगति जानत कौन बियोरी । जो कछु रूपकीरीझ खुभी चित जा
इकमेरो हियोरी ॥ हांसीभरी चख मोहनकी छबि ओठ उचे इकभांत किये
पीवत लाल तमाखूकेघूट कही उनमोहन पीन लियोरी ५१० ॥ चल अक्षर
गुरु ११ लघु २६ ॥

दो० अँगुरिनउचभारभीतिदै उलमचितै चखलोल
रुचिसोंदुहुनदुहूनके चूमेचारुकपोल ५११

यह जातिवर्णन दोउनके हितकी सी रसाई सखीको वचन सखीसों प्रकी
सवैया ॥ आज अटू ब्रजनागर नागरि कीनों विलास महारस मान्यो । चा
चोपसों चाहिचहूंधा त्रियो जब कोऊ इतौ तब जान्यो ॥ दैभर अंतर भीति
उलमें अंगुरी उचिकौतुक ठान्यो ॥ चारुकपोल दुहूनके दोउन चुंबनकै अ
सुख मान्यो ५११ ॥ मरकल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२ ॥

दो० हँसिओठनबिचकरउचै कियेनिचौंहे नैन ॥
खरेअरेपियकेपिया लगीबिरीमुंहदैन ५१२

यह जातिवर्णन नायक की शोभा सखी सखीसों कहति है ॥ सवैया ॥
कही अतिही हठकै तब राधिका के जियमें यह आई । त्रीतनवाय दुराय
किये नत नैन कछू मुसकाई ॥ बीरी बनायलई करकंज खवैवे को मंजुभुजा
साई । यों हितकी सरसाई बिलोकि भई मनमोहनके मनभाई ५१२ ॥ मराल
क्षर ३४ गुरु १४ लघु २० ॥

दो० नाकमोरिनाहींकहै नारिनिहोरेलेय ॥
छुवतओठबियआंगुरिन बिरीबदनप्योदेय ५

यह जातिवर्णन सखी को वचन सखीसों ॥ सवैया ॥ आजदुहूंको बि
अली में दुरै दरस्यो कहते नहिं आवत । नंदलला अतिही हठकै वृषभ
मारि को पान खवावत ॥ ओठनसों बिय अंगुलिछ्वै मुसकाय कै

नैन मिलावत। नासिका मोरि मरोरिके भौंह करै तियनाहिं त्यों त्यों सुख पावत ५१३॥ मदकल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२॥

दो० बतरसलालचलालकी मुरलीधरीलुकाय॥
सौंहँकरैभौंहनहँसै दैनकहैनटजाय ५१४

यह नायका परकीया मौढ़ा जाति वर्णन सखीको वचन सखी सों॥ सवैया॥ आज लखो वृषभानुलली मनमोहनसों रसखेलढरी है। बातनके चसके मुरली मुरली हरिकै दवकायधरी है॥ ज्यों ज्यों इहाकारि मांगैलला वह त्योंत्यों कछू अठिलात खरी है। दैनकहै मुकरै हँस भौंहन सौंहकरै रसभाय भरी है ५१४॥ मदकल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २०॥

दो० गदरानै तनगोरटी ऐपन आड़ लिलार॥
हूठ्योदईचलायदृग करतिगँवारिसँवारि ५१५

यह जाति वर्णन नायका की शोभानायक सखीसों कहत है॥ कवित्त॥ शोभाके रसभरी रूपकेसे सांचेढरी बिनहूं शृंगार छविकहीं न परति है। ललित लुनाईसने गातमें सरसभरे तरुणाई आनभरी औरहू भराति है॥ वटुरारे वदन पै ऐपनकी सोहैआड़ तैसीये चिवुकगाड़ मनको हरतिहै। सहज सुभाय अठिलायकै गँवारी गोरी हूठ्यो दैचलाय नैनघायल करति है ५१५॥ करभ अक्षर ३२ गुरु १६ लघु १६॥

दो० नाकचढैसीबीकरै जितेछबीलेछैल॥
फिरिफिरिजानबहैगहै प्योककरीलैगैल ५१६

यह जातिवर्णन सखीको बचन सखीसों॥ सवैया॥ सखि जातचले दोउ तीर पंथ उराहने पांयन रंगढरैं। वह प्यारे की रीझ रिझावन प्यारी की भौंवै न ओहू बखानिपरैं॥ अतिनाजुक छैलछबीली तिया जित नाकसकोरि कै सीबी करैं। कवि कृष्ण कहै यह चाहपग्यो तित जानिकै पीतम पांयधरै ५१६॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २०॥

दो० जालरंध्रमगअगनुको कछुउजाससो पाय॥
पीठिदियेजगत्योरह्यो डीठझरोखालाय ५१७

यह जातिवर्णन नायका की अंगदीप्ति देखि नायक को और बात सब भूलगई है सो सखी सखी सों कहति है॥ कवित्त॥ प्यारी खण्डगीसरै रसीली

रंग रावटीमें तकिताकी ओर छकि रह्यो नंदनंद है। कालिंदास वीचिन दरीचिन है छलकति छबिकी मरीचिनकी झलक अमंद है ॥ लोगदेखि भरम कहा धौं है या घरमें सुरङ्ग मग्यो जगमगी जोतिन को कंद है। लालन को जाल है कि ज्वालनि को भाल है कि चाथिकरु चपला कि रवि है कि चन्द है ५१७ ॥ मंदकल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२ ॥

दो० दोऊ चोर मिहींचन खेलनिखेल अघात ॥
दुरतहियेलपटायकै छुवतहियेलपटात ५१८

यह जातिवर्णन चोर महींचना खेलत दोउन को विलोत सखी सखीसों कहति है ॥ कवित्त ॥ वेषुकै कुमारिकाको व्रजकी कुमारिकानि मांझमांझ केशवदास त्रास पगपेलिकै। कामकी लतासी चलिये मथासिसी अमल बुधिबलराधिका के कंठ भुजमेलिकै ॥ दुरदुर दूरिदूरि पूरिपरि अभिलाप लाखलाख भांतिकी अनूप रूप केलिकै। जनीके अजिर आनि रजनी में सजनीरी सांची कीनी श्याम चोर मिहचनी खेलिकै ५१८ चल अक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६ ॥

दो० दृगमिहचतमृगलोचनी भरेउलटभुजवाथ ॥
जानगई तियनाथके हाथपरसहीं हाथ ५१९

यह जातिवर्णन सखी को वचन सखी सों ॥ सवैया ॥ बैठीहुती वृषभानुकुमारि अचानक आयो तहां गिरिधारी। प्यारुकै लोचन मोचुनपै उनहूं भुज लौटि भरयो अंकवारी ॥ प्रीतमकेकरके परसे उमग्यो उर आनँद बुद्धि विचारी। याहीते वा मनभावन को पहिचान हँसी सुविचक्षण प्यारी ५२० ॥ चल अक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६ ॥

दो० पीतमदृगमिहचतपिया पानिपरस सुखपाय ॥
जानिपिछानिअजानलों नेकनहोतजनाय ५२०

यह जातिवर्णन सखीको वचन सखी सों ॥ सवैया ॥ खेलन में कहूं पाछली घातें अचानकही चलिआये विहारी। मूंदके प्राणपियारी के नैन चह्यो चुप है रसरीति संचारी ॥ यद्यपि वा मनमोहन को करलागतही उमग्यो सुख भारी। तद्यपि जानिकै आपनी गौंहि अजान भई वृषभानुदुलारी ५२० ॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २० ॥

दो० दीठिपरोसिनईठकै कहेजुगहेसयान ॥

सबैसँदेशेकहिकह्यो मुसकाहटमेंमान ५२१

यह परकीया मौढ़ा सखी को वचन सखी सों ॥सवैया॥ जाइ परोसिनके दु-खपीसों भुकी ललनारिसजीमें ढिठाई। सोही परोसिन ढीठ यहांलग ईठह्वै याहि मनावन आई॥ मीतमके जे सँदेशे हुते वे कहे सबही करिकै चतुराई। येते पै मान कह्यो मुसकाय यहै कहि प्यारो खरीकै रिसाई ५२१ ॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४ ॥

दो० चितवतरसतमिलतनबनत बसिपरोसकेवास ॥
छातीफाटीजातसुनि टाटीओठउसास ५२२

यह परकीया अनुराग नायकको अथवा नायकाको वचन सखीसों ॥ कवित्त॥ नीचीडीठि आपनपै कोलग चितैये बलि कैसेहून देखे जाहु जेतो शोच करिये। मुरलीकी धुनि सुनि द्वारेउभकीने से खमनके डरैते तनही में कांपडरिये। लाजन की भीर पल पैठोहून पावै नैन धीरे धीरे सकुच वढ़ाई पांवधरिये। कीजै कहाकान्हर कनोड़े भये जीतों नाहिं नातो एक चासमें उसास लेले मरिये ५२२॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४ ॥

दो० ढीठ्योदैबोलतहँसत प्रोढ़बिलासअपोढ़ ॥
त्यौंत्योंचलतनपियनयनछकियेछकीनवोढ़ ५२३

यह मदगानसमय सखीको वचन सखी सों॥ कवित्त॥ आज वरुनीकी वारनीकी मैं बिलोकी वह शोभा मेरे नैननमें अवलौं वसति है। ज्यों ज्यों वह ढीठ्यो दैकै बोलत सरसनैन नागरनबेली हेरिहेरि कै हँसति है॥ कहै कविकृष्ण गर लागिवे को ललकाति प्रौढ़ा के सकल विलास विलसतिहै। त्यों त्यों छकैतियनै छकाई ऐसे पीके नैन पलकनिहू की भूली गति दरसाति है ५२३ ॥ अहिवर अक्षर ३८ गुरु ५ लघु ३३ ॥

दो० हँसिहँसिहेरतनवलतिय मदकेमदउमदाति ॥
बलकिबलकिबोलतबचन ललकिललकिलपटाति ५२४

कवित्त॥ छिनक में हँसै छिनरावै छिन देखिरहै छिनकमें बैठि छिनलोटि लोटि जात है॥ छिनक में ठाढ़ी ह्वैकै सखिनसों बातैं करै छिनक में झूमि झूमि मुर मुस कातहै॥ गातकी न सुधि न सम्हार कछू अंवर की छिनकहू में आलीहू के अंग लपटात है। छिनक में रीझिरीझि वारको बदन चूमै छिनक में

फेरि फेरि बूझे वही बात है ५२४ ॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २० ॥

दो० मिलिचन्दनबेंदीरही गोरेमुहनलखाय ॥
ज्योंज्योंमनलालीचढ़ै त्योंत्योंउघरतजाय ५२५

यह मद्पान समय नायका की शोभा नायकको कहै अथवा सखी सखी सों कहै ॥ सवैया ॥ कछुआजु लखी मद्पान समय ललना कि प्रभा जियतें न टरै। कविकृष्ण कहै बलकै ललकै मनमोहन को हँसि अंकभरै ॥ द्युति चन्दन की बिंदुलीकी रही मिलि गोरे लिलार न जानिपरै। अरुणाई चढ़ै मदकी मुख ज्योंहीज्यों त्योंहीत्यों जात खरी उघरै ५२५ ॥ नरअक्षर २३ गुरु १५ लघु १८ ॥

दो० निपटलजीलीनवलतिय बहकिबारुनीसेय ॥
त्योंत्योंअतिमीठीलगे ज्योंज्योंढीठ्योदेय ५२६

यह मद्पान समय सखी को वचन नायकसों ॥ सवैया ॥ लाजभरी अतिही नवनागरि जाकी सुधाई सुघाईके गाई। ताहिबकी छवि देखिबे को पिय प्यारे भुराय कै बारुनि छाई ॥ ज्यों ज्यों उमंग उठै मदकी तिय त्योंत्यों निशंक है देत ढिठाई। ढीठ्योही लागत नीकी महा वह मानौं भरी बहुभांति मिठाई ५२६ ॥ मच्छ अक्षर ३१ गुरु ७ लघु ३४ ॥

दो० मानतसासोकररही बिवशबारुनीसेय ॥
झुकतिहँसतिहँसहँसझुकति झुकझुकहँसहँसदेय ५२७

यह मद्पान नायकाकी शोभा नायक सों कहति है सखी सखीहू सों कहै ॥ कवित्त ॥ बारुनी विवश मनमोहन सों मानठान आज मृगलोचनि तमाते को लसति है। चारु तरुणाई में निकाई छबिछाई त्योंत्यों गोरे मुखपर अरुणाई सरसनि है ॥ कबहूं बदन पट घूंघटके ढांकलेत कबहूं उघारिदेत रंग बरसति है। झुकति हँसति हँस झुकति झुक हँसति हँसि हँसि झुकै झुक झुकके हँसति है ५२७॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २० ॥

दो० रूपसुधाआसवछक्यो आसवपियतबनैन ॥
प्यालेओठपियाबदन रह्योलगायेनैन ५२८

यह मद्पान समय नायका की शोभा देखि नायक छक रह्यो। सखी सखी सों कहति है ॥ सवैया ॥ बारुनी को बलिआयो समै कहते न बनै कछु कौतुक भारो। आवत रंगभरी मृगनैनि रह्यो द्युति को भरि भौन उजारो ॥ आस-

वरूप सुधाकै छक्यो मद पीवेको भूलिगयो सुधिप्यारो। प्याले सों ओठ पियामुख नैन लगाये रह्यो छविको मतवारो ५२८ ॥ मच्छ अक्षर ४१ गुरु ७ लघु ३४ ॥

दो० खलितबचनअधखुलितदृगललितस्वेदकनजोति॥
अरुणबदनछबिमदछकी खरीछबीलीहोति ५२९

यह मदपान समय नायकाकी शोभा सखी सखीसों कहति है ॥ सवैया ॥ नैन कछू उघरे से मुँदे अरु बैननमें शिथिलाई रसीली। स्वेदके बूंदनसों झलकै अरुणद्युति आनन पै चटकीली ॥ तैसी ये रूप उजागरि नागरि सोहत शोभासनी गरवीली। चारुजगी तन यौवन जोति छकै मद होत खरी ये छबीली ५२९॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४ ॥

दो० छकिरसालसौरभसने मधुपमाधुवीगंध॥
ठौरठौरझौरतझपत भौंरभीरमधुअंध ५३०

यह वसन्तऋतु समय जो मानवती नायकसों सखी कहै तो मनायवो होय जो नायका नायकसों कहै स्वयंदूतहोय ऐसे नायकहू को कहिवो सम्भव है जो नायक सखीसों कहै तो अपनी अवस्था प्रयोजन नायका मिलाप ॥ सवैया ॥ फूलनके रसके चसके अवगाहि थके सव वेलि जितावन। माधुरी के मृदुगन्धसने अरविन्द पराग सों पागिरहे तन ॥ मंजुरसाल के सौरभ सों मिलमत्त भये सुरत्यों न रहीमन। ठौरनि ठौरनि झौरनि झूमि झुके मधुअंध मधूव्रतके गन ५३०॥ वारन अक्षर ३८ गुरु १० लघु २८ ॥

दो० फिरघरकोनूतनपथिक चलेचकितचितभागि॥
फूल्योदेखपलाशवन समुहींसमुझदवागि ५३१

यह वसन्त समय नायका को वचन नायका सों होय तो प्रोषितपतिका सखी को वचन नायक सों होय ॥ कवित्त ॥ देखो ऋतुराज को समाज बन बागन में प्रफुलित सुमन रहे हैं जोति जागिकै। कुसुम पलाश के अंगार जानि चहूं ओर चोंचन सों चापत चकोर अनुरागिकै ॥ आगे तें विलोकि फूले मैनमद चित ऊले नूतन पथिक भूले भरम दवागिकै। पुरी उरऐल परदेशकी बिसारी गैल लौटि चले घरको चकित चित भागिकै ५३१ ॥ कच्छ अक्षर ४० गुरु ८ लघु ३२ ॥

दो० बनवोटनपिकबटपरा लखिबिरहानिमलिमैन ॥

कुहौकुहौकरिकरिउठत करकरिरातेनैन ५३२

यह वसन्त समय सखी को वचन सखीसों होय तो अपनी अवस्था जताय्यो होय ॥ सवैया ॥ मैन महीप को मानिमयी द्रुमडारि चढ़े चहुँ ओरनि दूकत। देखतही विरहीजन को करि लोचनलाल कुहो कुहो कूकत ॥ बीसबिसे बन बाटनमें बटपार बसे पिक भूलत कूकत। प्राणपती बिन क्यों बचिवो अब दांवपरे रिपु क्यों टुक चूकत ५३२ ॥ कच्छ अक्षर ४० गुरु ८ लघु ३२ ॥

दो० दिशिदिशिकुसुमितदेखियतउपवनविपिनसमाज ॥
मनोबियोगिनकोकियो शरपंजरऋतुराज ५३३

यह वसन्त समय है सखी को वचन नायकसों होय तो मनायवो नायकसों होय तो प्रवत्स्यतपतिका ॥ कवित्त ॥ आयो है मदन क्षितिपाल को हुकम पाइ आमल प्रबल ऐसो अमल चलायो है। मानगढ़ तोरिबे को अधिक प्रचण्ड वह देखो सबहीके अनुराग उमगायो है ॥ वन उपवन जित तित अवलोकियत दिशि दिशि कुसुम समूह छबिछायो है। वैरसाधि विषम वियोगिनके रोकिबे को मानों ऋतुराज शरपंजर बनायो है ५३३ ॥ करभ अक्षर २८ गुरु २० लघु ८ ॥

दो० हीऔरैसीह्वैरही टरीअवधिकेनाम ॥
दूजेकरडारीखरी बौरीबौरेआम ५३४

यह वसन्त समय नायकाकी अवस्था सखी नायकसों कहति है सखी सखीहूसों कहै ॥ सवैया ॥ मोहन सों बिछुरी जबते तबतें न लही कल एक घरी है। नैनन नीरहरै निशिवासर व्याकुल बाल अचेत खरी है ॥ ऐसीदशा पहलेहीहुती पुन औरैभई सुधि औधिटरी है। तापर बौर रसालन देख्यो बसन्त के मोसरबौरी करी है ५३४ ॥ चल अक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६ ॥

दो० कहिलानेयेकतबसत अहिमयूरमृगबाघ ॥
जगततपोबनसोंकियो दीरघदाघनिदाघ ५३५

यह ग्रीष्म समय नायकाको वचन नायकसों हेठ अतो प्रवत्स्यतपतिका सखी को वचन नायकसों नायकहू सों होय ॥ षट्पद ॥ एक भूतमय होत भूत तजि पंचभूत भ्रम। अनिल अंबु आकाश अवनि ह्वैजात आगिसम ॥ पंथ थकित मद मुकति सुखित सिन्धुरस जोवत। काकोदर करिकोस उदरतर केहरि सोवत ॥ पिय प्रबल जिय यह विधि अबल सकल विकल जलथल रहत। तजि केशवदास

उदासमति जेठमास जेठे कहत ५३५ ॥ पयोधर अक्षर ३८ गुरु १२ लघु २६ ॥

दो० बैठिरहीअतिसघनबन पैठसदनतनमाह ॥
देखदुपहरीजेठकी छाहौंचाहतछांह ५३६

यह ग्रीष्म समय नायकाको वचन नायक सों स्वयंदूत ऐसे नायकको वचन नायका सों जो नायका की सखी नायकसों कहै तो सदेश को निवारण होय ॥ कवित्त ॥ तरवर लता बन ऐसे मुरझाय गये जैसे कामिनी को मुखकंत बिन भयो है। सरिताभई है छीन ऐसेसर जलहीन प्यारीदीन होती जो बिदेश पतिगयोहै ॥ अवनि अकाशपानी नाहबिन ऐसे जैसे नाहके वियोग भामिनी ज्यों तन तयो है। जेठकी जरनि मांह छांहहुतिकाति छांह एहो रिझवार परदेश को गयो है ५३६ ॥ चल अक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६ ॥

दो० नाहिनयेपावकप्रबल लुवैंचलतचहुँपास ॥
मानहुँबिरहबसंतके ग्रीषमलेतउसास ५३७

यह ग्रीष्मसमय नायका प्रोषितपतिका नायकाको वचन सखी सों ॥ कवित्त ॥ चन्दकर मंडलते मंडके अखंडधार बरषत पावक प्रचंड किधौं यहरी। कृष्ण प्राण प्यारे की दुहाई किधौं आय बड़वानलकी लूवैं ताते तचति दुपहरी ॥ चंडकर मंडली ते पावकन बरषत लूवैं न चलत जिन्हैं देखमतहहरी। मेरे जानि प्रीतम बसन्त के वियोगभये ग्रीषम बिरहनी उसासे लेत गहरी ५३७ ॥ चल अक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६ ॥

दो० लैचुभकीचलजातजित तितजलकेलिअधीर ॥
कीजतकेशरनीरसे तिततित केशरनीर ५३८

यह जलकेलि सखी को बचन सखीसों ॥ सवैया ॥ मोहन सों जलकेलि रची वृषभानुसुताहि तरंगमें बोरी। कृष्ण कहै कविता छविपै रतिकामकी वारौं करोरि के जोरी ॥ चूभकलै गहरै जलहू चलिकै जितही जितजात किशोरी। केशरि के जल केशरि केशरि नीर करै तितही तितगोरी ५३८ ॥ चल अक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६ ॥

दो० पावसघनअँधियारमहि रह्यो भेदनहिं आन ॥
रातद्योसजान्योपरत लखिचकईचकवान ५३९

यह वर्षा समय स्वयंदूत नायक को वचन नायका प्रति नायका को बचन स-

खी सों ॥ सवैया ॥ अम्बर आनि दिशा विदिशा सगरे तमही को वितान सो तान्यो। मेचक रंग बसै जगमें अति मोद हिये निशिचार न मान्यो ॥ पावस के घन के अँधियार में भेद कछू न परै पहिचान्यो । द्योस निशाको विवेक सुनौ चकई चकवान के बोलते जान्यो ५३९ ॥ त्रिकल अक्षर ३९ गुरु ९ लघु ३० ॥

दो० कुढंगकोतजिरँगरली करतियुवतिजगजोय ॥
पावसगूढ़निवातयह बूढ़नहूरंगहोय ५४०

यह वर्षा समय सखी को वचन नायका सों मनायवो ॥ सवैया ॥ पावस आवतही खग पुंजनि मोद सो कुंकुम चाय दई है। चायभरी वहु भाय भरी मिति रंगरली वनितानि ठई है॥ कोप प्रसंग कुढंग निवार निहारि घटा उनई जुनई है। गूढ़न है यह वात गुसायन बूढ़न देखि सुरंग भई है ५४० ॥ वारन अक्षर ३८ गुरु १० लघु २८ ॥

दो० धुरवाहोंहिनलखिउठै धुवांधरन चहुँकोद ॥
जारतआवतजगतको पावसप्रथमपयोद ५४१

यह वर्षा समय नायका प्रोषितपतिका नायका को वचन सखीसों ॥ कवित्त ॥ मेरो कह्यो मानि जिय नेहचौ के जानि आली प्रथमही पावस के वल वपरत है। शीतल समीर मिल्यो तैसोई सहायकरु विरही विजारे कहि कैसे उवरत है ॥ जगहि जरावत ये आवत उमड़घन ताही त्रास खगकुल शोर ये करत है। चपलान चपल झरप ज्वाल जालनिकी तेई धूम धार ये न धुरवा परत है ५४१ ॥ चलअक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६ ॥

दो० वेऊचिरजीवी अमर निधरकफिरोकहाय ॥
छिनबिछुरेजनकीनहिन पावसआवसराय ५४२

यह वर्षा समय सखी को वचन नायकासों नायका को वचन सखी सों कवि की उक्ति ॥ सवैया ॥ घोर घटा घुमड़ी चहुँओर करैं बहुभांतिन शोर विरावो । भूमि हरी वह शीत समीर गहैं गति मंद सुगंध सुभावो ॥ ऐसे समय छिनएक बिछोह भई जिनकी गईछूटे न आवो । वे चिरजीवी भये जगमें अजरामर क्यों न निशङ्क कहावो ५४२ ॥ मरालअक्षर ३४ गुरु १४ लघु २० ॥

दो० अबतजिनाउउपावको आयोश्रावनमास ॥

खेलनरहिबोखेमसों केमकुसुमकीबास ५४३

यह वर्षा समय प्रोषितपतिका नायकाको वचन सखी सों ॥ कवित्त ॥ जौलौं मन रह्यो हाथ तौलौं न उसासी गाथ आगयो बिरह दुख खलनको सहिबो। प्यारे नँदनंदन की आवन अवधि आश जैसे तैसे रह्यो जीव अब कहा कहिबो ॥ आयो सखी आवन जो आयो मनभावनरी अब तू उपायन को छाँड़ि वृथा चहिबो। कदम कुसुमकी सुवासको प्रकाश भयो खेलुहै न मानन को कुशलसों रहिबो ५४३॥ मदकल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२॥

दो० तियतरसौंहैंमुनिकिये करसरसौंहैंनेह ॥
धरपरसौंहैंह्वैरहे झरबरसौंहैंमेह ५४४

यह वर्षा समय है कविकी उक्ति औ स्वयंदूती नायका को वचन नायक सों ॥ कवित्त ॥ हरित पुहुमि जल भरे वन उपवन चहुँओर सौरभ के उमँगि उदयरहे। उयही लता लहलही छविछायरही कुञ्ज कुञ्ज खग कुल कोलाहल कैरहे ॥ उमड़ि घुमड़ि परसंसैं पुहुमि धन सोहैं बरसौंहैं भूमि ह्वै रहे। हेरि हेरि मुनि मन सिय तरसौंहैं होत इत घन हेरे अनुराग के उतै रहे ५४४॥ त्रिकल अक्षर ३९ गुरु ९ लघु ३०॥

दो० चलितचलितश्रमस्वेदकणकलितअरुणमुखतैन॥
बनबिहार थाकीतरुणि खरेथकाये नैन ५४५

यह वनविहार नायका की शोभा नायककी स्तुति सखी सखीसों कहति है॥ कवित्त॥ सुखमा कलित तरुणाई की गुराई मांझ उमँगि प्रकाश अरुणाई के सुहाये हैं। तैसेई ललित श्रम स्वेद कण झलकत जगमगज्योतिके समूह सरसाये हैं॥ कहै कविकृष्ण देखिरहे अनमेष ह्वैकै चालन न क्योंहू पगऐसे रीझि धाये हैं। विपिनविहारी रसज्ञाकी व्रजबाल बाकी थकित प्रभानखरे लोचन थकाये है ५४५॥ बारन अक्षर ३८ गुरु १० लघु २८॥

दो० बरजै दूनी हठ चढ़ै नासकुचै न सकाय॥
टूटतकटिदुमचीमचकिलचकिलचकचजाय५४६

यह सखी समय हिंडोरेकी शोभा नायकसों कहति है॥ सवैया॥ रही खसि शीशते सारी सुरंग सम्हारे नहीं नकजूटतिहै। छलसों अवलोकति नंदलला हि लगी रहे रैनु अहूटति है॥ उझरै कबरी झलकै छवि पीठिपै डीठि महासुख लूटति है।

चमकै मृगलोचनि केलिभरी लचकै कटियौ जनु टूटतिहै ५४६ ॥ चल अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४ ॥

दो० घनघेरोछुटिगोहरषि चलीचहूंदिशराह ॥
कियोसुचैनोआइजग शरदशूरनरनाह ५४७

यह शरद समय राजनीति मसंग कविकी उक्ति ॥ कवित्त ॥ छूटे गयो ब्रजनु चलनु अपमारग को अपने आने सतमारग समीति है । सोहत परम हंस शूर शुभ कलानिधि गाइद्विज देवतानि पूजिबे की प्रीति है ॥ केशवराय सबही के हृदय कमल फूले सोहत शरद कियौं आछी राजनीति है ५४७ ॥ कच्छ अक्षर ४० गुरु ८ लघु ३२ ॥

दो० अरुणसरोरुहकरचरन दृगखंजनमुखचंद ॥
समयआयसुन्दरशरदकाहिनकरतअमंद ५४८

यह शरदसमय कविकी उक्ति है ॥ कवित्त ॥ सोहत अरुण सरसीरुह चरण कर जिनहि जगतप्रिय वदन नानाई । कलारिपूरण सुधानिधि वदन लसै जाकी अङ्गन छवि कहत न आवई ॥ देखियत खञ्जन तरल कजरारे नैन कहैं कविकृष्ण देखि जीव सचुपावई । समय सुखपुञ्ज सनी सुन्दर शरद आई कौनके न उरमें अनन्द सरसावई ५४८ ॥ कच्छ अक्षर ४० गुरु ८ लघु ३२ ॥

दो० कियोसबैजगकाम वश जीतिजिते अजेय ॥
कुसुमशरहिशरधनुषकरिअगहनुगहननदेय ५४९

यह हेमन्त समय कामोद्दीपन अधिक होताहै सुनायक अथवा नायका सखि तों कहै ऐसोही सखीको वचनहू सम्भवहै कविकी उक्ति होय ॥ कवित्त ॥ मृगीसे मुनीश सिद्ध ईश शतक्रतु केसे केते कीने निकतगनै के कहाँ काहि काहि । मानियत जाको नऊखण्डमें अखण्डधाकु जीते महिमण्डलके अजित जितीकआहि ॥ कहै कविकृष्ण जिन फूलनही के आयुधसों कैसेकैसे बली भेदे सादसुदेते कुचाहि । जीते जिहिनीनोंलोक ऐसो बली मनमथ अगहन न गहन देत शरचापताहि ५४९ ॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २० ॥

दो० ज्योंज्योंबढ़तिबिभावरी त्योंत्योंबढ़तअनन्त ॥
ओकओकसबलोकसुख कोसकोसहेमन्त ५५०

यह हेमन्त समय कवि की उक्ति मुख्य है संयोग शृंगार में बनै विप्रलम्भहू

मैं कोक कोशको प्रसंग अन्योक्तिहू जानिये ॥ कवित्त ॥ हिमऋतु आइ भई शीत सरसायु देखि भाजि गई गरम उरोज अचलनमें । बासरकी लघुता बिलोकि मुरझास कौल सुछिन है रह्यो तेज तपन के तनमें ॥ कहै कविकृष्ण ज्यों ज्यों रजनी बढ़न त्यों त्यों उमगत मोद अनुरागिन के मनमें । दीनों कोक लोक बादर अपार सुख देखियत शोक है वियोगी कोक कोकन के गनमें ५५० ॥ मदकल अक्षर ४० गुरु ८ लघु ३२ ॥

दो॰ मिलि बिहरत बिछुरत मरत दम्पति अति रसलीन ॥
नूतन बिधि हेमन्त सब जगै जुराफा कीन ५५१

यह हेमन्तसमय सखीको वचन नायकासों होय तो मानवती और कविकी उक्ति होय ॥ कवित्त ॥ दोऊ ये है देखिये दुहून बीच येकै प्राण हिनकी उमंग नई नई ये गहत हैं । अतिरस लीन दोऊ मिलैं ही विहार करैं कहै कविकृष्ण चित अति उमगत है ॥ बिछुरे न नेकहू तो जीवेको भरोसो नाहिं अति अकुलाय मैन बिथा न सहत हैं । और एक देखो हिमऋतुकी नवल रीति जगतमें सबही जुराफा ह्वै रहत हैं ५५१ ॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४ ॥

दो॰ आवत जात न जानियत तेजहि तजि सियरान ॥
घरहि जमाईलों घट्यो खरो पूषदिनमान ५५२

यह शिशिरसमय दोउनकी हिनकाई है सुरानिकी आछी लगति है सो सखी दिन की लघुता कहिकै विरहीहू दिनकी निन्दा करै ॥ कवित्त ॥ बाढ़ैं की डग है बिभावरी बढ़त ज्योंही त्यों वियोगिनको हियो अकुलात है । दम्पति उमंग अनुरागनि भिजतन बर एक है रहत मिलि दुहुनको गात है ॥ पूषको दिवस लघुमानभयो ऐसे जैसे ससुरके घरमें जमाई सकुचात है । तेज को न लेश रह्यो शीतल सुभाव गह्यो आवत न कोउ कब आयो कब जात है ५५२ ॥ त्रिकल अक्षर ३९ गुरु ९ लघु ३० ॥

दो॰ रहनसकी सब जगतमें शिशिरशीतके त्रास ॥
गरम भाजि गढ़ वै भई तियकुच अचल सवास ५५३

कवित्त ॥ सूरै तजि भाजो बात कासिक में जब सुनी हिमकी हिमोचल तें चमूउँ सरति है । आयें अगहन कीनो गहैन दहनहूकी तितहूतें चलो कहूं बीर निपरतिहै । हियमें परी है हूल दौरि गहि राखिन अब निजमूल सेनापति सुमिरति

है। पूरब में तियाके कुच ऊँचे कनकाचल नगरमगढौई भई शीतसों लरति है॥ ५५३॥ वारण अक्षर ३८ गुरु १० लघु २८॥

दो० तपनतेज तपतातपति अतुलतुलाई माह॥
शिशिरशीतक्योंहुनघटै बिनलपटैतियनाह ५५४

यह शिशिरऋतु सखी को वचन नायकासों नायकको वचन सखीसों॥ सवैया॥ मोलबिशाल की ओढ़हुलास दिनेश को तेज इते परहोऊ। राखहुलाई निहालिनुमें तन पावक पुंज अँगीठी संजोऊ॥ माहको शीत बिहात न कैसेहू कोटि उपायकरो किन कोऊ। जौलग पीवपिया सचुपाय रहै लपटाय न एक है दोऊ॥ ५५४॥ त्रिकल अक्षर ३९ गुरु ९ लघु ३०॥

दो० लगतसुभगशीतलकिरनिनिशिसुखदिनअवगाहि॥
माह शशीभ्रम सूरत्यों रहत चकोरै चाहि ५५५

यह शिशिरऋतु कवि कविकी उक्ति मुख्य है॥ कवित्त॥ शिशिर में शशि को स्वरूप पावै सविता सुघामहू में चांदनीकी द्युति दमकति है। सेनापति होत शीतलता है सहसगुनी रजनीकी बासरमें झाईं झलकति है॥ चाहत चकोर सूर ओर दृग छोरकारि चकवाकी बातीतजि धार धसकति है। चन्दके भरम होतु मोदहै कमोदनी को शशि शङ्क पङ्कजनी फूली पै रहति है॥ ५५५॥ वारण अक्षर ३८ गुरु १० लघु २८॥

दो० दियोजुपियलखिचखनमें खेलतफागखियाल॥
बाढ़तहूअतिपीरसुनिकाढतबनतगुलाल ५५६

सवैया॥ हरिखेलत फाग वधूगण में धनश्यामके नरिंग सनै। इत चाह भरी वृषभानुसुता उमग्यो हरिके उत मोदमनै॥ जब नैननमें तकि डारयो लला अपने करसों महरायवनै। अति बाढ़त है जऊ पीर तऊ वह काढ़त पैन गुलाल वनै॥ ५५६॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २०॥

दो० पीठदियेहीनेकमुरि करिघूंघटपटटारि॥
भरिगुलालकीमूंठसों गईमूठिसीमारि ५५७

यह होरी खेलने को समय नायका की शोभा नायक सखीसों कहत है। सवैया॥ मोपै कछू कहते न बनै करिजैसी दशा अजनारिगई है॥ पीठि दियेही मुरी मनकै वह फागन खेलि खिलारगई है॥ घूंघट को पट टारिकै मौंह उतारिकै

नेक निहारिगई है। यों भरि मूठिगुलालसों प्यारी अचानक मूठिसी मारिगई है ५५७॥

दो० ज्योंज्योंपटझटकतिहँसति हठतिनचावतिनैन॥
त्योंत्योंनिपटउदारहू फगवादेतवनैन ५५८

यहनायका मौढ़ाहोरी खेलको समाज नायक की शोभा देखिबेको लोभ लाग्यो है सो सखी सखीसों कहति है॥ कवित्त॥ फागुन के खेलको समाज बनिआयो जैसो तैसो एक रसना सों कहत बनै न है। सांकरीगली में नंदलाल कोपकरि बाल मन भाये करत बढ़ावै चित चैनहै॥ ज्यों ज्यों नेहचाह भरि लोचन नचाय पटु फटकि कहत हँसि हँसि मृदुबैनहै। त्यों त्यों चित्त लालनको निपट उदारतऊ फगवाको देबो क्योंहू मानतु मनैन है॥ ५५८॥ त्रिकल अक्षर २९ गुरु ९ लघु ३०॥

दो० छुटतमुठिनसँगहीछुटे लोकलाजकुलचाल॥
लगतदुहनइकबेरही चलचितुनैनगुलाल५५९

यह होरी खेलको समय सखी सखीसों कहति है॥ कवित्त॥ होरी को समाज बरसाने को वगर आजु कहा कहौं आली बनिआयो नीको ख्यालरी। इत युवतीगणमें राधिका किशोरी उत सहित सखान बन्यो मदन गुपालरी॥ छुटतमुठी के संग छूटतहै एके बेर गुरुजन उरलोकलाज कुलचालरी। कहै कविकृष्ण त्यों ही लागत दुहूके तनएकैसाथ चावचित लोचन गुलालरी॥ ५५९॥ चल अक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६॥

दो० ज्योंज्योंझुकिझांपतबदन बिहँसतअतिसतराय॥
तुक्योंगुलालमुठीझुठी झिझकावतप्योजाय५६०

यह होरी खेलत नायका की चेष्टा देखि नायक रीझ्यो है सो नायक युक्ति करत है सो सखी सखीसों कहति है॥ कवित्त॥ आज ब्रज देख्यो होरी खेलको समाज वह शोभामेरे नयन में रही है बिहरिकै। राधा बनमाली को बिलास लखिआली सच मघवाके कोरिकै गुमान जातगरिकै॥ ज्यों ज्यों प्यारी झुकि झुकि झांपत बदन बिहँसत सतरातरसिको सो रुखकरिकै। त्यों त्यों छबि देखि छक्यो कृष्ण प्राणप्यारोलाल झिझकावत गुलाल मूठी झूठी भरिभरिकै ५६०॥ चल अक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६॥

दो० रसभिजयेदोऊदुहुन तौटिकरहेटरैन॥

छविसोंछिरकतप्रेमरँगभरिपिचकारीनैन ५६१

यह दोउन को परस्परावलोकन है सो सखी सखीसों होरीके ख्याल की स-मता देकरि कहति है॥ कवित्त॥ आज वृषभान की कुमारी मनमोहन को नैनन में राख्यो होरीको सो ख्याल करिकै। भरेहित चायकोऊ चकतनदाइटि करहैं टकलाय कोऊ जानत न टरिकै॥ मिजयथेवनाय अतिरसमें परसपागे अनुराग के गुलाल रंग ढरिढरिकै। कृष्णकहै छिरकत छविसों छबीले दोऊ नैन पिचकारी में प्रेम भरिभरिकै ५६१॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४॥

दो० गिरैकंपकछुकछुरहै करुपसीजलपटाय॥
लैयोंमुठीगुलालभरि छुटतझुठीह्वैजाय ५६२

यह होरी खेल को समय सखी सखीसों कहति है दोउन के सात्त्विकभाव कं-पन है॥ कवित्त॥ मेरी कह्योमानरी उतालीचलि देखि नेकु आज ब्रजधूम होरी खेलकी अनूठी है। केसरिसोसनेरस रसिक रसीलेजहां वरषा तहाई सब सुखन अँगूठी है॥ यय पे परस्पर दोऊ मुखमांडिवे को लेइअति चायसों गुलाल भरि-मूठी है। कछुकर पकजपसीजे लपटातकछू कांपिगिरिजात तातिखालेहोत झूठी है ५६२ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४॥

दो० रहीरुकीक्योंहूंसुचलि आधिकरातिपधारि॥
हरिततापसबद्योसको उरलगियारिबयारि ५६३

यह वायु वर्णन कवि उक्ति॥ कवित्त॥ ऐसीरही रुकि क्योंहो आवनेन पा-योजाके बिनमिजे प्रानन की गति अकुलातिहै। लोचन चकित जाको आगम बि-लोकिवे को चहूंओर चितवत छाती होत तातिहै॥ क्योंहू क्योंहू चलिकै अचानक-हीं आधीराति आयगई ब्यार जैसे पारिआयी जाति है। हरित तपाति सब द्यो-सकी हियेसों लागि कहै कविकृष्ण सुखसिंधु सरसाति है ५६३ चल अक्षर २७ गुरु ११ लघु २६॥

दो० चुवतस्वेदमकरंदकण तरुतरुतरबिरमाय॥
आवतदक्षिणतेचल्यो थक्योबटोहीबाय ५६४

यह पवन वर्णन कवि की उक्ति॥ कवित्त॥ नीझर तड़ाग जल यंत्रन के बिमल सलिल परस ऐसे हार सों ढरेढरें। कृष्ण कहै जहां तहां सीरी छांह देखि देखि बिरमि रहत तरुतरुके तरेतरें॥ सुमन पराग रज पागि रह्यो अंग

अंग स्वेदकण बूंद मकरंदके धरें धरें । सुरभि समूह छाक्यो दक्षिण दिशातें वायु थाक्यो सो वटोही चल्यो आवत हरेहरे ५६४ यच्छ अक्षर ४१ गुरु ७ लघु ३४॥

दो० बिकसतनवमल्लीकुसुमनिकसतपरमलपाय॥
परसियजारतविरहहियबरसरहेकीबाय ५६५

यह पवनवर्णन विरह के प्रसंग में नायका अथवा नायक सखीसों कहै है मानके प्रसंग में सखी नायकसों कहै ॥ कवित्त ॥ मञ्जुलता बेलिन के सघन निकुंजनि तें हरे हरे निकसत सबही सुहात है । सुमन कदंबनिके सुखद पराग राग सनि जाहि मिलि भौंरनकी पांति हुलसाति है ॥ मुकुलित मालिका के कुसुम सनि बनिनु ते निकसति सुरभि सहित सरसाति है । बरसि रहे की सीरी आवत बयार देखो परसहिये जरत वियोगिन की छाति है ५६५ ॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४ ॥

दो० रुकयोसांकरेकुंजमगकरतझांझिझुकरात॥
मंदमंदमारुततुरँगखूंदिनआवतजात ५६६

यह वायु वर्णन ॥ कवित्त ॥ सोहत शृंगार बहुभांतिन जराव साज रंगरंग कुसुम तरल अतिअंगु है । करिकालनिन भ्रमरावली लसति मुखपुहुप पराग डकयों उमंग अनंगु है ॥ झझकत सांकरे निकुंज मग निरखनु झांझसी करत झरात भरयो रंगु है । खुंदीवी करत मंद मंद मजपाचलते आवतपवन कामदेव को तुरंगु है ५६६॥ मल अक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६ ॥

दो० लपटीपुहुपपरागपट सनीस्वेदमकरंद ॥
आवतनारिनवोढलौं सुखदबायगतिमंद ५६७

यह वन वर्णन कविकी उक्ति ॥ सवैया ॥ फूलनकी रज अम्बर में नखतें शिखलों लपटी छवि छावति । स्वेदजसे मकरन्द फुही लगि नयनरसों छतियादि सिरावति ॥ कृष्ण कहैं बहुभांतिनुकै तनसों रस चौंहू दिशा महकावति । मन्दगहैं गति नारि नवोढलो ज्यारिज कुञ्जगली तन आवति ५६७ ॥ मरकल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२ ॥

दो० रणितभृंगघंटावली झरतदानमधुनीर ॥
मंदमंदआवतचल्यो कुंजरकुंजसमीर ५६८

यह वायु वर्णन कवि की उक्ति ॥ कवित्त ॥ घंटन के शब्द अखण्ड लेई

सुनियत गुंजत अनंद भरयो अलिनको वृंद हैं। सुमन समूहन की धूर सों धुरेते गात मुद जल उमगि झरत मकरंद हैं॥ रंगरंग फूलनकी झूल में झपाये तन जगत बिरनिया को बिविक्रम अमंद हैं। मान तरु तोरि केका आवत गुमान भरयो मंद गति पावनु मनोज को गयंद हैं॥ ५६८॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २०॥

**दो० चंद्रोदय।हैजसुधादीधितिकलावहलखिडीठिलगाय**
**मनोअकाशअगस्तियाएकैंकलीलखाय ५६९**

यह चन्द्रोदय वर्णन सखी को वचन नायका सों अगस्तिया के तरु तें संकेत स्थल सूचन द्विजते मिलिवे की अवधि सूचनुसाधार ते कविकी उक्ति॥ सवैया॥ देखसवै दुतियाके मयंककी कैसी कला नभज्योति जगी है। सो छवि चाहि चकोरनकी अवली हुलसी हिय मोद पगी है॥ यांनिरखी अरुणाई लिये उपमा कविके उरमें उमगी है। मानहुं व्योम अगस्तिके रूपहि एककली पहलेही लगी है ५६९॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४॥

**दो० धनियहद्वैजजहांलख्यो तज्योदृगनदुखदंद॥**
**तोभागनपूरबउयौ अहेअपूरबचंद ५७०**

यह चन्द्रोदय सखीको वचन नायकसों प्रयोजन नायका दिखायवो अन्योक्तहू याही प्रसंग में संभव है॥ कवित्त॥ सकल कलानि परिपूरणपियूषनिधि सोहै अकलंक सब सुखनि को कंद है। जाहि देखि वारिज बदन और तियनके सकुचि मुदित ऐसी प्रभाको अमंद है॥ धनियह द्वैज जहां नीकेकै निरखिपायो देखतही दृगनिको गयेदुख दंदहै। पूरबकी ओर तुव पूरब सुकृत फल निरखि अपूरब उदित भयो चंद है ५७०॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४॥

**दो० शीशमुकुटकटिकाछनी करमुरलीउरमाल॥**
**यहिबानिकमोमनसदा बसौबिहारीलाल ५७१**

यह श्रीकृष्णजू को ध्यान है कि या बानिक सों मेरे हृदय में बसो॥ सवैया॥ छबिसों कवि शीश किरीट बन्यो सुविशाल हिये बनमाल लसैं। करकंजहि मंजुरली मुरली कछनी कटि चारु प्रभाव बसैं॥ कवि कृष्णकहै लखि सुन्दर मूरति यों अभिलाष हिये सरसैं। वह नन्दकिशोर विहारसदा यह बानिक मो हिय मांझ बसैं ५७१॥ वानर अक्षर ३८ गुरु १० लघु २८॥

दो० मोरमुकुटकीचंद्रकनि योंराजतनँदनंद ॥
मनुशशिशेखरकीअकसकियशेखरशतचंद५७२

यह श्रीकृष्णजूकी मुकुटकी शोभा सखी को वचन नायकासों भक्तको वचन हूं सम्भव है ॥ सवैया ॥ आज लख्यो ब्रजराजकुमार सुदेश शृंगार बने सिगरे हैं। रूपकी रीझ कही न परै अवलोक बिलोचन मोदभरे हैं ॥ कविकृष्ण कहैं शिर सोहत मोर किरीटचँदा छबिपुंजभरे हैं। मानों अकस शशिशेखरसों हर शेखर चंद अनेक करे हैं ५७२ वारण अक्षर ३८ गुरु १० लघु २८॥

दो० अधरधरतहरिकेपरत ओठदीठिपटजोति ॥
हरितबांसकीबांसुरी इंद्रधनुषरँगहोति ५७३

यह श्रीकृष्णजूकी मुरली बजावति शोभा होतहै सो सखी नायकसों कहति है नायका सखीसों कहै ॥ सवैया ॥ चलिदेखिरी बालिकसों बनिकै ब्रजराज को लाड़िलो आवत है। मुखचंदके चारु मरीचनसों बलिनैन चकोर सिरावत है ॥ जब दीठिको ओठनको पटको मुसकानको रंग मिलावत है। तब बांसुरी बांस हरे की लला सुरचापके रंग दिखावत है ५७३ ॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु२४॥

दो० मकराकृत गोपाल के शोभितकुंडलकान ॥
मनोधस्योहियघरसमरु ड्योढ़ीलसतनिशान५७४

यह कृष्णजू को ध्यान है तरुणाई आई हृदयमें कंदर्प प्रवेश भयो यह प्रयोजन ॥ सवैया ॥ मैं निरख्यो ब्रजराजलला द्युति पुंजहिये हित साजिरहे हैं। कृष्ण कहै दृगदीरघ देखि प्रभातके पंकज लाज रहे हैं ॥ मंजुल कानन में मकराकृत कुण्डल यों छबि छाजिरहे हैं। मानों मनोज धस्यो हिय मन्दिर द्वार निशान बिराजरहे हैं। ५७४ ॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २०॥

दो० सोहतओढ़ेपीतपट श्यामसलोनेगात ॥
मनोनीलमणिशैलपरआतपपस्योप्रभात ५७५

यह श्रीकृष्णजू को ध्यान पीतांबर की शोभा नायका को वचन सखीसों सखी को वचन नायकासों भक्त को वचन ॥ सवैया ॥ बनिजा छबिसों हरि नैननमें अरु आननमें अवरोहत है। सखि सुन्दर श्याम कलेवरपै पटपीत लसै मन मोहत है ॥ त्रिभंगा कहतालबि को कहिये सुनियो तिहुंलोक में कोहतु है।

मणि नीलके शैल के ऊपरमानो प्रभातको आतप सोहतु है ५७५ ॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४ भक्तको वचन ॥ उपालंभ ॥

दो० कबकोटेरतदीनरट होत न श्यामसहाय ॥
तुमहूंलागीजगतगुरु जगनायकजगबाय ५७६

यह भक्त वचन भगवान्सों ॥ सवैया ॥ हौं कबको रटलागि रह्यो गहि दीन सुभाव मनो बचकायक । दीनके बंधु कहावतहौ हरिकाहेते होत न आनि सहायक ॥ काहेते ढीलकरो करुणामय कृष्णकहै प्रभुहो सब लायक । जानिपरी तुमहूंको कछू अब ब्यारलगी जगकी जगनायक ५७६ ॥ नरअक्षर ३३ गुरु १५ लघु १८ ॥

दो० नीकी दईअनाकनी फीकीपरीगुहारि ॥
मनोतज्योतारनविरद बारकबारनतारि ५७७

यह भक्तको वचन भगवान्सों ॥ कवित्त ॥ सेवकको संकट निवारिवेको सावधान कहत तिहारोवेद विरद पुकारिकै । कहै कवि कृष्ण त्योंही देखपरति सब साखदीननु को दीनि है अनेक दुख टारिकै ॥ आनाकानी नीकीकरि मेरीरट फीकी परी लगे न गुहारिरहे निठुराय धारिकै । जानियतु तारिवे को प्रण अब छाड्यो तुम जस जीत्यो एकबेर बारणको सुतारिकै ५७७ मरकट अक्षर ३१ गुरु १७ लघु १४ ॥

दो० बंधुभयेकादीनके कोतार्यो रघुराय ॥
तूठेतूठेफिरतहौ झूठेबिरदकहाय ५७८

यह भक्तको वचन भगवान् सो ॥ सवैया ॥ कौनसे दीनपै कीनीदया अपराधी कहो जग कौन उधारयो । कौन अनाथके बंधुभये प्रभुको तुम दासभये बिन तारयो ॥ ऐसेई कैसे प्रतीत करौं कविकृष्ण कहै है पुकारिकै हारयो । तूठेई तूठे निसांक फिरौ तुम झूठेई याकुअनाकहपारयो ५७८ ॥ करभ अक्षर ३२ गुरु १६ लघु १६ ॥

दो० थोरेईगुनरीझते बिसराई वहबानि ॥
तुमहूंकान्हमनोभये आजकालिहकेदानि ५७९

यह भक्तको वचन भगवान् सों ॥ सवैया ॥ है अतिआरत मैं बिनती बहु बारकरी करुणा रसभीनी । कृष्ण कृपानिधि दीनके बंधु सुनी अमुनी तुम काहे को कीनी ॥ रीझते रंचकही गुनसों वह बानि बिसारि मनो अबदीनी । जानिपरी

तुमहूं प्रभुजू कलिकाल के दानिनकी गतिलीनी ५७९ ॥ नर अक्षर ३२ गुरु १४ लघु ३८ ॥

दो० ज्योंह्वैहोत्योंहोयगो होहरिअपनीचाल ॥
हठिनकरोअतिकठिनहै मोतारिबोगुपाल ५८०

यह भक्तको वचन है अपनो पापकरिबेको पनु उपालंबसों करत है॥ सवैया ॥ हौं उनकी गिननीनिमें हौं प्रभुजे तुम तारेते आपनी गौहीं । कृष्ण कहै गिनते न बनैं कछु पापिनकी परमावधि होंहीं ॥ होनीहै जो कछू हैहै वहै गति मेरी ये चाल कुचालन सोंहीं । खेलन है प्रभु मेरो उधारिबो भूलिन कीजै वृथा हठ योंहीं ५८० ॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २० ॥

दो० मोहितुमेंबाढ़ीबहस कोजीतेब्रजराज ॥
अपनेअपनेबिरदकी दुहूनिबाहनलाज ५८१

यह भक्तको वचन भगवान् सों ॥ कवित्त ॥ तुम जेते तारे तेते मोते न पतितमारे गोतो पूरे पापी कोऊ दूसरो न पेखिये । तुम्हैं बानपरी प्रभु अधम उधारिबेकी मेरे एक मापही टेक अवरेखिये ॥ दुहुनको लाज आप आपने बिरदकी है पूरी पैजपारिकै निबाहनी बिशेषिये । कहै कविकृष्ण मोसों तुम सों बहस बाढ़ी को न चलिजाय अब जीते कौन देखिये ५८१ ॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २० ॥

दो० कौनभांतिरहिहैबिरद अबदेखिबीमुरारि ॥
बीधेमोसोंआनिकै गीधेगीधहितारि ५८२

यह भक्त को वचन भगवान् सों ॥ कवित्त ॥ पतित उधारन कहत सब कोऊ सोऊ बात झूठ अब ठहराय गो बनायकै । कहै कवि कृष्ण जिन और के भरम भूलेहौ गज पापीमन बच अरु कायकै ॥ तारयो है पखेरू एक गीध तातें गीधे तुम सोही यश ह्वयो है जगत बगरायकै । कौनभांति राखिहौ बिहारि अब देखिबे जू कठिन बनी है अब गीधे मोसों आयकै ५८२ ॥ मरकट अक्षर ३१ गुरु १७ लघु १४ ॥

सो० मोहूंदीजेमोक्ष ज्योंअनेकअधमनदयो ॥
ज्योंबांधेहीतोष त्योंबांधेअपनेगुनन ५८३

यह भक्तको वचन भगवान् सों कि मुक्त करो बांध राखो तो अपनो करि

राखो ॥ कवित्त ॥ भांति भांति आरतकी आरति निवारत हौ प्रगट पुकारत निगमगण साखिये । ताते कबिकृष्ण दीनबंधु दयासिंधुजू सों बारबार बिनती पुकार यह भाषिये ॥ अधम अनेकन को ज्योंहीं दीनी मुक्तलूम त्योंहीं मोहूं मोक्ष देवो चित अभिलाषिये । बांधवोई जोपै मनमान्यो महाराज तो जू आपनेही गुनन बनाय बांधि राखिये ५८३ ॥ बारण अक्षर ३८ गुरु १० लघु २८॥

दो० निजकरनीसकुचेहिकत सकुचावतइहचाल ॥
मोहूंसेनितविमुखत्यों सनमुखरहिगोपाल ५८४

यह भक्तको वचन अपनी विमुखता भगवान्‌की भक्तिनसों सन्मुख रहिवे को पनु सुमगट करत है ॥ सवैया ॥ जानिपरै न तिहारी प्रभू गति बेदहू नीके भेद न पावत। संगफिरे ब्रज ग्वालिनिके मुनि पावैं न ध्यान समाधि लगावत । एकतोही अपनी करतूत नहीं सकुच्यो बहुरयो सकुचावत । हूंतुमसों नितही विमुखे तुम दीनदयालुहो सन्मुख आवत ५८४ ॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४ ॥

दो० नाहगरजनाहरगरज बोलसुनायोटेरि ॥
फँसीफौजमेंबंदबिच हँसीसबनतनुहेरि ५८५

यह द्रौपदी को समय कविकी उक्ति ॥ कवित्त ॥ आयुध अवट साजे भटन की भीर भारी चारोंओर विकटलियेई जाति घेरिकै । नाहरकी गरज गरूरसों गरजियत ताहीसमय पाछेते सुनायो बोल टेरिकै ॥ वाके अति विक्रम को भाव जियजान्यो यह जीतेगो समर एक एक को निबेरिकै । मबल चमूक बीच फन्द में फँसीहै तऊ उमगि उछांहसी सब तन हेरिकै ५८५ ॥ कच्छ अक्षर ४० गुरु ८ लघु ३२ ॥

दो० नहिंपावसऋतुराजयह तजितरुवरमतिभूल ॥
अपतभयेबिनपाइहै कोनवदलफलफूल ५८६

यह अन्योक्त काहू दाताके धोखे सूमपै कछू कोऊ चाहै तहां कहिये भँगरेके प्रसंग में गढ़हू के प्रसंग में ॥ कवित्त ॥ मघवा के जलसों उमगि अधिकानो बहु पक्षिन को राख्योते बसाय समुदाई है । छोड़िचित भूलि वा भरोसे मत भूलै अब वैसीतो वनिकनीठि नीठि बानिआई है॥ पावस न जानि ऋतुराजको समाज यह योंहीं कैसे हरित भरित छबिछाई है । सुनि तरुवर जौलौं हैहै न अपतौलौं नवदल फूलफल सम्पति न पाई है ५८६॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४

दो० कोऊछ्योयहजालपरि कतकुलंगअकुलात ॥
ज्योंज्योंसुरझिभज्योचहत त्योंत्योंउरभतजात ५८७

यह अन्योक्त संसारजाल अथवा प्रेमजाल के बन्धन सों कहिये ॥ कवित्त ॥ तबतो न जान्योलगि लालच भुलानो चित अब परबश पर काहे पछतात है। कहैं कविकृष्ण याके बन्धनकी यहै रीति नेक अटकत अंग अंग बँधिजात है ॥ देखयों ते परेक कोऊ छूथ्यो इहजालपरि काहैकोते बायरे कुलंग अकुलात है। ज्योंहींज्यों सुरभि भज्यौ चाहत सयानकरि त्योंहीत्यों खरोई खरो उरझत जातहै ५८७ ॥ त्रिकल अक्षर ३९ गुरु ९ लघु ३० ॥

दो० यहहैहीमोतीसुगथ तूनथगरबिनिसांक ॥
जेहिपहिरेजगदृगग्रसति लसतहसतसीनांक५८८

यह अन्योक्त कोऊ थोरेहू से धनसों अथवा गुनसों अधिक सोहत होय तहां कहिये ॥ कवित्त ॥ सुरनि समेत नायका याहीते कहत मुकतनियुत मुकति पुरीसी दरसति है। कहै कविकृष्ण मनमोहन के मोहिबे को मोहनी की शिक्षा मानों शोभा सरसति है ॥ सोहि पहिरेते जग नयन ग्रसत अति छबि बरषत मानों नासिका हँसति है। अहेनाथ उरमें निसांक तू गरबकरि द्वेही मुकताके गथ सहित लसति है ५८८ ॥ मर्कल अक्षर १५ गुरु ११ लघु २४ ॥

दो० बेसरमोतीधरतितुहि कोपूछैकुलजाति ॥
पीबोकरितियअधरको रसनिधरकदिनराति५८९

यह अन्योक्त कोऊ अच्छे कुलते भयो लघु मानस अरु बड़ी ठौर जाय पहुँच्यो तहां कहिये ॥ सवैया ॥ कौन बिना न करै कुछ जातिको जीवन आपनोई जगमें गनि। है सबले बड़भागी तुही अरु आईहै तेरीही बात भलीबनि ॥ नैहीं कह्यो कुल पूरबको फलहै तुही बेसरिके मुकताधनि। धौस निशा तियको अधरामृत नीके निसांक है पीबोकरै किनि ५८९ ॥ चल अक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६ ॥

दो० पाइतरुनिकुचउच्चपद चिरमिठग्योसबगांव ॥
छुटेठौररहिहैवहै जुहोमोलछबिनांव ५९०

यह अन्योक्त लघु मानससों बड़े ठिकाने पहुँच्यो तहां कहिये ॥ सवैया ॥ सुसिममोलरहै लघुनाम भई उतपत्ति न उत्तम थामो। कौनेहू भाग लह्यो घुंघची नवनागरिके कुच उच्च ठिकानो ॥ याहीते मोह्यो सबै जगको मनत्रोही गुमान

खरे अधिकानो। ठौर छुटे रहिजैहे वही मुखकालिमारंग बजार बिकानो ५९०
वारन अक्षर ३८ गुरु १० लघु २८॥

दो० मोरचंद्रिकाश्यामशिर चढ़िकतकरतिगुमान॥
लखबीपायनपरलुटति सुनियतराधामान ५९१

यह अन्योक्त कोऊ लघु मानस सों वड़ी ठौरपायगर्व करे ताको मानभंग है तो जानिये तहां कहिये॥ सवैया॥ घनश्यामने आपने शीशपै राखी बनायकै चायनसों धरिहैं। जिन याको तू जीमें गुमानकरै अबतो सब लोगनकी परि हैं॥ कहि काहेको मोरकी चन्द्रिका एंड़ि ढिठाईके ढोर रही ढरिहै। वृषभानुकुमारिके मानमें तरवान तरेलुटिबो करिहैं ५९१ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४॥

दो० जिनदिनदेखेवेकुसुम गईसुबीतबहार॥
अबअलिरहीगुलाबमें अपतकटीलीडार ५९२

यह अन्योक्त कोऊ धनवान् निर्धन भयो होहि तहां धनके लोभी जोकनुको कहैं तो भ्रमरके संगकरि गनि यौवनहू को कहिबो सम्भव है॥ कवित्त॥ जबहीं उदित ऋतुराज को प्रताप तीखो कहै कविकृष्ण जाको विक्रम अति अपार। तब इत वाटिका न देखे हे सुखद मृदु सरस कुसुमभरे अतुल सुगंध भार॥ वही आश लाग्यो इत आवत चल्यो क्यों अलि वह तो व्यतीत भई औरसर वही वहार। गंध मधु मृदुता पराग कांति लेश रह्यो अम्बर अपत गुलाब की कटीली डार ५९२ वारन अक्षर ३८ गुरु १० लघु २८॥

दो० वहकिबड़ाईआपनी कतराचतमतिभूल॥
बिनमधुमधुकरकेहिये गड़ैनगुड़हरफूल ५९३

यह कोऊ गुणहीनहै अरुगर्व अधिक करतहै ताको गुड़हरके फूलको प्रसंगकरि अन्योक्त सम्भवहै॥ कवित्त॥ कहा भयो जोपै पायो सहज अरुण रंग उमग ललित छविरही तनछाइ है। वहकि वहकि चित आपनी बड़ाई में तू काहेको रचत गुरुवाई यों न पाइहै॥ जाहि रसलेखेही को चसको लग्यो है सो क्यों सुमन सुगंध तजि तोपै मड़राइहै। गुड़हर फूल इतरात क्यों तू फूलि फूलि विन मकरन्द अलि भूलिहू न भाइहै ५९३॥ मदकल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२॥

दो० स्वारथसुकृतश्रमवृथा देखिविहंगविचारि॥
बाजपरायेपाणिपर तूपक्षीहिन्नमारि ५९४

यह अन्योक्ति कोऊ पराई खुशामद करि अपने को बुरो करै तहां कहिये कवित्त॥ काहे क्यों बिरानेबुरे करत पराये काज ऐसो खोटो करम बिचारतहै काहेको। येतो भ्रमनाहक शरीर को तुदेत अरु दोऊलोक आपने बिगारतहै काहेको॥ यामेंकछू सुकृत न स्वारथ समुझि देखि पातक को भार शिरधारत है काहेको। कहाभयो जोपै आनिबैठचाई पराये पाणि बाजनिज प्रचिन तू मारत है काहेको ५९४॥ चलअक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६॥

दो० जनमजलधिपानिपविमल भौजगआघुअपार॥ रहैगुनीह्वैगरपरयो भलेन मुक्ताहार ५९५॥

यह अन्योक्ति कोऊ भयातुर है भली ठौर रहवेलायक अरु छोटी ठौर अनादरै सों रहै तहां कहिये॥ कवित्त॥ जनम जलधि कुलपानिपु बिमल अति तेरी शुभ्र शोभा जगमतिहि सुहाई है। सब कोऊ जगतमें औपकरि चाहै तोहिं लैही बेशकी मत जवाहिर में पाई है॥ तेरोसंगपाय त्रिलिपाल और लालनिकी कैसीनीकी देखियत रूपकी निकाई है। ऐसी तूगुनी है गरेपरिके रहतधुनि मुकताके हार यामें कहायौं भलाई है ५९५॥ मर्कटनअक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२॥

दो० गहेलनेकौगुणगरब हँसौसकलसंसार॥ कुचउचपदलालचिरहै गरेपरेहूहार ५९६॥

यह अन्योक्ति कोऊ आश्रयी गुणी अथवा भलोमानस आपनी गर्वजानि छोटीहूजगै अनादरसों रहै ताको कहिबो संभव है॥ सवैया॥ छोड़ि बड़े कुलकी पदवी गुणकी गरुवाई न जीमें भरै। क्यों न सबै हँसबोई करौ जग पानिपहूनिहू ते न डरै॥ हाटिन हाट बिकेइहआश बिधायौ हियेपगतें न टरै। उच्चउरोजनको सुखलाभरहै हमयाते गरेहूपरै ५९६॥ नरअक्षर ३ ३ गुरु १५ लघु १८॥

दो० अतिअगाधअतिऔथरो नदीकूपसरबाय॥ सोताकोसागरजहां जाकीप्यासबुझाय ५९७॥

यह अन्योक्ति अपनो कार्य छोटेहूते होय तहां कहिये॥ सवैया॥ कूप तड़ाग सरोवर बापी किती महिमें नहिंजात बखानी। छोटी नदीरु बड़ी सरिता नद जो रचना जगदीशने ठानी॥ उत्तम मध्यम कोऊ जलाशय होतु अगाधिक औथरोपानी। ताको वही कविकुल्ण समुद्रहै जाकी तृषा जिहि ठौर सिरानी॥ ५९७ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४॥

दो० विषमवृषादिककीतृषा रहैसबैजलसोधि॥
मरुधरपायमतीरहू मारूकहतपयोधि ५९८

यह अन्योक्ति अपनो प्रयोजनकाहू छोटेते सिद्धभये अरु बड़े के बहुत समृद्धिहै अरु अपने काम आवै नहीं तहां कहिये॥ कवित्त॥ वृषको तन नितचै विषम करनि सब सलिल सुकातकहूँ औंडेई रहत है। जीव जंतु थलथल प्रबल अबलै सब अकल पकल होतकल न लहत हैं॥ आतप के ताये अतिप्यासके सताये जल शोधत फिरत प्राणराखिबो कहत हैं। ऐसे समैं पायोकाहू भागते मतीरातासौं मारू लोग जलनिधि न्यायही कहत है ५९८॥ मदकल ३५ गुरु १३ लघु २२॥

दो० प्यासदुपहरीजेठके जीयमतीरनुसोधि॥
अमितअपारअगाधजलमारौंमूड़पयोधि ५९९

यह अन्योक्ति अपनो कार्य्य सिद्धभये जैसे तैसे सिद्धभये पाछे सर्व संपत्ति मिलै तहां कहिये॥ कवित्त॥ कौन काम जगतमें तासुकी बड़ाई भाई जातें कछू गरज सरै न काहूपनमें। छोटेहूँतें आपनो सफलहोय काजु तोपै वाकी पटतर और कौन त्रिभुवनमें॥ जाके प्राण दारुण निदाघनकी तृषामें वास तीरे प्रायत्रिचे सियराई भई तनमें। ताकआगे कहौ कोऊ सागरकी बात औंडी सलिलअथार कैसे आवें ताके मनमें ५९९॥ करभ अक्षर ३२ गुरु १६ लघु १६॥

दो० कोकहिसकैबड़ेनसों लखेबड़ीयेभूल॥
दीनेदईगुलाबकी बिनडारनयेफूल ६००

यह अन्योक्ति कोऊ प्रवीन महाजन अनजाने अविवेकको कामकरै तहां कहिये॥ सवैया॥ को यह बात सकै कहिभूलिकै कामकरै करतारन जैसे। येती करी जगकी रचना पै विचार विना न करै नहिंतैसे॥ देखिहूँको नवशासन सासबड़ेजुकरैं कछु काम अनैसे। बैसीसकण्टक डार गुलाबकी फूल सुगन्ध दये मृदु ऐसे ६०० पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४॥

दो० दिनदशआदरपायकै करिलेआपबखान॥
जौलगकागसराधपख तौलगतौसनमान ६०१

यह अन्योक्ति कोऊ थोड़े दिननको बड़वार गर्वकरै तहां कहिये॥ सवैया॥ धूसर कण्ठ कठोरमहा सखरये कही लोचनरंगु है कारो। नीच कहावत प

छिनमें अरु मक्षेकी साजु कुचाल निहारो ॥ आदर पाय दिना दशको अभिमान निसांक घनो चितधारो । वायस जौलौं सराधको पावहै तो लगिहै जगश्राध तिहारो ६०१ ॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २० ॥

**दो० मरतप्यासपिंजरापस्यो सुवासमयकेफेर ॥
आयसुदैदैबोलियत बायसबलकीबेर ६०२**

यह अन्योक्ति भलेमानस को दुःखदीजै अरु नीचको आदर होय तहां कहिये ॥ सवैया ॥ दोषसमैके प्रभावको भाव भयोजग औगुनहींको रिझोवा । बूझगई गुण बृन्दन की मगदे अब क्रूर कुरूप अगोवा ॥ प्यासो मरै पिंजरा में परयो सुकहै मृदु बैननिकोज कहोवा । आदरकै बलिदेनेकी बेरबुलैयत चाहके वायसों कोवा ६०२ ॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २० ॥

**दो० यहैआशअटक्योरहै अलिगुलाबकेमूल ॥
ऐहैफेरबसंतऋतु इनडारनवेफूल ६०३**

यहअन्योक्ति जानै जहांकछू पायो है तहां वैसाई आशालग्योरहै तहां कहिये काकध्वनितें यह होय कितवाही भरोसे क्योंरहै ॥ सवैया ॥ वेइन डारन फूलहुते जिनके रसते सबदुःख भुलानो । वीति बहारगई तिनकी कुसुमावलि चित्रचुभै नहिं आनो ॥ ऐहै बसन्त वहार तबै यहवांसुख सौरभहीको ठिकानो । आशयहै जियमें धरि भौंर गुलाब के मूलरहै मँडरानो ६०३॥ नरअक्षर ३३ गुरु १५ लघु १८॥

**दो० पटपाखैभखकांकरैं सपरसराईसंग ॥
सुखीपरेवापुहुमिमें येहैतुही विहंग६०४**

यह अन्योक्ति जो कोऊ पराधीन अरु परदेशी नाहीं तहांकहिये ॥ सवैया ॥ भोजनकांकर बीनकरै न करै जो अधीन है काहूकी सेवा । पाखनहीके बने पटु चारु विसारको जानत भाव न भेवा ॥ नीकेरहैं गृहिनी के सदासँग पूरब पुण्यन को फललेवा । कौनहू भांति न आश पराई सुखी अपनीपै तुहीहै परेवा ६०४ ॥ नरअक्षर ३३ गुरु १५ लघु १८ ॥

**दो० करिलहिसूंघिसराहिहूं सबैरहैगहिमौन ॥
गंधीगंधगुलाबको गबइगाहककौन ६०५**

यह अन्योक्तिको गुणकी बूझ न करै तहां कहिये ॥ कवित्त ॥ राख्योहै बयार

तें अमोलिक अतर आगे जाके मृदुगन्धसों महकि रह्यो भौनहै। छोड़ ओड़ हाथ सबहीने लियो देखिबे को सूंघि सूंघि सबनि सराहिगयो मौनहै॥ मोल सुनै सबहीते हँसि हँसि मचाई कूक पंथगहि अब तू करत क्यों न गौनहै। अरे गन्धी आंधरे हिये पै येती चेतकर गाहक गुलाब को गवेले गांव कौन है ६०५॥ नर अक्षर ३३ गुरु १५ लघु १८॥

दो० वेनयहांनागरबढ़ै जिनआदरतोआब॥
फूल्योअनफूल्योभयो गँवईगांवगुलाब ६०६

यह अन्योक्ति अप्रवीण लोगनको समुदाय होय गुणकी बूझ कोऊ न करै तहां कहिये॥ सवैया॥ चौपसों आदर तेरोकरो अरु तोहीसों राखेंहियो अनुकूलयो। तो मृदु सौरभको सुरलै जिनके मन मोदरहै अतिभूल्यो॥ कीमत तेरी बढ़ावै धनी रिझावन वहीं जिन को तुक भूल्यो। ऐसे गँवारनु के बसिवास में फूल गुलाब भयो अनफूल्यो ६०६॥ चल अक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६॥

दो० गोधनतूहरष्योहिये निधरकलेहुपुजाय॥
समझपरैगीशीशपर प्रतपशुनकेपाय६०७

यह अन्योक्ति कोऊ काहूको द्रव्यखात होय अरु पीछे देवी आवे तहीं कहिये॥ सवैया॥ सुनिकोलमुखी कलिगावतगीतजे कोकिल कण्ठ सुभायत सों॥ बहु भांतिन के पकवान बनाय सबै सतभायनसों। अबगोधन तू मृदु मानिहिये बहुभांति पुजाय लैचायनसों। परिहै सुधि तोहिं सबै तबहीं पशुखूतहिगे तन पायनसों ६०७॥ मर्कल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२॥

दो० नागरिबिबिधविलासतजिबसीगँवेलिनमाह॥
मूढ़नमेंगनबीकितू हूठ्योदैइठलाँह ६०८

यह अन्योक्ति जहां सब एकसे होहिं तिनमें एक और भांतिचलै तहां कहिये। कवित्त॥ रूपगुन आगरी बेनागरी होहि इहां आदर लहत बहुभाजि जिन तीनु में। चारु चतुराई के बिलास वे दुरावेरहि प्रगट काहेको करत इन तीनुमें॥ अबतो भयेहै वास यां गँवारनुमें याहीते सिखावतहीं करिबिनतीनमें। हूठ्यो दैकै इनकीसी भांति इठलाहिना तौ मूढ़नि में अब गनिये गोनिनतीनमें ६०८॥ भराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २०॥

दो० चल्योजाहुह्यांकोकरै हाथनकोब्यापार॥

नहिंजानतइहपुरबसत धोबीऔरकुम्हार ६०९

यह अन्योक्ति कोऊ नीचनके वासमें कोऊ भलाई की बातकहै तहां कहिये ॥ कवित्त ॥ जानि बूझि काहेको तू चरचा करत इत बन कदलीकी न बिकट थरीनकी। रचिपचि वन्दन सों काहेको बनाये कुंभ काहेको ये झूलझलकाये हैं जरीन की ॥ चल्यो किनजाय वृथावासर गवा है जिन गाहकी करै को मद मोकल करीनकी। बसत कुम्हार ओङ धोबी इह गाइये तो करत खरीद खासा खरचीखरीन की ६०९ ॥ चल अक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६ ॥

दो० चुपकरिरेगंधीचतुर अतरदिखावतकाहि ॥
करिफुलेलकोआचमन मीठोकहतसराहि ६१०

यह अन्योक्ति मूर्खजानि बासों चतुराई जितावे तासों कहिये ॥ कवित्त ॥ नगर के वगरते तेरी ऊंची टेरसुनि चोपसों बुलाय लीनोंकही आगे आवरे। बैठार्‍यो निकट अति प्रीतिसों हुकम कीनों सौंधे बेस कीमतीको हमहिं दिखावरे ॥ आचमन करिकै फुलेलको कहत मीठो. तैं न अजौं जान्यो सुघराई को प्रभावरे। काहेको उघारत गुलाव को अतर गंधी कहां गई तेरी चतुराई अब बावरे ६१० ॥ बारण अक्षर ३८ गुरु १० लघु २८ ॥

राजाजयसिंह को बचन बर्णन ॥

दो० प्रतिबिंबतिजयशाहिद्युति दीपतिदरपणधाम ॥
सबजगजीतनकोकियो कायव्यूहमनकाम ६११

यह राजाकी सुंदरता बर्णन कविकी उक्ति सखीको बचन नायक सों नायका को बचन सखीसों होय ॥ सवैया ॥ राजत दरपण मंदिरमें महिमंडनुश्रीजयसिंह सवाई। त्यों प्रतिबिंबनिकी अवली चहुंओर लसें अतिही छवि छाई ॥ कैधौं अनेक स्वरूपधरे रविराजत मंडली मंडसुहाई। मानहुं जीतबे को जगमें रचना वपु व्यूहकी काम बनाई ६११ ॥ पयोधरअक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४ ॥

दो० चलतपायनिगुनीगुनी धनमनमुतियनमाल ॥
भेंटभयेजयशाहसों भागचाहियतुभाल ६१२

यह राजा को दान कवि उक्ति ॥ कवित्त ॥ दीजत मँगाय कै तुरंग रंग रंगनके तुरत भंडार शिरपांयन सों भरिये। किम्मत बिशाल शाल सुरबनमाल लाल हीरा मुकताहल चकसदार ढरिये ॥ गुनी अनगुनी सबही कीजत निहाल हाल याचक

की बिपति अनेकभांति हरिये। ऐसेभये नृपति सवाई जयशाहजू सों होत बड़भाग फलभाग कहा करिये ६१२ ॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४ ॥

दो० रहतनरणजयशाहिमुख लखिलाखनुकीफौज ॥
यांचि निराखरहूचलै लैलाखनकी मौज ६१३

यह राजाकी शूरता दान कविकी उक्ति। कवित्त ॥ कूरम सवाई जयसिंह कै अभंग जगमगत दिनेशकोसों तेज अंगअंगमें। लाग्योइ रहत नित सरमति जयको चाव दान करिबेको चितरहत उमंगमें ॥ परदल लाखनको नृपको बदन लखि सनमुख रहि न सकत रणरंगमें। अखर न जाने सोऊ लाखन लहत सब यांचै सो अयाचीहोत मौजके प्रसंगमें ६१३ ॥ करभ अक्षर ३२ गुरु १६ लघु १६ ॥

दो० सामासैनसयानसुख सबैशाहिकेसाथ ॥
बाहुबली जयशाहजू फतेतिहारेहाथ ६१४

यह राजाकी जयसिद्धि वर्णन कविकी उक्ति ॥ कवित्त ॥ जगमग्यो दल छत्रपतिको प्रताप नवखण्डमें अखण्ड दाबे अरिनु के माथहै। तेरेई उदण्ड भुजदण्डके भरोसे सोऊ रहत निशंक अनदात यहगाथ है ॥ सुभट समाज साथ सघन सयान सुख संचै सबभांतिनुकी शाहजूके साथ है। रहत सवाई जयसिंह महाराज सदा समर विजय की सिद्धि रावरेई हाथ है ६१४ ॥ मदकल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२ ॥

दो० अनीबड़ीउमड़ीलखे असिवाहकभटभूप ॥
मंगलकरिमान्योहिये भौमहिमंगलरूप ६१५

यह राजा की शूरता अरु वीररस कविकी उक्ति ॥ कवित्त ॥ सांभर के खेत आये उमड़ि अमित दल सैपद सुभट महाविक्रमनिधानहै। गरजे गरूर बढ़े निपट आप विकट कुबड़े सांधि बरपत बानहै ॥ साहसी सवाई जयशाहिभूप ऐसे समय वीररस राच्यो थिरभयो तिहिथान है। उमँगि उछाह महामंगल के मान्योहिये बदनको रंगभयो मंगल समान है ६१५ ॥ मदकल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२ ॥

दो० यौंदलकाढ़ेबलकतें तैंजयसिंहभुवाल ॥
उदरअघासुरकैपरे ज्योंहरिगायगुवाल ६१६

यह राजाकी शूरता पराक्रम ॥ कवित्त ॥ एकरसना सों मोपै कैसे कहै परैजैसे जेते विक्रम अमितकीनें नृपति सवाई तैं । केशव अघासुरतें राख्यो ब्रज जैसे ऐसे हसन अलीकीदिली बगिलाई तैं ॥ जेजिया निवार्‌यो दावानल सों प्रबल दुख दलकें विपति हिन्दुवान की बहाई तैं । कीली ज्योंकुचाली काटि दूरकीनों मुहकमा कीरति प्रकाश जग आप्यो उजराई तैं ६१६ ॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४ ॥

दो० घरघरतुरकिनहिंदुनी देतअशीशसराहि ॥
पतिनुराखिचादरचुरी कैराखीजयशाहि ६१७

यह राजाकी पराक्रम सबपै उपकार कविकी उक्ति ॥ कवित्त ॥ आयो इत उमड़ि अनीतसिंह ऐडायल संगलै विकट सुभटन के समाजको । कहै कवि कृष्ण इत दिल्ली के प्रबलदल निकसे सकल साजैं समरके लाजको ॥ ऐसे समय वीर विशुनेशके अजिनवाहु राखीतें दुहुनकी लाजकरिके इलाज को । घरघर तुरकिन हिन्दुनी दुनीमें सब देत हैं अशीश जयशाह महाराजको ६१७ ॥ नर अक्षर ३३ गुरु १५ लघु १८ ॥

## हास्यरसवर्णन ॥

दो० रविबंदौंकरजोरिकै सुनेश्यामकेबैन ॥
भयेहँसौहैंसबनके अतिअनखौहैंनैन ६१८

यह हास्यरस चीरहरणको समय सखीको वचन सखीसों ॥ सवैया ॥ गोपवधूनके चीरचुराय कदंबपै धायचढ्यो हरिज्योंहीं । हाथसों गात छिपाय कै वे सकुचीं सतरायकै मांगतत्योंहीं ॥ देव दिवाकरको करजोरि प्रणाम करौ कही वातरसोंहीं । योंसुनिकै विहँसोंहींभई सबकी अँखियांजुहुती अनखोहीं ६१८ चल अक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६ ॥

दो० प्रतियदोषपरानसुनि मुलकिहँसीसुखदानि ॥
कछुकरिराखीसिअहू मुंहआईमुसकानि ६१९

यह हास्यरस पौराणिकको परिहास कविकी उक्ति ॥ सवैया ॥ पंडितराज समाजमें बैठि कथा प्रसंग पुराणमें भाखी । जात निरैपद वीसविसे परदारसों जो हितको अभिलाखी ॥ सो सुनिकै मुग्धाकी मृगलोचनि जासोंहीं डीठमिलायकै राखी । मदमुग्धाहि विलोकतहीं उमगी मुसुकानि सरूकरिराखी ६१९ ॥ चल अक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६ ॥

दो० चितपितमारकयोगगुनि भयोभयेसुतशोग ॥
फिरिहुलस्योजियज्योतिषी समभ्योजारजयोग ६२०

यह हास्यरस ज्योतिजाके परिहास्य कविउक्ति ॥ सवैया ॥ पुत्रभयो इक ज्योतिषिके ग्रह शोधत सो चितमें हुलसानों । डीठपरयो पितुघातक योग विचार हिये अतिही अकुलानों ॥ जारजयोग लख्यो तबहीं मुलक्यो बरमानि हुलास सयानों । भूलिगयो दुख फूलउठ्यो मुख आनँदपुंज हिये अधिकानों ६२० ॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २० ॥

दो० बहुधनलैअहिसानकै पारोदेतसराहि ॥
बैदवधूहँसभेदसों रहीनाहमुखचाहि ६२१

हास्यरस वैद्यके परिहास कविकी उक्ति ॥ सवैया ॥ विज्ञ चिकित्साके भेदन में इक बैदहुतो पुरुषारथ हीनों । काहु नपुंसक को वहकाय घनोधन लै बहुतै यरुदीनों ॥ पारो मचंड बढ़ावत है चितकेलि कलोलको चावनवीनों । एकतिया सुनि वाकीतिया पतिके मुखओर चितै हँसिदीनों ६२१ ॥ वारण अक्षर ३८ गुरु १० लघु २८ ॥

दो० देवरफूलहनैजुसु उठेहरषअँगफूलि ॥
हँसीकरतओषधिअलिनु देहददोरनभूलि ६२२

यह नायका सुरता देवरसों आसक्त है सखीको वचन सखीसों हर्ष अरु हास्यसंचारी ॥ सवैया ॥ खेल में देवरके करके वे जहीं जहीं फूललगे नवलातन । आनँदपुंज उमंग तहीं तहीं फूल उठे अतिकोमलगातन ॥ देह ददोरन भूलिअली उपचारकरैलई भेदकी बातन । जानतहों जियकी बतियां रसविज्ञतियाहँसि हेरत बातन ६२२ ॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २० ॥

दो० औरसबैहरषीहँसति गावतभरीउछाह ॥
तूहीबहुबिलखीफिरै क्योंदेवरकेब्याह ६२३

यह नायका परकीया गुरुजनको वचन देवरसों प्रीति यहव्यंग ॥ सवैया ॥ ये सब साजे अनेक शृंगार बनीठनीडोलैं हुलास उमाहैं । गावैं हँसैं हरषैं दरषैं सुख काहू की शंक धरे चितनाहैं ॥ भौनमें मंगल साजे भरे बहु सोई लहैं सब जो चितचाहैं । देवर के इह ब्याह बहू बिलखीसी तुही लखिये कहि काहें ६२३ ॥ वारण अक्षर ३८ गुरु १० लघु २८ ॥

दो० समयपलटिपलटैप्रकृति कोनतजेनिजुचाल॥
भोअकूरकरनाकरो यहकुपूतकलिकाल६२४

यह परसताव में सम्भव है कलियुग को वर्णन॥ सवैया॥ कासों पुकारकरों बिनती इकसार भयो सगरो जगजोऊ। जाति समय पलटे प्रकृतयों फिर क्यों न सुभाव तजो सब कोऊ॥ आरतसिंधु दयाको समुद्र अनाथको नाथ कहावतहोऊ। है गयो देखो महानिरदै कलिकाल कुपूतहि आवत सोऊ ६२४॥ मदकल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२॥

दो० दीरघसासनलेहिदुख सुखसाईनहिंभूल॥
दईदई क्यों करतहै दईदईसकबूल६२५

यह करुणारस भक्तको बचन अपने मनसों॥ कवित्त॥ जोतू दुखलहै तोतू जिन अकुलायँ लैलै दीर्घ उसास चित चिन्तामें न झूलरे। सुखजो लहै तो सब भांति सावधान रहि सम्पति मगनहैकै हरषि न फूलरे॥ थिर न रहत येतौ सुख दुख होतजात कृष्ण करुणामयीकी सुरति न भूलरे। काहेको करत अति आतुरहै दईदई जोदईदई सो भलीभांति सों कबूलरे ६२५॥ नर अक्षर ३३ गुरु १५ लघु १८॥

दो० दयौसुशीशचढ़ायलै आछीभांतिअबेर॥
जापै सुखचाहतलह्यो ताके दुखहि न फेर ६२६

यह भक्तको बचन अपने मनसों॥ सवैया॥ राखतू वाको बिश्वास हिये श्रुति जाहि सदा परिपूरणटेरै। रंकते रावकरै पलएक में जो वह नेक कृपाकरहेरै॥ जो कछु तोहिं दयो जगदीश सुशीश चढ़ायके क्यों न अबेरै। जो पै लये सुख चाहतहै अबताके दये दुखको जिन फेरै ६२६॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २०॥

दो० कीजेचितसोईतिरै जिहपतितिनकेसाथ॥
मेरेगुणऔगुणसबै गिनोनगोपीनाथ ६२७

भक्तको बचन भगवान् सों॥ कवित्त॥ तोसों एकतुहीं और दूसरो न राजा राम तेरेही रचेहैं लोकसुरनर नागरे। सोई वीतराग जिनकीने तपजप जाप सोई बड़भाग जाको तोसों अनुरागरे॥ आपतनु देखिये न देखौ करतूत मेरी अधमउधारबेकी तेरे शिरपागरे। मोसे अपराधी हैं न तोसे हैं सहनहार मोसे निरगुणी हैं न तोसे गुण आगरे ६२७॥ मर्कट अक्षर ३१ गुरु १७ लघु १४॥

दो०. भजनकह्यौतातेभज्यों भज्यो न एकोबार ॥
दूरभजनतातेंकह्यो सोतौभज्योगँवार ६२८

यह भक्तको वचन अपने मनसों ॥ सवैया ॥ मेरीतो सीख सुनी अगुनी करिते मनऔरै प्रतीजनिजोरे। मैं कही बारहि अलीविधिसों भजिनूतिहँतैं मजदूर भयोरे॥ जाते कही अतिदूरि भज्यो रहिसोतो भज्यो हितसाजनयोरे। कृष्णकहैं यह स्यान पैं सब एकही बेर कहा नियरोरे ६२८ ॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २० ॥

सो० मैंसमझ्योंनिरधार यहजगकाचौकाचसो ॥
एकैरूपअपार प्रतिबिंबितलखियेजहाँ ६२९

कवित्त ॥ निपट असार दुख द्वंद्वको अगार अरु भांति भांति भरयो भय भ्रमनि के भारहै। सांचोकोसो ढारयो तातें सांचोसो निहारियतु जौलौं लखियत योसों लहि थिरतारहै॥ मैंतो मनमांझ में तौ समझ्यो विचारकरि यह जगकाच ऐसो कांचौ निरधारहै। जित तित पूर रह्यो पूरण पुरुष वह एकै रूप तहां प्रतिबिम्बित अपार है ६२९ ॥ करभ अक्षर ३२ गुरु १६ लघु १६ ॥

दो० सैंतपायत्रैतापसों राख्योहियोहमाम ॥
मतकबहूंआयैयहां पलकपसीजैश्याम ६३०

यह भक्तको वचन ॥ कवित्त ॥ गावें गुण शेषजाको ध्यावत महेश मुनि सा- धत समाधि बहुभांति चित लायकै। ऐसो कोऊ विधि मोपै आवत न बनि जातें वशकैरों त्रिभुवनपति को रिझायकै। एकबात उरधरि अपने हियेमें करि राख्यो खेदपायहूं तापसों तचायकै। वह करुणामयी कहावत है दीनबन्धु मति कहूं पुलकि पसीजै इतआयकै ६३० ॥ चल अक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६ ॥

दो० ब्रजबासिनकोउचितधन जोधनरुचितनकोइ ॥
सुचितनआयोसुचितई कहौ कहांतेंहोइ ६३१

यह भक्तको वचन प्रयोजन यहै है कि बिना श्रीकृष्णध्यान सुचिताई नाहीं ॥ कवित्त ॥ जाकी तनशोभ नवनीरदसी देखियत पीतपट दामिनि दमकि छबिछाई है। लोचन ललिनलसैं रसभरे तामरस कुंचित अलक अलि अवलि सुहाई है॥ ऐसो ब्रजबासिन को उचितहै धनतामें दीनेते न गनुमति तिय परछाई है। कौन भांतिहोत सुचिताई तियतोलों जौलों रूपकी निकाई वह जीयमें न आई है६३१ करभ अक्षर २८ गुरु २० लघु ८ ॥

दो० खोपैंकोपैंइंदुलों रोपैंप्रलयअकाल ॥
गिरिधारी राखेसबै गोगोपीगोपाल ६३२

यह वीररस श्रीकृष्णने गोवर्द्धन धरिकै ब्रजवासी लखराखे ॥ कवित्त ॥ लोप्यो बलिभाग सुनि कोप्यो अति सुरपति प्रभुताके उमगि गुमान मनु आये हैं। आहिकरि कही बारिवह सब एकताहै ब्रजको वहावो ऐसो चलन चलाये हैं ॥ मढ़िगोराधार बरषते विकरालघन मानों महाप्रलय के साथ चलि आये हैं। ऐसे समय नन्दके सुवन करगिरिधारि गोपी ग्वाल गाय बछे सबही बचाये हैं ६३२॥ चल अक्षर ४५ गुरु ३ लघु ४२॥

दो० प्रलयकरन बरसनलगे जुरिजलधरइकसाथ ॥
सुरपतिगरबहस्योहरषिगिरिधारिगिरिधरहाथ६३३

यह वीररस गोवर्द्धनको समय ॥ कवित्त ॥ प्रलयके घुमड़ि घन आये ब्रजमंडलपै मंडिकै अखण्डधार लायो झरअतिको। निरखि विकलभये गोपी गाय ग्वाल सब काहूके हियेमें रह्यो धीरज न रतिको ॥ ताही समय यशुदाको लाल ऐसो हालदेखि हरषि हरैयाभये ब्रजकी विपतिको। पातिलों उठाय राख्यो गिरिवर पाणिपर दूरकीनो सब्ब गरब सुरपतिको ६३३॥ निकल अक्षर ३९ गुरु ९ लघु ३०॥

दो० कहतिनदेवरकीकुमति कुलतियकलहडराय ॥
पंजरगतिमंजारढिग शुकलौंसूकतजाय ६३४

यह भंवर सुदेवरकी धृष्टता सखीको वचन सखीसों ॥ कवित्त ॥ देवरचपल चित उरमें कुभावधरि करत अनैसीबात यासों दिनरात है। कहैं कविकृष्ण यह परम सुशीलवाल सकुचि सकुचिमनमेंही अकुलातहै ॥ कहि न सकत काहू आनसों हियेको भेद कुलतिय कुटुंबके कलह डरातहै। निकट बिलावके परेरू पिंजराको जैसे तैसे यह बाल निशिदिन सूकीजात है ६३४॥ निकल अक्षर ३९ गुरु ९ लघु ३०॥

दो० मोहनमूरतिश्यामकी अतिअद्भुतगतिजोय ॥
बसतसुचितअंतरतऊ प्रतिबिंबितजगहोय६३५

यह अद्भुतरस भगवान्की व्यापकता वर्णन भक्तको वचन ॥ सवैया ॥ ऐसी न और तिहूंपुरमें छवि जैसी वा नंदकिशोरमें पेखी। ताहि बिलोकि मनोज की

मूरति को बरयौ अतिरूप विशेखी ॥ और कहाकहौं सुंदर श्यामकी अद्भुत रीतिखरी अवरेखी। अंतरराखि बसाय हिये केऊजगमें प्रतिबिंबित देखी ६३५॥ चारण अक्षर ३८ गुरु १० लघु २८॥

दो० तियकतकमनैतीपढ़ी विनजिहभौंहकमान ॥
चलचितबेझोचुकतिनहिं बंकविलोकनिवान ६३६

यह अद्भुतरस सखी और नायकको वचन नायकासों सखीहूसों संभव है॥ कवित्त ॥ ऐसी तू कहांते अति अद्भुतगति यह तेरी कमनैती बरणत न बनति है। कहैं कविकृष्ण येतौ प्रगट विलोकियत भृकुटी कमान जिह बिनाई तनतिहै॥ विनेंकहू अडीठि कुटिल कटाक्ष शर चूकत न चलचितबेझेको हनति है। तेरी या बिलोकनिकी निरखी अनोखीरीति मेरीमति अति हित कौतुक सनतिहै ६३६॥ कच्छ अक्षर ४१ गुरु ७ लघु ३४॥

दो० दृगउरझतटूटतकुटुंब जुरतचतुरचितप्रीति ॥
परतगांठदुरजनहिये दईनईयहरीति ६३७

यह अद्भुतरस दृष्टानुराग नायक अथवा नायकाको वचन सखीसों ॥ सवैया॥ लागी रहै मनमें दिखसाध दई यह रीति नई दुहुंयातो। लोचनप्रीतम की छविसों उरझे सबटूटे कुटुंबको नातो ॥ कृष्णकहै अति चोपके चाय जुरे हियेको हितु होत न हांतो। बैरिनके उरमें परै गांठि अनोखो निहारयो सनेहको नातो ६३७॥ नर अक्षर ३३ गुरु १५ लघु १८॥

दो० तोलखिमोमनजोलही सोगतिकहीनजाति ॥
ठोड़ीगाड़गह्योतऊ उड़योरहैदिनराति ६३८

यह अद्भुतरस है दृष्टानुराग नायकको वचन नायकासों ॥ कवित्त ॥ तेरे तनराजै वृषभानुकी कुंवरि जैसे ऐसे छविपुंज तिहूंपुरमें नहत है। तामें और अद्भुतरीति अवरेखी ताही सुमिरि सुमिरि अचरज उमहत है ॥ एक रसनासों मोपै कहत बनै न क्योंहू तोहिंलखि मेरोमन जोगति लहत है। यद्यपि अगम ओड़ी ठोड़ी गाड़गह्यो मन तऊदेखो आठौयाम उड़योई रहत है ६३८॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २०॥

दो० याअनुरागीचित्तकी गतिसमझैनहिंकोय ॥
ज्योंज्योंबूड़ेश्यामरँग त्योंत्योंउज्ज्वलहोय ६३९

यह अद्भुतरस भक्तको वचन सखी सखीहूसों कहै तो सम्भवहै ॥ सवैया ॥ नैनन मांझरही खुभिकै वह नंदकिशोरकी ऊठी सुहाई । माखन में तऊ सालतहै कवि कृष्णकहै सुधिआन भुलाई ॥ या अनुरागपगै चितकी कछु अद्भुतरीति कही नहिंजाई। बूड्योरहे रँग श्याम में ज्योंहीं ज्यों त्योंत्योंगहै अतिउज्ज्वलताई६३९॥ शार्दूल अक्षर ४२ गुरु ६ लघु ३६ ॥

दो० जमकरिमुंहतरहरपर्‍यो यहधरिहरिचितलाय ॥
विषयतृषापरिहरिअज्योंनरहरिकेगुणगाय६४०

यह शांतरस भक्तको वचन मनसों भयसंचारी ॥ कवित्त ॥ दशहू दिशान मांझ व्यापिरह्यो जाको धाकु कहौ वाके विक्रमको कहांलौं प्रभावरे । तिनूकालों तोरे तीनों लोकके सकलवलि कोऊपै न बच्यो बहुकीयेहू उपावरे ॥ ऐसे काल करिकै पर्‍यो तू मुंहतरहरि कृष्णकहै यह धरि हरि चित लावरे । हारिमानि विषय तृषान परिहरिमन नरहरि देवके समुझि गुणगावरे ६४० ॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २० ॥

दो० कोऊ ओरिक संग्रहै कोऊ लाख हजार ॥
मोसम्पतियदुपतिसदा बिपतिबिडारनहार६४१

यह शांतरस भक्तको वचन ॥ सवैया ॥ संग्रह कोऊ करोरि करोरि भरौ कोऊ लाख के लक्ष भँडारो । कोऊ हजारक ज़ोरिधरो बहुभांतिलहौ मन में गुदुभारो ॥ कृष्ण कृपानिधि दीनके बंधु सुरद्रुमदानि प्रताप उज्यारो । संपति मेरेवही यदुपत्ति विपत्तिसदा जु विदारनवारो ६४१ ॥ मरकट अक्षर ३१ गुरु १७ लघु १४ ॥

दो० जातजातचितहोतहै ज्योंचितमेंसंतोष ॥
होतहोतज्योंहोयतो होयघरीमेंमोष६४२

यह परसभाव कविकी उक्ति ॥ कवित्त ॥ सुरतके अन्तसमै जैसो याको मन सब ठौरते सिमिटिरहै ज्ञानही की टेक में । ऐसो मनसदा जोपैरहै एकसर तोपै काहे को भ्रमत फिरै चौरासी अनेक में ॥ सम्पतिके जातुजात जैसो याको चित ढारि आवत है समुझि संतोष के विवेक में । कहै कविकृष्ण ऐसी होत होइ तौपै होय अनयाहीसही मुक्तिघरी एकएकमें ६४२ ॥ मदकल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु२२॥

दो० यहबिरयांनहिंऔरकी तूकरियावहिसोधि ॥
पाहननावचढ़ायजिह कीनेपारपयोधि६४३

यह शान्तरस भक्तको वचन मनसों ॥ कवित्त ॥ जहां काम क्रोध मद दारुण तिमिंगिलहैं सूझत न क्योंहूं पर परवेको दावरे । शोचभरयो सलिललहर तामें लोक की तृष्णा विकराल भारी भौंरनको भावरे ॥ कृष्णकहैं परयो तू विकट भवसागर में अब कछू और न उपाव चितलावरे । मेरो कह्यो मान याहि सुखही तरोगो पतवारीकरि माला हरिनावैंकरि नावरे ६४३ ॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४ ॥

दो० हरिकीजततुमसोंयहै विनतीबारहजार ॥
जिहतिहभांतिडरयोरह्यो परयोरहौंदरबार ६४४

यह शांतरस भक्तको वचन भगवान् सों ॥ सवैया ॥ दीसत और न कोऊ दयानिधि तेरई एक भरोसोगहों । वेद पुराणन की सुनि साखि हिये धरि आस हुलास लहों ॥ दीन उधारण वारहींवार यहै विनती करजोर कहों । जैसेहूं तैसेहूं डरयोहूं परयो दरवार मुरारि तिहारे रहों ६४४ ॥ मदकल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२ ॥

दो० मनमोहनसोंमोहकरि तूघनश्यामनिहारि ॥
नेहबिहारीसोंबिहरि गिरिधारीउरधारि ६४५

यह भक्तको वचन मनसों अरु मानावती नायकासों सखीको वचन कहिये तो सम्भवहै ॥ कवित्त ॥ मेरो कह्यो मानि मनमोहनसों मोहकरि सुंदर रतन घनश्यामको सम्हारिलै । ब्रजवनकुञ्जके विहारसों विहारकरि गिरिवरधारी सुखकारी उरधारिलै ॥ भूलिकहूं चित्त वृथावादमें रचावैमति कहै कविकृष्ण यह सुमति विचारिलै थिर न रहत धन यौवन भवन तन जानि ब्रज जीवन सों सांचोपन पारिलै ६४५ ॥ मंडूक अक्षर ३७ गुरु १८ लघु १२ ॥

दो० जपमालाछापातिलक सरैनएकौकाम ॥
मनकाचैनाचैवृथा सांचेराचैराम ६४६ ॥

यह खरापरसतात्रीक जौलों मनमें कचाई है तौलों ऊपरको स्वांग काम नाहीं आवत ॥ सवैया ॥ टीके मनोहर भाल बनायकै मालधरो उरमें किन सोलौं । छापन सों तन मंडित कै अरु ध्यान लगाय कहो किनकोलौं ॥ नाचत नाचवृथा कविकृष्ण कचाईरही उरमें भरितोलौं । काज कछू यह भेष सरै नहिं सांचरची मति नाहिंन जोलौं ६४६ ॥ नरअक्षर ३३ गुरु १५ लघु १८ ॥

दो० अपनेअपनेमतलगे बादमचावतशोर ॥
ज्योंत्योंसबकोसेयबो एकैनन्दकिशोर ६४७

यह भक्तको वचन अरु सबको अधीश्वर एक श्रीकृष्ण है यह सिद्धांत॥ सवैया॥ जगमें अपने अपने मतलागि करै बकवाद वृथा भरमें। सबको वह सेयबे नंदको नंदनु व्यापकहै जु चराचरमें॥ बरसौ नभते किन नीरकहूं सब आनि समातहै सागरमें। कविकृष्ण कहैं न करो चितखेद धरौ मुरलीधर को धरमें ६४७॥ बारन अक्षर ३८ गुरु १० लघु २८॥

दो० दूरभजतप्रभुपीठिदै गुणबिसतारनकाल ॥
प्रगटतनिर्गुणनिकटही चंगरंगभूपाल ६४८

यह भक्तको वचन जब याको गुण अभिमान है तब याते प्रभु दूरि हैं अरु निर्गुण तत्त्वहै तहीं प्रगट हैं यहरीति कलिकाल के राजान की कहिये तो संभव है॥ सवैया॥ कृष्णकहै कवि एकसी रीति प्रभू अरचंग निबाहत सोऊ। पीठिदै दूरही दूर भजैं गुणको बिस्तार करैं जब कोऊ॥ नीकैही क्यौंन लखौ गुणमुक्त है शोचकैवाद पचौमतिकोऊ। निर्गुणता प्रगटै जबहीं अतिही निकटै प्रगटैं तब दोऊ ६४८॥ नर अक्षर ३३ गुरु १५ लघु १८॥

दो० तोअनेकऔगुणभरी चाहैयाहिबलाय ॥
जोपतिसंपतिहूबिना यदुपतिराखैंजाय ६४९

यह परसतार्थीक संपति बिना पति नाहीं रहति यह व्यंग॥ सवैया॥ औगुण पुंजभरी अतिचंचल याहि कहाँ जियको अभिलाखैं। नंदकिशोर कृपा करिके वह संपतिहू बिन जो पतिराखै॥ या बिनकाज कछू न सरै सब कोऊ यहै निहचै मतभाखै। जानियहै चितचाहि तियाहि उपायनुके बहुताकरापाखै ६४९॥ करभ अक्षर ३२ गुरु १६ लघु १६॥

दो० याभवपारावारके उलँघिपारकोजाय ॥
तियछबिछायाग्राहणी गहैबीचहीआय ६५०

यह परसतार्थीक संसारसागरके पारहैबेको एकही अवरोध है॥ कवित्त॥ लोभमोह बासना भयावनो भवँर जहां असुर मनोज जाको विक्रम महतु है। ऐसो भवसागर अपार बिकराल महा कहैं कविकृष्ण को उलंघ निबहतु है॥ साहस हिये में धरि यतन अनेक करि सब कोऊ याहि तारि पारभौ चहतु है।

तरुणीकी छवि छाया ग्राहणी विकट गहि राखत प्रबल, ताते बीचही रहतु है॥ ६५० ॥ नर अक्षर ३३ गुरु १५ लघु १८॥

दो० जगतजनायोजिहिंसकल सोहरिजान्योनाहिं॥
ज्योंआंखिनसबदेखिये आंखिनदेखीजाहिं ६५१

यह शांतरस भक्तको बचन ॥ कवित्त ॥ ताहि तजि क्यौं तू भूल्यो भटक वहैरे मन जाते लहियत सब सुखन को गोत है। मानि अनरुच हरिभजन पियूष छांड्यो जानिबूझि विषय विषहि डरमोत है॥ जिन सब जगत जनायो भली भांति वह प्रभूपै न जान्यो ऐसो मोहको उदोत है। देखो जिन आंखिनही सब दरशायो तिन आंखिनको काहूभांति देखिबो न होत है ६५१॥ वारन अक्षर ३८ गुरु १० लघु २८॥

दो० लोलगयामनसदनमें हरिआवेंकिहवाट॥
बिकटजटेजोलगनिपट खुलेनकपटकपाट ६५२

शांतरस भक्तको वचन निवेद स्थायी भाव॥ कवित्त ॥ सरल सुभावगहि संतन के संगरहि संग्रह धरम लागि भगत के थाटरे। छोड़खोटखाइ गुणगाय करुणामयके यह समझायवेसों कहै तू निराटरे॥ कहै कविकृष्ण तूही देखि धौं विचार मन मन्दिर में हरितोलौं आवै किहबाटरे। जड़े हैं विकट बृथा वादकी जँजीरन सों जोलौं ये खुलत नाहिं कपट कपाटरे ६५२॥ चल अक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६॥

दो० करौकुबतजगकुटिलता तजौनदीनदयाल॥
दुखीहोहुगेसरलहिय बसतत्रिभंगीलाल ६५३

यह भक्तको वचन भगवान्सों॥ सवैया॥ चाहतहौ अपने हिय मांझ बसायो तुम्हैं प्रभु जैसेहूतैसे। कौन कुवातकरो सिगरो जग मोचित एकहू आवे न वैसे॥ हौं कुटिलाई तजौं न कृपानिधि जानतहौ अपनो जिय ऐसे। दीनदयाल कहावतहो उरसूधो भये वसिहो तुमकैसे ६५३॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४॥

दो० कनदेबोसौंप्योससुर बहूथुरहथीजानि॥
रूपरहचटैंलगलग्यो मानतुसबजगआनि ६५४

यह परसतावीक सुमनै की रीति सा फाखखचर अधिक भयो कविकी उक्ति॥ कवित्त॥ सुंदर सहाई सुकुमारि शशिवदनीकी शोभा की निकाई कवि

कहै को वखानि कै ॥ ननँद जिठानी सासनिरखि सिहात समय आतिही सराहत हैं थाके वैसबानिकै ॥ ससुर ने सरफा विचार सुख मानि हिय कनदेवो सौंप्यो वहू थुरहथी जानिकै । कहै कविकृष्ण वाकोरूप अवलोकवेको लोभ लगि आंगन जगत लाग्यो आनिकै ६५४ ॥ नर अक्षर ३३ गुरु १५ लघु १८ ॥

दो० सबैसुहायेईलगत बसैसुहायेठाम ॥
गोरेमुखबेंदीलसै अरुणपीतसितश्याम ६५५

यह अन्योक्ति आछी ठौर को प्रभाव जोआइ प्राप्तहोय सो आछोही लगै ॥ सवैया ॥ नीकेके संग अनीकोउ नीकोलगै यह बात प्रतच्छ निहारी। ठौर सुहाय लसैते सुहाय लगैं सबहीउमगे छविभारी ॥ कैसे बढ़ावत मोदहिये नवनागर के मुख व्याहमें गारी । गोरे लिलार लसै बिंदुली सितराती हरी पियरी अरु कारी ६५५ ॥ करभ अक्षर ३२ गुरु १६ लघु १६ ॥

दो० पाइलपायलगीरहै लगीअमोलिकलाल ॥
भोंरुरहूकीभासिहै बेंदीभामिनिभाल ६५६

यह अन्योक्ति नीचहै धन है पै वह नीचीही ठौर रहैगो अरु भलो मानसहै अरु निर्द्धनहै तऊ उँचाई रहैगो ॥ सवैया ॥ जो जिहठौरके लायक हैं तिहके वसुवासु तिही थल ह्वैहै। देखो निहारि शृंगार के भेद में देखिये बात प्रत्यक्ष यहै है ॥ यद्यपि लाल अमोल लग्यो तऊ पायल पाय नहीं लगरै है । है वह भोडर की बिंदुली तउ भामिनि भालही पै छवि पैहै ६५६ ॥ नरअक्षर ३३ गुरु १५ लघु १८ ॥

दो० जो चाहै चटकनघटै मैलोहोयनमित्त ॥
रजराजसुनिछुवाइतो नेहचीकनोचित्त ६५७

यह परसतावीक्ति मित्रतामें रजोगुण न लाजै तो सुघहै मित्रको वचन ॥ कवित्त ॥ जगत में सबहीते महँगी है प्रीति एक सांच विन कोऊ ताको लेशहू न दरसै । यही है यतन कविकृष्ण याके पालिवे को मानों मति दोष जो तू आंखिनहू दरसै ॥ जोपै नेहचीकनेहिये को एकरस राख्यो चाहत चटक उजराई अतिसरसै ॥ तोपै काहूभांति याहि मैलोमतिकरै मत ऐसे राखि जैसे रजराज मुनि परसै ६५७ ॥ मदकल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २६ ॥

दो० अजौंतरोंनाहींरहत श्रुतिसेवतइकरंग ॥
नाकबासबेसरलह्यो बसिमुक्तनकेसंग ६५८

यह परसतावीक भक्तको वचन प्रयोजन यह कि इकरंग श्रुति सेवत रह्यो सुल रचोनाहीं अरु बेसर जो काहूके सम नाहीं तिनताकू वास पायो काहू ध्वनिके कहेतें वेदको दोष दूरहोय श्रुतिकानहू कहिये तो संभव है ॥ कवित्त ॥ संगलाग्यो एकरंग श्रुतिही को सेवत भरोसो धरिभारी जियऐसो नेम नब्यो है । कहैं कविकृष्ण तासों सब कोऊ करो हितहै अजहूं लों तरचोनाहिं तरचों रह्यो है ॥ प्रेमके प्रभाव की यहांलों अधिकाई जाके चितआई तिनहीं परम पदु गह्यो है । विमल सुढार मुक्तानि संग बसि लसि नाक को निवासु देखो बेसरिहू गह्यो है ६५८ ॥ वारन ३८ । १० लघु २८ ॥

दो० अनियारेदीरघदृगन कितीनतरुणिसमान ॥
वहचितवनऔरैकछू जिहवशहोतसुजान ६५९

यह परसतावीक अन्योक्तहू बनै कविकी उक्ति सखीकी वचन नायकासों ॥ कवित्त ॥ कीजिये जु हेतती निबाहिये जुहितकोसी हितमें कहाहै बड़ो हेत है हितैवे में । जानिये शृंगार तो शृंगारिये सबै सम्हारि जो शिरकिये बिनु भेदतो न कैवेमें ॥ बोलिये जू वैन मनलैनका समति हूजै बोलि रिसकीजै तौनबोलिवो बुलैवे में । दीरघभोज ये नैनातौरभये कहाभये पीतम के मोहिवे की चातुरी चितैवे में ६५९ ॥ त्रिकलअक्षर ३९ गुरु ९ लघु ३० ॥

दो० जेशिरधरमहिमामही लहियतराजाराय ॥
प्रगटतजड़ताआपनियसुमुकुटपहिरतपाय ६६०

यह अन्योक्त जो आछयोमानसहै भले आदर लायक ताहि ताहि निरादरसों राखे तहां कहिये ॥ सवैया ॥ जो बहुभांति जवाहिर लै बहुभांति रच्यो अतिही छबिछाई । जाकी जगामग होत प्रभामति जाहि लखैं सबकी ललचाई ॥ जाहि धरै शिरभूपनकी महिमण्डल में प्रभुता सरसाई । ता मुकुटै पगमें पहिरै प्रगटै तब वाहिकी मूरखताई ॥ ६६० ॥ नरअक्षर ३३ गुरु १५ लघु १८ ॥

दो० चितदैदेखिचकोरत्यों तीजैभजैनभूष ॥
चिनगीचुगैअँगारकी चुगौकिचंदमयूष ६६१

यह अन्योक्त जाके एक आश्रय होय कै वाकी मिलेकेवहीं को अंगीकार करै तहां कहिये ॥ सवैया ॥ जाको जहां मन लागत ताहि सबै तजि वाहीको देखबोभावै । कृष्ण कहै बिनु देखे सहै सुवियोग व्यथा तऊ मोद बढ़ावै ॥ देचित

देखि चकोरकी ओरन तीजै उपाय सुधा बहरावै। कै चुगै पायकके कनका कै निशाकर की किरन्यो जब पावै ६६१॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २०॥

## दो० तूमतमानैमुकतई दियेंकपटबितकोटि॥
## ज्योंगुणहीत्योंराखिये आंखिनमाहिंअँगोटि ६६२

यह परसतावीक राजनीति में संभव है अरु नायका भेद में सखी को वचन नायक सों कहियेतु याहिछांड़िदै मन आंखिन में राखि॥ कवित्त॥ मुकतईनमानिये निदेईजो कपटवितु कयिकरै तऊ छोड़िवो न अभिलाखिये। कीजिये हमारो कह्यो दीजिये न जानकहूं बार बार बात समझाय यह भाखिये॥ कहै कविकृष्ण यही कहतसयाने सब देखो राजनीतिहू के ग्रंथन में साखिये। जानिये जो गुणही तो आनिये न और उर नीकेही अँगोट करि आंखिन में राखिये ६६२॥ कच्छ अक्षर ४० गुरु ८ लघु ३२॥

## दो० दुचितैचितहलतनचलत हँसतनभुकतबिचारि॥
## लखतचित्रपीऊचितै रहीचित्रलौंनारि ६६३

यह नायकको चित्र देखि चकित है रही सो सखी सखीसों कहतिहै॥ सवैया॥ ठाढ़ी ठगीसी हलैनचलै जिय शोचगहै बहुभांति विचारति। मेरोइहै किधौं आन बधूको यहै निरधार हिये निरधारति॥ यौंचितमें दुचिताईगनै न हँसै न झुकै सुनिमेष न टारति। चित्र बिलोकति यों अवलोकि रही तिय चित्र लखीसी निहारति ६६३॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४॥

## दो० देहलग्योढिगगेहपति तऊसनेहनिबाहि॥
## नीचीअँखियनहींइतै गईकनखियनुचाहि ६६४

यह नायका परकीया की चेष्टा नायक सखी सों कहतु है॥ सवैया॥ मोपै कछू कहते न बनै चित चातुरी जैसी बिहार गई है। मैं जबते निरखी तबते उरमैन के शायक मार गई है॥ पास जऊपति देह लग्यो तऊ रीति सनेहकी पारगई है। नीचीये आंखिन सों यहि ओर कनोखी चितौन निहारगई है ६६४॥ करभ अक्षर ३२ गुरु १६ लघु १६॥

## दो० कैसेछोटेनरनतें सरतबड़नकोकाम॥
## मढ्योदमामोजातक्यों कहिचूहाकेचाम ६६५

यह परसतावीक छोटेतें बड़ेकी गरज न सरै कविकी उक्ति॥ सवैया॥ जाको

जितो जगदीश रच्यो बल ताके फवै शिर तेतोई भारो। बात विचार यहै अपने जिय कोऊ वृथा मत शोच विचारो॥ छोटे तें काम बड़े न सरैं वह केतोउ साहस कै पचिहारो। कोटि करो पै चूहा के चामसों क्योंहू मढ़्यो नहिं जात नगारो ६६५॥ कच्छ अक्षर ४० गुरु ८ लघु ३२॥

दो० सरूपतकेशसुदेशनर नवतदुहुनइकबानि॥
बिभवसतरकुचनीचनरनरमबिभौकीहानि ६६६

यह परसतावीक कविकी उक्ति॥ कवित्त॥ केश औ सुदेश नर रहैं सदाएक रस कहै कविकृष्ण गहै एकसी ये बानि हैं। ज्यों ज्यों बढ़िवार लहैं त्योंही त्यों नवत दोऊ सकल प्रवीण यह बात उर आनि हैं॥ और देखो कठिन उरोज अरु नीचनर अकरे रहत करैं काहूकी न कानि हैं। सम्पत लहत त्यों त्यों रहत तनेने फेर आपुही नरमहोत भये बिभौ हानिहैं ६६६॥ करभ अक्षर३२ गुरु१६ लघु१६॥

दो० शीतलतारसबासकी घटेनमहिमामूर॥
पीनसवारेज्योंतज्यो सोराजानिकपूर ६६७

यह अन्योक्ति कोऊ आछोगुणी है भलोमानस है कोऊ क्रूरने वाको सत्कार न कियो तहां कहिये॥ सवैया॥ जो सबभांति तज्योगरवी विधि ताको बड़ै जगते सोई तोरा। कृष्णकहै बिनजाने अजाने को पैवह आय लहै नहिंथोरा॥ पीनसरोगते काहू कपूतन छोड़यो कपूर जो जानिकै सोरा। शीतलताई सुगंध घटै यह कोऊ करै जियमें जिनभोरा ६६७॥ चल अक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६॥

दो० बड़ेनहूतेगुणनबिन बिरदबड़ाईपाय॥
कनकधतूरेसोंकहै गहनोगढ्योनजाय ६६८

यह परसतावीक कविकी उक्ति॥ कवित्त॥ बड़ो जो बनायो जगदीश सो बड़ोई है ताहि सब जग चाहै आदर बढ़ायकै। कहै कविकृष्ण वह तैसोई लहत मोल कंचनको देखो क्यों न कई बेरतायकै॥ छोटेजो पै बड़ेगुण बिनयोंही बड़ो होत नामकी बड़ाई महिमण्डलमें पायकै। तोपै वह कनक धतूरोऊ कहावत है क्यों न पहरत कोऊ गहनो गढ़ायकै ६६८॥ मरकटअक्षर ३५ गुरु १३ लघु२२॥

दो० वहैसदापशुनरनको प्रेमपयोधिपगार॥
गिरितेंऊंचेरसिकमन बूड़ेजहांहजार ६६९

यह परसनावीक प्रेमसमुद्रकी अधिकाई कबिकी उक्ति ॥ सवैया ॥ जाको प्रमाण कह्यो न परै कछु आजलों काहू न पार लह्यो है। कृष्णकहै सुअगाधयहै लगि कैसेहूं कोऊ न पावत थाहै ॥ मेहलें ऊंचे रसज्जन के मन बूड़े अनेक अचंभो महा है। सो पशु पामरलोगन को वह प्रेमसमुद्र पगार सदा है ६६९ ॥ मदकल अक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६ ॥

दो० संगतिदोषलगैसबनु कहियतसांचेबैन ॥
कुटिलबंकभ्रुवसंगभये कुटिलबंकगतिनैन ६७०

यह परसनावीक संगति दोपलगै दृष्टांत कबिकी उक्ति ॥ सवैया ॥ ओरत जैसेई संगरहै जुगहै सुभली विधि वानि वही है। संगति दोपलगै सबको बिधि है यह आदि अनादि सही है ॥ कृष्णकहै जग में यह बात प्रत्यक्ष प्रवीणन अच्छ चही है। बंक भृकुटीन को पायके संगम नैननहू गति बंक गही है ६७० ॥ मर्कट अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२ ॥

दो० संगतिसुमतिनपावई परेकुमतिकेधंध ॥
राखोमेलकपूरमें हींगनहोयसुगंध ६७१

यह परसनावीक जो दुर्बुद्धि की ढार में परयो ताको संगतिते सबुधनाहीं होत ताको दृष्टांत कबिकी उक्ति ॥ सवैया ॥ औरही ते जो कुपैंड़ेचलयो वह संगते क्योंहूं सुबुद्धि न पावै। संगबुरे के भलोऊरहै तो भलाई सबै ततकाल कहावै ॥ आपनी बानतजैई तजै वह संगतें क्योंहूं गहै न सुभावै। राख्यो बसाय कपूरके मध्यमें हींगही क्योंहूं सुगन्ध न आवै ६७१॥शार्दूल अक्षर४२गुरु६लघु३६॥

दो० बढ़तचढ़तसम्पतिसलिल मनसरोजबढ़जाय ॥
घटतघटतसुनिकरघटै बरसमूलकुंभिलाय ६७२

कबिकी उक्ति ॥ कवित्त ॥ सदन सरोवरमें मुखकी हिलोरनसों संपति सलिल ज्योंहीं ज्योंहीं सरसात है। यह तो प्रगट सब जगत बखानत है मनहूं सरोज त्योंहीं त्योंहीं अधिकात है ॥ जब आनिपरै कोऊ आपदा अदिन तब जलको प्रमाण फिर निघटत जात है। घटत घटत फिर नाहिं घटै गति यह बरु वह सहित समूल कुंभिलातहै ६७२ ॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २० ॥

दो० समैसमैसुंदरसबै रूपकुरूपनकोय ॥
मनकीरुचिजेतीजितै तिततेतीरुचिहोय ६७३

यह परसतावीक कविकी उक्ति नायकाभेद में सखीको वचन सखीसों ॥ सवैया ॥ सुंदररूपकहो किहि कामहै जो अपनेचितमें नहिं आवै। जो चितमांझ कुरूप चुभ्यो तो वहै उरको अतिमोद बढ़ावै। होतसमैई समै सब सुंदर रूप कुरूप न कोई लखावै। जाकी जिती जिहि ठौर बढ़ै रुचि सो तिहिठौर तिती रुचिपावै ६७३ ॥ नर अक्षर ३३ गुरु १५ लघु १८ ॥

दो० मूड़चढ़ायेहूंरहै पर्योपीठकचभार ॥
रहैगरेपरराखिबो तऊहियेपरहार ६७४

यह परसतावीक कविकी उक्ति ॥ सवैया ॥ काहूके मूड़चढ़्यो रहिये न यहै गहिये चितमें चतुराई। नीकोमतो रहिये जुगरेहू पै तो लहिये अरुकी गरबाई ॥ मूढ़चढ़ेहू परेरहै पाछेकी बंधनकी गति केशनपाई। देखो रह्यो जो गरेहूपरै औ बिहारकरै छतियां पहराई ६७४ ॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४ ॥

दो० भावआनभावरभरै करोकोटिबकवाद ॥
अपनीअपनीटेवको छुटैनसहजसुवाद ६७५

यह परसतावीक कविकी उक्ति ॥ सवैया ॥ काहूबुरोलगो काहूभलो लगो खोटी खरी जियमें धरो सोऊ। लाखन क्यों न करो बकवाद अलौकिक लोक जो होय सोहोऊ ॥ औरतें जाको पर्यो जु स्वभाव सुभाव वहै निवहै जग जोऊ। आपनी आपनी टेवको सिद्ध सवाद छुटै न कितौ करोकोऊ ६७५ ॥ नर अक्षर ३३ गुरु १५ लघु १८ ॥

दो० जेतीसम्पतिकृपणके तेतीसूमतिजोर ॥
बढ़तजातज्योंज्योंउरज त्योंत्योंहोतकठोर ६७६

यह परसतावीक कृपण के जितनी सम्पति तितनीये कृपणता ताको दृष्टांत कविकी उक्ति ॥ सवैया ॥ कौनहूं भाग प्रभायके दायसों सूमने जो कहूं सम्पति पाई। त्यों वह होत खरोई कठोर विलोकिये तू मतिकी सरसाई ॥ ताहि निहारि कह्यो चहिये कछुबात यहै कविके जियआई। ज्यों ज्यों उरोज बढ़ै तियके उर त्यों त्यों गहै अतिही कठिनाई ६७६ ॥ वारण अक्षर ३८ गुरु १० लघु २८ ॥

दो० पियबिछुरनकोदुसहदुख हरषजातप्योसार ॥
दुर्योधनलोंदेखियत तजैप्राणउहिबार ६७७

यह परसतावीक हरष दुखहोय एकत्र कविकी उक्ति नायकाभेदमें सखी को

वचन सखीसों ॥ सवैया ॥ नेहलग्यो मनभावन सों बसिबो ससुरारिको जीय सुहानो । नैहरते कोऊ आयो चलावन ताहीसमै सुनि जिय अकुलानो ॥ यों बिछुरे दुखहोत महासुख नायके को चित शोच समानो । प्रातको पंकज भो तियको मुख फूल्यो कछूक कछू कुंभिलानो ६७७ ॥ वारण अक्षर ३८ गुरु १० लघु २८ ॥

लोभकी अधिकाईवर्णन ॥

दो० घरघरडोलतदीनकै जनजनयाचतजाय ॥
दियोलोभचस्मांचखनुलघुपुनिबड़ोलखाय६७८

यह लोभकी अधिकाई परसतावीक कविकी उक्ति ॥ सवैया ॥ ठौरहि ठौर पिपात फिरै लघुता जितही तित आप मकासै । यांचत है सबही परजाय बढ़ाय हिये बहुभांति दुरासै ॥ लोभको ऐसो धरैचसमांनर नैननमें अटकै चहुंपासै । यद्यपि है अतिसूक्षमहू वह याहि तऊ अति दीरघ भासै ६७८ ॥ मर्कट अक्षर ३१ गुरु १७ लघु १४ ॥

दो० कालबूतदूतीबिना जुरैनआनउपाय ॥
फिरताकैटारै लसै याके प्रेमलगाय ६७९

यह परसतावीक नित्यप्रेमके करिबेको उपाय कविकी उक्ति ॥ कवित्त ॥ मंदिर लदावको बनायो चाहै कोऊसोतो बिनाकालबूत क्योंहूं बनत न बानि है । त्योंहीं प्रेममंदिरको कालबूत दूती ताहि बीचदिये बिनुकहौ कैसे ठिक ठानिहै ॥ कहै कविकृष्ण परिपक्वहोहिं दोऊ तब सकल प्रवीण यह बात उर आनिहै । कालबूत दूती बिच राखिये न एकआंक टारिये न जौलौं तौलौं सुलही कि हानि है ६७९ ॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४ ॥

दो० बहकिनइहिबहिनापुली जबतबबीरबिनासु ॥
बचैनबड़ीसबीलहू चीलहघोंसवामासु ६८०

यह परसतावीक सखीको बचन नायकसों ॥ कवित्त ॥ अम्बरहो नितही लड़ाई ये करत कहा अरु सम्पत सोंजवारो जात जान्यो है । पातकर बीछू कोऊ आनत है पातपर राखरे सयाननु हमारे मतमान्यो है ॥ तेहीकरयो ऐसे जबै कोहरु बीपाउ बादि बहिनाप्योया परोसिनसों ठान्योहै । काहे होतमसी में न तबहीं कछु कहीही यहै सेहौ कोसों कांटौ वेही लावकाज आन्यो है ६८० ॥ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४ ॥

दो० पियमनरुचिह्वैबोकठिन तनरुचिहोतशृंगार ॥

लाखकरौआंखिनऋढ़ै बढ़ैबढ़ायेबार ६८१

यह परसत्रात्रीक नायकाको वचन सखीसों सौतिको शृंगार देखि याके गर्व भयो सो ईर्षासों कहतहै और सखीयाके चित्तको भ्रम निवारणकरै तो संभव है॥ कवित्त॥ बैठ्यो कुंजसदन बिलोकत है तुवमग तेरोनाम मोहन रटत बार बारही। उठि चलि हिलिमिलि मानि रंगरली मेरो कह्योमानि मानवती है कहांरही॥ पियमन बसिकरवोई है कठिनअरु तनद्युति सरसतिसाजै हूं शृंगारही। कहै कविकृष्णकीजै लाखनयतन तऊ लोचनबढ़ात न बढ़ाये बढ़ै बारही ६८१॥ मंडूक अक्षर ३० गुरु १८ लघु १२॥

दो० नीचहियेहुलस्योरहत गहेगेंदकोपोत॥
ज्योंज्योंमाथेमारियत त्योंत्योंऊंचोहोत ६८२

यह कविकी अन्योक्ति॥कवित्त॥ जनममें कबहूंभलाई सों न भेंटभई जगत में कोटिकधिक्कार धारियत है। सहजसुभाय परकाजलै बिगारडारै अवगुण गहै न गुणपुंजटारियतहै॥ नीचनरएते पै हियेमें हुलस्योई रहै गेंदके सुभाय गहै यों निहारियत है। जितही निचाईदेखि तितही दुरकिजाहि ऊंचेहोत त्योंत्योंज्योंज्यों माथेमारियत है ६८२॥ मदकल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२॥

दो० कोटियतनकोऊकरौ परैनप्रकृतिहिबीच॥
नलबलजलऊंचोचढ़ै अंतनीचकोनीच ६८३

यह अन्योक्ति कविकी उक्ति जाको स्वभाव नीचहोय ताकी बढवारी हू होय पै स्वभाव न छूटै॥ सवैया॥ ओरते जैसो सुभाव परचो वह और प्रकार न कैसेहू है है। कोटिक क्यों न उपायकरौ कविकृष्ण कहै निरधार यहै है॥ सोजगमें लखियेप्रत्यक्ष करो जलयंत्रन सो निहचै है। केतेऊ ऊंचो चढ़ै नलके बल नीरतऊ ढरि नीचोई ऐहै ६८३ करभ अक्षर ३२ गुरु १६ लघु १६॥

दो० जाकेयेकतहीकहूं जगव्यवसाय न कोय॥
सोनिदाघफूलैफलै आकडहडहोहोय ६८४

यह अन्योक्ति काहूके धनवढ़वार बहुत है और काहूकेकाम नाहीं आवै तहां कहिये॥ सवैया॥ छांह न काहू के बैठवे योग न क्षीर अचै कोऊ पेट भरै। फूलनते फलते दलते जगमें नहीं काहूको काजसरै॥ भौंर न भूलिभ्रमें उहि ओर पखेरू न कोऊ बिरामकरै। होतहरचो यह आकनिकाम निदाघसमै बहु फूलेफरै ६८४ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४॥

दो० गुनीगुनीसबकोउकहै निगुनीगुनीनहोत ॥
सुन्योकहूंतरुअर्कतें अर्कसमानउदोत६८५

यह परसतावीक है कछु गुणनाहीं अरु सब कोऊ वासों भले कहैं तहां कहिये ॥ कवित्त ॥ बिनकरतूत झूठी पदवीलहीतौ बनहीकी न लगत उपहास पेखियत है। गुनीगुनीसबकोऊ कहतपुकारि काहूगुनी गुनीन मांझ लेखेलेखियतहै ॥ जगत विदितजासोंमीठो कहियत सोई निपट बिषमविषअवरेखियतहै। जऊपेड़ आकको कहावत अरक तऊ अरक समान को उदोत देखियतहै६८५॥ करभ अक्षर ३२ गुरु १६ लघु १६ ॥

दो० मीतननीतगलीत ह्वै जोधरियेधनजोरि ॥
खायेखरचेजोजुरै तोजोरियेकरोरि६८६

यह परसतावीक जो सूमह्वैकैधन जो गिरै तो उचित नाहीं याते खायबो खराचिबो मुख्यहै ॥ सवैया ॥ जोपै गलित भयेही जुरैधन तो वह जोरिबो काहू न भावै। नामसुने सब भीत है भाजत क्यों जगमें अतिसूम कहावै ॥ मीत मनौ जियमें धरिके यह जोरिकरोरलों जो बनिआवै। खाये दिये खरचे जुजुरै कछु सो अतिमोद हिये उमगावै ६८६॥ मदकल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२ ॥

दो० यद्यपिसुन्दरसुघरऊ सगुनोदीपकदेह ॥
तउपरकाशकरैतितौ भरियेजितौसनेह ६८७

यह परसतावीक नायकाभेदमें अरु सखीको भेद नायक सों सखीकहै कि तेरी सुंदरतनहै गुनहसतहै पैनेहचाहियतुहै ऐसे नायकहू से सखीको वचन संभवहै ॥ सवैया ॥ यद्यपि चारुणहै चिकनाइ सुढार ढरयो सुघरो पुनिहोऊ। कृष्णकहैं, बहुमंडिनकै गुनजोत जगाय धरै किन सोऊ ॥ है यह बात प्रसिद्ध सबै जग एकही रीति निबाहत दोऊ। नेह भरयो बिनदीपक देह प्रकाश करै न कितोकरो कोऊ ६८७॥ मदकल अक्षर ३५ गुरु १३ लघु २२ ॥

दो० अरेपरेखोकोकरै तुहीबिलोकिबिचारि ॥
किहनरकिहसररारिवये खरेबढ़ेपरपारि ६८८

यह परसतावीक संसार व्यवहार पै अतिबढ़े ते मर्याद छूटैही छूटै कविकी उक्ति ॥ सवैया ॥ केतेभये नर केतेभये सर जात कछू गणना नहिं माखी। जौलौंबढ़ै उनमानगहै मर्यादरहै तबहीं लग पाखी ॥ कौनको कौन परेखो करै

परमान कहा परनशको साखी। पै अति ही बड़वारभये अवनी परपारि कहो किनराखी ६८८ ॥ पयोधर अक्षर३६ गुरु १२ लघु २४ ॥

दो० जोन्हनहींयहतुमवहै कियेजुजगतनिकेतु ॥
होतउदयशशिकोभयो मानोशशिहरिसेतु ६८९

यह चन्द्रवर्णन वियोगी को वचन कविहूकी उक्ति ॥ सवैया ॥ पूरिरह्यो अंग ऊरधमें धर अम्बरलों जिनदेव ठयो है। जाहि विलोकि वियोगीडरै अनुरागन को मनमोद पियो है ॥ होय न जोन्ह वहै तमहै यह जानै सबै जगछाय लयोहै। होत उदोतलख्यो शशिको गहिसंक्रमको तनश्वेत भयो है ६८९ पयोधर अक्षर ३६ गुरु १२ लघु २४ ॥

दो० चटकनछोंड़तघटतहू सज्जननेहगँभीर ॥
फीकोपरैनबरफटै रँग्योचोलरँगचीर ६९०

यह परसतावीक कविकी उक्ति ॥ सवैया ॥ सज्जन जे जगदीश रचे तिन की इकबान दशानिवरै। शील सुभाव गहैं सहजे अनुराग समूह हियेउबरै ॥ नेहकरै सुखरोगहरो उनहूं तिपरै सुनश्योंहू टरै। चोलकेरंग निचोलरँग्यो सुन फीकोपरै फटेहूफटै ६९० ॥ नर अक्षर ३३ गुरु १५ लघु १८ ॥

दो० कनककनकतेसौगुनो मादकताअधिकाय ॥
वहखायेबौराइहै वहपायेबौराय ६९१

यह परसतावीक कविकी उक्ति ॥ कवित्त ॥ कनक धतूरो सोनो दोऊ ये कहावत हैं सोने को धतूरे ते प्रभाव सरसतु है। कहै कवि कृपण वाही चाहतु न कोई याहि निरखि निरखि जोइ सोइ तरसतु है॥ सोनेमाझ सौगुनो धतूर तें सरस मद यह तो प्रत्यक्ष सब कोऊ दरसतु है। वाहि जब खाय तब बौराय प्रकाश होत याबरो तुरत याहि जोई परसतु है ६९१ ॥ मदकल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २० ॥

दो० इकभीजेचहुलेपरे बूड़ेबहेहजार ॥
कितेनऔगुनजगतकर वैनेचढ़तीबार ६९२

यह परसतावीक कविकी उक्ति अन्योक्तिहू संभवहै॥ सवैया॥ एक परेत फँसे चहुले यक भीजिरहे यक बूड़िगये हैं। एक बहै तिनकी न लहीसुध एक न धीरज छोड़िदये हैं॥ वोरदई पहली मरयाद विलोकि किते भयभीतभये हैं। वैसनदी चढ़ती विरियां जग औगुनकीने कितेकनये हैं ६९२॥ नर अक्षर ३३ गुरु १५ लघु १८॥

दो० सुखसोंबीतीसबनिशा मनुसोयेइकसाथ ॥
मूकामेलिगहेसुछिनु हाथनछोड़ेहाथ ६९३

यह परसतावीक कविकी उक्ति नायकाभेद में परकीया को हाथस्परो को सुमान्यों साहि सो रात्रि वैसेहीबीती सखी सखी सों कहतिहै ॥ सवैया ॥ रैनव्यतीत भई सिगरी अति चायबड़े चित्तपैन अघूटै । दोउनके मन मोद बड़े अभिलाषनके दृढ़ बंधन खूटै॥सोयेमनो मिलिकै इकसाथही योंबहुभांति हिये सुखलूटै। मूकामें मेलहगहैं इकबार सुहाथतें हाथ छिनो नहिं छूटै ६९३ ॥ त्रिकल अक्षर ३९ गुरु ९ लघु ३० ॥

दो० जोनयुगतपियमिलनकी दूरिमुक्तमुंहदीन ॥
जोलहियेतौसजनसुख धरकनरकहूलीन ६९४

यह परसतावीक अनुरागी को वचन ॥ कवित्त ॥ वहै ठौरनीको जहां मिलवोहै पीको मानयहै मनठीक मेरे जीको अवदात है । पायो जो मुकतपद दरस्यो न प्राणप्यारो सरस्यो अधिक दुख देख्यो न सुहात है ॥ कहत वनैन क्योंहूं यातना अनेकभांति जाते भांतिभांतिन को त्रास अधिकात है । रहिवो वनै जो मनभावन सों मिलि तौ पै नरक निवासहू तौ मननसकात है ६९४ ॥ चल अक्षर ॥ ३७ गुरु ११ लघु २६ ॥

दो० गढ़रचनाबरनीअलक चितवनभौंहकमान ॥
आघबुकाईहीबढ़े तरुनितरंगमतान ६९५

यह परसतावीक कविकी उक्ति ॥ कवित्त ॥ गढ़को बनाय बांको होयतो बड़ाई पावै ग्रंथनमें बातयहै बरनी प्रमानकी । अधिकाई देखिये निकाई की बँकाईहीतें अलक चितौन भौंह बरनी कमानकी ॥ कहै कविकृष्णरीति जानत मवीन त्योंही तरुनी की तुककी तुरंगम की तानकी । बांकीही तें पालकी के बांसको बड़त मोल बांकी रजपूती लहै कीरति कृपानकी ६९५ ॥ नर अक्षर ३३ गुरु १५ लघु १८ ॥

दो० बसैबुराईजासुतन ताहीकोसनमान ॥
भलोभलोकरछांड़िये खोटेग्रहजपदान ६९६

यह परसतावीक कविकी उक्ति ॥ सवैया ॥ जातन मांझ बुराई बसै कछु सोजगमें सनमानहीं पावै । वाहीको जीमें सबै डरमानत देखो दुनी में मत्यक्ष प्रभावै ॥ ज्योतिषी जोग्रहभाषै भलो तो भलेही भलेकहिकै वहरावै । जोपैवहै ग्रह खोटोसुनै तवदानकरै अरुजापकरावै ६९६ ॥ वारण अक्षर ३८ गुरु १० लघु २८ ॥

दो० पतिरूतुऔगुनगुनबढ़त मानमाहकोसीत॥
जातकठिनकैअतिमृदौ रवनीमनुनवनीत ६९७

यह परस्तावीक कविकी उक्ति नायकाभेद में सखी को वचन नायक को सखीसों कि नायक के औगुणते नायका को मनकठिन होतही है॥ कवित्त॥ ऐसेपति औगुणों बढ़तहै मानजैसे ऋतुगुण शिशिरको शीत सरसात है। मान के भयेते तियमन कठिनातत्योंही शीतके भयेते नवनीत कठिनात है। दोउन को जऊ अति मृदु है सुभाव तऊ और भांति प्रकृतिको भावदरसात है। कहै कविकृष्णरीति जानतप्रवीन यह विनयतताईसें तुरतपघिनात है ६९७॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २०॥

दो० कहतसबैश्रुतिअस्मृतिहु सबैपुरातनलोग॥
तीनदबावेनीसकै पातकुराजारोग ६९८

यह परस्तावीक कविकी उक्ति॥ कवित्त॥ कहै यहै श्रुति अरु अस्मृति पुराने लोग सकल पुराननमें सुनेयेई हेत है। कहै कविकृष्ण यह जगत विदित बात जानत सकल जेते सुमतिनिकेत है॥ जहां देखे बलनहां करे न अमत जहांदेखे निबलाई ये तहांई दुखदेतहैं। पातकरु राजारोग दानमें विचारिये न करत बलाई करैं सबल अचेन है ६९८॥ करभ अक्षर ३२ गुरु १६ लघु १६॥

दो० ओछेबड़ेनह्वैसकैं लग्योसतरह्वैगैन॥
दीरघहोयँननेकहू फारिनिहारेनैन ६९९

यह परस्तावीक कवि की उक्ति॥ सवैया॥ जे जगदीश रचे जिहिभाय वे तैसेइदीसैं घटैं न बढ़ैना। धीरहियेधरि मंदगहौं गतिपै बगुहंसको मोललहैना॥ ओछेसोकैसेहू होत बड़ेनबेकाइ उँचाई गहौंकनिगैना। फारिनिहारो कितोकारिहारो पै दीरघ होहिं न कैसेहूनैना ६९९॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २०॥

दो० मोमिसहीसोंयोंसमझ मुँहचूम्योढिगजाय॥
हँस्योखिसानीगलुगह्यो रहीगरेलपटाय ७००

यह प्रस्तावीक कविकी उक्ति नायका को वचन सखीसों॥ कवित्त॥ कुंवर कन्हाई सुखदाई चतुराई करि पौढ़िरह्यो मिसझूठी रिसको बनायके। हित अधिकाई की उमंग बढ़िआई जियमें तोसों यों जानि मुंह चूम्यौं ढिगजायके॥ आरसिमें हारतिनुरंचति उघरिनैन नाइदीनी बांहगरेउड़ि मुसुकायके। कहा

कहौंआलीहू तो हँसिहूं सिखाई तन औरनबसाय रही गरेलपटायके ७०० ॥ चल अक्षर ३७ गुरु ११ लघु २६ ॥

दो० नयेबिससियेलखिनये दुरजनदुसहसुभाय ॥
आंटेपरिप्राननुहरत कांटेलौंगड़िजाय ७०१

यह प्रस्तावीक नायकको वचन सखीसों विरत नायका अधीरा खंडिता नायक राजनीतिके प्रसंगहू में संभवहै ॥ कबित्त ॥ ऊपर तो देखियत अधिक भलाई भरे अन्तरके दुसह बुराईके निकेतहै । कहै कवि कृष्ण बहुबातन बनाय कहै दाँउपरे जैसे बनै तैसे दुख देतहै ॥ देखत हैं नयेतऊ मानत विरोधीनये भूतल न क्योंहूं जे विचार में सुचेतहै । कांटेकीसी रीति दुरजनके सुभाइन की आंटे परैं पायनहूं लागि मानहेत है ७०१ ॥ नर अक्षर ३३ गुरु १५ लघु १८ ॥

दो० तंत्रीनादकबित्तरस सरसरागरतिरंग ॥
अनबूड़ेबूड़ेतिरे जेबूड़ेसबअंग ७०२

यह प्रस्तावीक कबिकी उक्ति ॥ कवित्त ॥ तंत्रीकी मधुर धुनि तालके विविध भेद रागजामें सुरनकी विविधतरंग है । वचन बिलास चतुराई के प्रकाश चारु कविता सुदेश जहां विरसकी उमंग है ॥ बागकी बहार नवनागरीसों हिलमिल विहरत अन्तरित सुरत प्रसंग है । जगत में बूड़े जे न बूड़े इन बातनमें तिरेतेई जेई बूड़े इते अंगअंग है ७०२ ॥ मराल अक्षर ३४ गुरु १४ लघु २० ॥

दो० सबैहँसतकरतारिदै नागरिताकेनाउँ ॥
गयोगरबगुनरूपको बसेगँवारेगाउँ ७०३

यह अन्योक्ति प्रस्तावीकहू संभव है कबिकी उक्ति ॥ सवैया ॥ को समझै रसरीतिके भेदहि कौनसुनै नृपनीति उचारै । ज्ञानकी कौनकरै चरचा जहँ मूढ़ताके हितसों अतिप्यारै ॥ नागरताई को नाम सुनै सब दै करतार हँसै किलकारै । दूरगुमान गयो गुनरूपको बास भयो जब गांवगँवारै ७०३ ॥ वारण अक्षर ३२ गुरु १४ लघु १८ ॥

दो० दुसहदुराजप्रजानको क्योंनबढ़ैदुखदन्द ॥
अधिकअँधेरोजगकरत मिलिमावसरबिचन्द ७०४

यह प्रस्तावीक कविकी उक्ति ॥ सवैया॥ येकरजाई सबै प्रभु द्वै सुत योगुन को बहुभांति बढ़ावत। होत महादुखदुंद प्रजानको और सबैशुभ काज थकावत ॥ कृष्णकहै दिननाथ निरंकर एकही मंडल में जब आवत। देखो प्रत्यक्ष अमावसको अँधियारो कितौ जगमें सरसावत ७०४ ॥

दो० हूंबिनऊंसबकविनके चरणकमलशिरनाय ॥
प्रकटकरीतिहुंलोकमें कवितावहुजिनभाय ७०५
सोकविताद्वैभांतिके आरषपौरुषजानि ॥
आरषसुरअरुमुनिनकृत नरकृतपौरुषमान ७०६
पौरुषकविताविविधहै कविसबकहतबखानि ॥
प्रथमदेववाणीवहुरि प्राकृतभाषाजानि ७०७
देशभेदसेहोतसो भाषाबहुतप्रकार ॥
वरणतहैतिनसबनमें ग्वारपरीरससार ७०८
ब्रजभाषाभाषतसकल सुरबाणीसमतूल ॥
ताहिबखानतसकलकवि जानिमहारसमूल ७०९
ब्रजभाषाबरनीकबिन बहुबिधिबुद्धिबिलास ॥
सबकोभूषणसतसई करीबिहारीदास ७१०
जोकोऊरसरीतिको समभयोचाहैसार ॥
पढ़ैबिहारीसतसई कविताकोशृंगार ७११
उदयअस्तलौंअवनिये सबकोयाकीचाह ॥
सुनतविहारीसतसई सबहीकरतसराह ७१२
भांतिभांतिकेअरथबहु यामेंगूढ़अगूढ़ ॥
जाहिसुनेरसरीतिको मगसमभ्कतअतिमूढ़ ७१३
विविधनायकाभेदअरु अलंकारनृपनीति ॥
पढ़ैविहारीसतसई जानैकबिरसरीति ७१४
रघुबंशीराजाप्रगट उहिमेंधर्म्मअवतार ॥

बिक्रमबिधिजयशाहरिपु दंडबिहंडनहार ७१५
सुकबिबिहारीदाससों तिनकीनोअतिप्यार ॥
बहुतभांतिसनमानकरि दौलतदईअपार ७१६
राजाश्रीजयसिंहके प्रगट्योतेजसमाज ॥
रामसिंहगुनरामसम नृपतिगरीबनिवाज ७१७
कृष्णसिंहतिनकेभये केहरिराजकुमार ॥
बिष्णुसिंहतिनकेभये सूरजकोअवतार ७१८
महाराजाबिशनेशके धर्मधुरन्धरधीर ॥
प्रगटभयेजयशाहनृप सुमतिसवाईबीर ७१९
प्रगटसवाईभूपके मंत्रीमनिसुखसार ॥
सागरगुनसतशीलको नागरपरमउदार ७२०
आयामल्लअखण्डतप जगसोहतयशताहि ॥
राजाकीनोकरिकृपा महाराजजैशाहि ७२१
मनक्रमबचसांचोभगत हरिभक्तनकोदास ॥
बेदबचननिजधरमको जाकेदृढबिश्वास ७२२
क्षत्रीकुलक्षितिपैभये बैरीजगबिख्यात ॥
परदुखबैरीखण्डनो खण्डनगुनअवदात ७२३
लालदासअतिललितगुन प्रगटभयेतिहिबंश ॥
रामचन्द्रतिनकेभये निजकुलकेअवतंश ७२४
महाराजातिनकेभये जिनकोयशअवदात ॥
रायपंजाबसपूतमति उपजेतिनकेतात ७२५
तिनकेप्रगटेतीनसुत बिक्रमबुद्धिनिधान ॥
रक्षकब्राह्मणगायके निपुणदानकरबान ७२६
राजाआयामल्लजग बिदितरायशिवदास ॥

